| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | १२ | सूमे | सूझे | | ८ | [ जापि | [ जपि |
| | ,, | सूने | सूझे | | १२ | वृत्तिमे वृत्तिमे | वृत्तिमे |
| | १८ | सम्मुख | सन्मुख | | ,, | मुमि | मुनि |
| २७ | ९ | पलेष्म | श्लेष्म | | १३ | गथा | गया |
| | २२ | अरिंथ | आरिथ | | १७ | वादग्वायु | बादरवायु |
| | २४ | धम | धर्म | | २० | १४ | १९ |
| | २६ | चारन | धारन | ३३ | ५ | आपक | आपके |
| २८ | २ | ज० | ज० | | १४ | विना | बिना |
| | ४ | भीना | भीनना | | १४ | याग्न | यादी |
| | ८ | चमासे | चौमासे | | १८ | बृन | वृत |
| | ८ | मैला | मैली | | २८ | पाठ म | पाठ मे |
| | ९ | निगाद | निगोद | ३४ | ३ | उठाआ | उठाओ |
| | १० | लिग्मान | लिग्याते | | ५ | ३० म | ३० मे |
| | १९ | दुर्पन्द | दुर्गन्ध | | ४ | उदयम | उदय में |
| | २५ | ,, | ,, | | ५ | ५४ म | ५४ मे |
| | २७ | मुर्दं | मुर्दे | | १० | म श्री | मे भी |
| २९ | ९ | गृहन्थी | गृहस्थी | | १७ | म होरे | में होरे |
| | १६ | ज० | जै० | ३४ | २८ | फतपा | फलपी |
| | २६ | पा | पाय | ३५ | ९ | उप | उर |
| | २७ | अहितानि | अनहितानि | | २१ | फालिका | फालिफ |
| ३० | ६ | मुरा | मुग्र | ३६ | १४ | से | से थी |
| | ८ | मुर | मुग्र | ३७ | ३ | था | थी |
| | २७ | चले | चलेये | | ८ | मद | मुद |
| ३१ | २ | श्रो | श्री | | १२ | जिग्ना | लिग्गा |
| | १९ | द्रप | द्रय | | १९ | ( गोवत | ( गोतम |
| ३२ | १ | पिरयामो | निरयामो | | २६ | सस्वों | लेखों |
| | ५ | श्रोर श्रोर | श्रौर | ३८ | १ | स्यानी | स्वामी |
| | ७ | ३४ | ३९ | | ९ | शब्दों | शब्द |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३८ | १७ | णाार्थं | णार्थं |
| | २० | य | ये |
| ३९ | २ | धम | ध |
| | ,, | मुरव | मुख |
| | ६ | वांवे | वाधे |
| | २१ | तता | ततो |
| ४० | २ | अथ | अर्थ |
| ४० | १० | शालाम | शालामें |
| | २० | आर | और |
| | २४ | अवश्य | आवश्य |
| | २५ | गत्री | पात्रा |
| | २८ | थय | थाय |
| | ,, | शब्द | शब्दे |
| ४१ | १३ | सां | सों |
| ४२ | ६ | निग्रंथा | निग्रंथी |
| | १५ | थी | श्री |
| | १६ | करके | करे |
| | २० | पयू | पर्यू |
| ४४ | १७ | सासा | सास |
| ४५ | १० | टेज्जे | टेज्ज |
| | २४ | तिकट्ट | तिकट्टु |
| ४६ | १ | यके | थके |
| ४८ | २६ | १५ २ अर्था | णार्थ |
| | ,, | २५ ६ पलेष्म | |
| | | प्लेष्म | दज दस |





॥ श्री ॥

# दादा गुरुदेव पूजा।


उपाध्याय गणाचार्य युक्तिवारिधि
श्रीरामलालजी गणि
संकलित।



छपा के प्रसिद्धकर्त्ता शिष्य पं० श्रीनेमचन्द्र मुनि
पं० श्रीप्रेमचन्द्र मुनि, विद्याशाला,
श्रीबीकानेर, राजपूताना।

सर्व हक स्वाधीन।

वीर सं० २४४८=विक्रम सं० १९७८
आवृत्ति दूसरी १०००

प्रबन्धकर्त्ता पण्डित ओङ्कारदत्त शास्त्री के प्रबन्ध से
आयुर्वेद भूषण श्रीमान् पं० जीवनरामजी शर्मा के
श्रीरत्न जीवनाश्रम प्रेस बीकानेर
में मुद्रित।

पुस्तक मिलने का पता।
श्रीबीकानेर राजपूताना मोहल्ला रांगड़ी
उपाध्याय श्रीरामलालजी की विद्याशाला।

॥ श्री ॥

# भूमिका

मालुम हो ता० १७-८-१९ ईस्वी को जैन नाम के अखबार में गुरुदेव की महिमा को असमान दो पुरुषों के नाम से १२ आक्षेप रूप प्रश्न प्रगट करे है। उन प्रश्नों का उत्तर स्वबुद्ध्यानुसार यहां प्रगट करना उचित समझ कर, करा है। प्रश्नों का नंबर क्रम नहीं लिखा केवल समुच्चय उत्तर लिख दिया है।

जिनचन्द्र सूरीश्वर के देवलोक हुये पीछे खरतर गच्छ का श्रीसंघ अत्यन्त उदास हुआ उस समय वडगच्छ नायक श्री देवभद्रसूरि देवता ने सीमंधर स्वामी को वन्दन कर प्रश्न पूछा, हे प्रभु खरतर गणपति! जिनदत्त सूरि कौन गति में गये और कितने भव संसार में करेंगे। तब सीमंधर तीर्थंकर ने कही दो गाथा उस का परमार्थ ऐसा है, जिनदत्तसूरि सौधर्म देवलोक के टप विमान में चारपल्य की स्थिति धर्म-र्द्धिक देव हुये है वहां से च्यवकर महाविदेह में मनुष्यावतार में सर्वत्र सर्व त्यागी मुक्ति पद पावेंगे। ये दो गाथा देवभद्रसूरि देवता ने अजय-मेर नगर में खरतर श्रीसंघ को प्रगट होकर दी और सीमंधर स्वामी के वचन श्रवण कराये तब से श्रीसंघ भक्त श्रावकगण नगर २ प्रति स्थापना कर उच्च भाव से पूजा करने लगे। सदा गुरु देव की, गुरु की मूर्ति पादुका है प्राय चरण स्थापना है। मुकुट कुंडल गुरुदेव की प्रतिमा को भावी जिन मानकर करते है यथा वर्तमान जिन रत्न [illegible] है तैसे ही आगामी तीर्थंकर रत्नचूडादिक [illegible] आगम सम्मत है। मेवाड़ उदयपुर में आगामी जिन पद्मनाभ स्वामी की प्रतिमा की [illegible] पूजा करते हमने स्वयं देखा है उदा हो तो देख

लेना। गौतमादि गणधरों की मूर्त्ति को भी मुकट कुंडल भामंडल छत्रादि श्रावक वर्ग आरोपण करते हैं। तैसे ही गणधर मुक्तिगामी दादा गुरु देव को भी आरोपण करते हैं।

२. अंवड श्रावक के देवी ने हथेली में सुवर्ण अक्षर लिख कर कहा था जिसके वास क्षेप से ये अक्षर पढे जावे उस कूं युग प्रधानाचार्य जानना। वह श्रीजिनदत्तसूरि के वासक्षेप से हुआ विक्रम सम्वत् बारेसै इग्यारे में आप देवलोक हुये। आंचल समुदाय बारेसै तेरह में प्रगट हुई। हेमचंद्राचार्य उस समय पर्यंत प्रसिद्धता नहीं पाई थी इसलिये उन्हों की कोई अवज्ञा देवी ने नही करी, स्वर्ण पत्र देवी ने नहीं लिखा था।

३. मुलतान नगर में आचार्य पद का प्रत्यनीक अंवड वणिक् साहंकार वाक्य जिनदत्तसूरिजी को कहा तब निमित्त द्वारा भावी फल गुरु देवने उस को कहा यथा गोसाले को वीर प्रभू ने कहा था हे गोसाला तूं सातवें दिन अमुक रोग से मरण पावेगा पुनः निमित्त प्रभावीक भद्रबाहू स्वामी ने राजा के पुत्र की सातवें दिन विलाड़ी से मृत्यु कही। कालिकाचार्य जी ने दत्त प्रोहित के मुख में विष्टा गिरेगी पीछे सातवें दिन मृत्यु कही। यदि इस को आप माने उस की रुचि। गुरुदेव शुद्धचारित्र धर सम दृष्टी थे। किसी का भी विगाड़ नहीं करा है।

४. श्रीजिनदत्तसूरि विजलीगिरी को पात्र के नीचे दवाया और वरदान लेकर छोड़ दिया। जैन आगमानुसार विजली की अधिष्टाइका देवी है उस से वरदान लिया था। सायन्स में विजली कुछ वस्तु नहीं यह भी प्रत्यक्षपनें असत्य है विद्युत्सार लोहा होता है जिस को मकानों पर विद्युत् भय से बचाने लगाते देखा है। हाथ कंगणको आरसी क्या। जिनदत्त दादा नाम लेनें सें उस स्थान कदापि विजली नहीं गिरनी है। यदि प्रश्नकर्त्ता जैन शास्त्रोक्त सर्व पदार्थों को

सायन्स द्वारा सिद्ध करने की सामर्थ्य रखता हो तो सूचित करे तो वे वार्तायें प्रगट कर देंगे। जैन धर्मी को तो जैन शास्त्रोक्त पदार्थ सत्य मानने से ही सद्दर्शन है, अन्यथा मिथ्यात्व है।-

५ भरु अच्च नगर में मुसलमान नव्वाब के पुत्र को परकाय प्रवेश विद्या से ६ मास पर्यंत जीवित तुल्य कर दिया था, निज जीव द्वारा नहीं जीया था। आत्मारामजी तपगच्छ के साधू ने पाल्हणपुर प्रश्नोत्तर में लिखा है। सिद्धसेन दिवाकर ने उज्जयण के वजू खमगत, विद्या पुस्तक निकाल दो विद्या सीखी फेर देवता ने हाथ स्तंभित कर कहा बस बंद करो तुमारे भाग्य में ये दो ही विद्या थी अन्य ये सर्व विद्या जिनदत्तसूरि जी को प्राप्त होगी। वह विद्या पुस्तक दादा साहब को प्राप्त हुई थी। वह सर्व सफल हो गई थी। पुन अत्यन्त आत्मबल से ५२ वीर चौसठ योगनी पचपीर जिनों की सेवा करते थे। परकाय प्रवेश विद्या को अन्य दर्शनी भी प्रमाण करते है। मेसमेरिजम विद्या योग सिद्धि द्वारा दृष्टिपात, हस्तपासकर, पर को मूर्च्छित कर उस को अनेक वार्तायें पूछते है मूर्च्छित जो कहता है वह सर्व सत्य होता है उच्च मेसमेरिजम कर्त्ता व्यंतरो का आह्वान मूर्च्छित में कर देता है ये विद्या इस समय प्रत्यक्ष है। आत्मारामजी जैनतत्वादर्श में अमेरिका की विद्या मरे को बुलाकर इस समय बात करा देते हैं ऐसा लिखते है, उत्तराध्ययन सूत्र की वृत्ति में लेख है एक साधु मर कर देव हुआ लघु शिष्य की पालना को स्वमृतक शरीर में प्रवेश कर उस को गुरुवत् शिक्षा और देवमाया से आहार देता रहा, यह मरा कैसे जीता हुआ इसलिये दादा साहब मृतक को परप्रवेश विद्या द्वारा कुछ अवधि पर्यंत जीवित दिखाया। इस में शंका क्यों करते है। देव शक्ति में अनेक सिद्धि हो सक्ती है। मृतक तुल्य श्वासादि चेष्टा रहित सन्यास रोगियों को वैद्य पुन सचेत कर देते है। जिन दादा गुरु ने नाहरराव पडिहार के संतान या पुष्ट

मिटाया जिन की १२ साख खरतर श्रावक इस समय विद्यमान हैं। कूकड, चोपडा, कांकरिया आदि मुलतान का राज्यमंत्री हाथीसाह मूंधड़ा महेश्वरी का पुत्र सांप खाया पृथ्वी में गाडे को निकलवा सजीवित करा जिस का लूणिया गोत्र खरतर श्रावक विद्यमान है। इस प्रकार एक लक्ष तीस सहस्र घर राजन्य वैश्य ब्राह्मणादि उत्तम कुलधारियों का, आत्मबल द्वारा आपदा दूरकर मिथ्यात्व छुडाय खरतर गच्छ में श्रावक करे। प्रत्यक्ष है। प्रमाण की आवश्यकता नहीं। गणधरों की मूर्त्ति भक्तजन हमेशा से भराते चले आये है। प्रश्नकर्त्ता, देवर्द्धिक्षमा श्रमण की मूर्त्ति हेमचन्द्राचार्य की मूर्त्ति एक स्थान लिखता है। यदि मूर्त्ति है तब तो श्रावक अवश्य उस की द्रव्य भाव द्वारा पूजा करते ही होंगे तो आचार्य पद की पूजा करणी, स्थापना करणी, स्वतः सिद्ध हो गई। दादा गुरुदेव तो भावी जिन हैं और मिथ्यात्व छुडाने वाले होगये, वह तो विशेषतया संघ के पूजनीय हो, इस में आश्चर्य ही क्या, छंद स्तवन पूजा में विशेष परचा विद्यमान समय का श्रीजिनदत्तसूरीश्वर का ही लिखा है जिनदत्तसूरिः के पटोधर मणिधारी श्रीजिनचन्द्रसूरिः हुये। पृथ्वीराज चौहाण अंत मंडलेश्वर इनों का परम भक्त था फेर यवन गजनी से आया सहाबुद्दीन इस का मुख्य मंत्री कुतबुद्दीन ऐबक जिस को मोहम्मद गोरी गजनी सें दिल्ली तखत का बादशाह पद दिया ये तीनों जिनचन्द्रसूरी के भक्त हुये। राजन्य वंशियों को प्रतिबोध कई श्रावक किये, इनों के चौथे पट्ट दादा श्रीजिनकुशलसूरिः हुये। जिन्हों ने आत्मबल द्वारा अनेक आपदायें मेटकर पचास सहस्र राजन्य वंशियों को प्रतिबोध दे खरतर गच्छ के श्रावक किये। विद्यमान समय गूजरमल्ल बोहित्थरा की डूबती हुई जिहाज को तारी। अम्मावस को देवलोक हुये पून्म को प्रत्यक्ष हो संघ को प्रगट दर्शन दिया। एकमनध्याता भक्त जनों के संकट में सहायकारी, वंछितपूरक हाजरा हजूर देव है। बीकाणनाथ राजा सुजाणसिहजी को अरिभय मिटाने प्रगट दर्शन दिया। संगासाह प्रमुख अनेक भक्त जीवों को

प्रगट दर्शन दिया, और ऐसे ह सुजाणसिंह नरपती ने गुरु परचे से आभारी हो नाल गाव मे शाला कराई वह विद्यमान है दादा साहब के स्तूप के समीप ।

६ इन्हीं के पाटानुपाट जिनमणिक्यसूरि के पट्ट प्रभाकर भाग ग्रह के उतरने से धर्म के उदय कर्ता श्रीजिनचन्द्रसूरि अकबर बादशाह के समकालीन विक्रम सोले शताब्दी मे हुये जिनो के उपदेश द्वारा अकबर दया धर्म धारण करा । इन्हों ने काजी की टोपी आकाशस्थित के शिष्य को कह उतरवाई ३ बकरी नताई अम्मावस को चन्द्र उदय करा प्रश्नकर्त्ता लिखता है हेमचन्द्राचार्य ने चन्द्र उदय करा । चरित्र में लिखा है तो क्या हेमाचार्य ने चन्द्रोदय करने का ठेका लेलिया था कि मेरे सिवाय अन्य कोई चन्द्रोदय करने की विद्या सिद्ध होई नही सकेगा जिन में ऐसी तसमसी प्रश्नकर्त्ता के मन में उत्पन्न हुई जैसा हेमाचार्य का चरित्र उनों के सतानियों ने लिखा है वैसे ही जिनचन्द्रसूरि का चरित्र उनों के पार्श्ववर्त्ती प्रशिष्य समय सुन्दरगणि ने लिखा है। वह उस समय लाहोर में सम थे, असाढ सुदि नवमी से पूर्णमासी पर्यंत भारत में कोई जीव मारा नहीं जावे ऐसा फरमान बादसाह अकबर ने जिनचन्द्रसूरि को लिख दिया । खमायत मे मछली न मारी जावे । सिंहसूरि को आचार्य पद अपने सद्गुरु गुरु से दिलाया। इस दया के फरमान का जिकर मेजर जनरल सरजान मालकम की लिखी मेमायर आफ सेन्ट्रल इंडिया पुस्तक दो जिल्द में है उस की दूसरी जिल्द में है। उज्जयण के जैन मन्दिर मे फरमान का शिला लेख विद्यमान है ।

७ प्रश्नकर्त्ता लिखता है इतिहासो में कहीं भी दादा साहब के पर्चों का लेख देखने मे नहीं आया। अन्य दर्शनी जैन धर्मियों का इतिहास क्यों लिखने थे, इतिहासो म नो तीर्थंकरो के ३४ अतिशय

८ अतिहार्य ३५ गुणवाणी के भी लेख अन्य दर्शनियों ने कहीं भी नहीं लिखा है तो क्या जैन शास्त्र का लेख अमंतव्य हो सकता है, कदापि नहीं।

जैसे अकबर ने पूछा हीरविजयसूरिः को, चंगेहो जिस २ अक्षर से हीर सौभाग्यकाव्य तपगच्छियों ने रच लिया है। यदि वह सत्य है तो खरतरगच्छवालों ने जो जो अपने पूर्वाचार्यों का सत्य इतिहास गुर्व्वावली आदि ग्रन्थों में लिखा है वह असत्य कैसे हो सकता है। प्रमाणीक आत्मार्थी कदापि असत्य नहीं लिखते।

८. प्रश्नकर्त्ता अंग्रेज सरकार के राज्य होने से महादुःखी हो एक प्रश्न लिखा है। दादा साहब ने पासे एक अंग्रेज आव्यो इत्यादि, चार दादा साहब के विद्यमान समय कोई भी अंग्रेज आया ऐसा लेख कही भी नहीं लिखा है। प्रमाणीक उपाध्याय के मुख की सुणी वार्त्ता पूजा में लिखी गई है। विक्रम उगणीसशय चौदे के संवत्सर में कालों की शेन्या ने अत्याचार प्रारंभ करा। लखनेऊ नगर में तब लखनेऊ का चौक सरकार ने तोड़ डाला। देव स्थान तोड़ने का हुक्म हुवा तब झवरी आदि साह लोकों ने दरखास्त की। सरकार, दादा साहब आदि के देवस्थान नहीं तोड़े जावें अंग्रेज दादा साहब के बगीचे में गया और चरण स्थापना सन्मुख चित्त में विचारा हे देव ये उपद्रव बंध हो हमारा अधिकार हो यदि तूं सच्चा है तो बता दे। उस समय स्तूप में से देव वाणी हुई बंध होकर सर्व आपत्ति, तुमारा शांतिमय राज्याधिकार होगा वैसे ही हुआ। जिस अंग्रेज सरकार के राज्य होने से सर्व शांति हुई लड़ाई युद्धादि राजाओं के परस्पर बंध होगये एक राजा एक के पास जाने लगे प्रेमानुभाव प्रगटा डकैत लुटेरे घातकों का प्रचार बंध हुआ विद्या वृद्धि हुई व्यापार वृद्धि से धन की वृद्धि रेल तार अग्नि वोट, पोष्ट इत्यादि अनेक साधन प्रजा के सुखार्थ प्रगट हुये सड़कें जल की तंगी सर्वत्र मिटादी

कोई भी किसी के धर्म में अत्याचार नहीं कर सकता देव स्थान तोड नहीं सकता इत्यादि ।

हिंसा तो हिन्दू राज्य में भी सर्वत्र बध नहीं थी वैदिक यज्ञ में पशु हिंसा होती थी श्रेणिक वीर प्रभु का परम भक्त मास भक्षी मद्य पायी था कालिक सूरिये चडाल की पाचसे दुकान राजगृही में लिखी है, पाचसे भैसे नित्य मार बेचता था लिखा है । ज्ञाता सूत्र में द्रौपदी के स्वयंबर मे मास मदिरा मगाई केई राजा भक्षक थे तभी तो लिखा हे नेमतीर्थंकर के व्याह समय अनेक जीव मगाये थे यादव भक्षक थे केइयक, तभी तो मगाया होगा गऊ आदि पशुगण को मारने मे आर्य प्रजा घृत दूध दही की महघाई के सबब दीन हीन हो रही है, ये दु ख मिटाना न्यायवत सरकार के आधीन है, खून करना सर्व शास्त्रों में मना है ।

हम तो अत करण से आशीर्वाद देते हैं जैसा न्याय द्वारा शाति मय राज्य अंग्रेज सरकार ने प्रथम से प्रवर्त्ताया वह सर्वदा राज्य शासन अखडित रहे ।

ये सद्गुरु पूजा करने कराने वालों को सर्वदा कल्याणकारी होय ।

हस्ताक्षर उपाध्याय श्री रामऋद्धिसार गणिः ।



# सूचीपत्र ।

रत्नसमुच्चय—इसमें जिन धर्मा खरतरगच्छ तपगच्छ का सर्व धर्म कर्तव्य अनेक रत्नों का सागर है — ६।)

जैन शास्त्रानुसार वैद्यदीपक—ये वैद्यक का अद्भुत ग्रन्थ सृष्टि अनादि (१) शरीर आकृति का निरूपण (२) वायु जल अन्न फल दूध दहि घृतादिक के गुणानुवाद (३) रोग होने के निकट कारण, दूर कारण सर्व विवेचन (४) औषधियों के गुणयोग, निघंट विवेचन, अंग्रेजी औषधि, यूनानी औषधि, होमियोपेथिक, जल से रंग रोसनी से रोग निवृत्ति करण क्रमोपथी आदि विशेष विवेचन (५) रोगों की परीक्षा देशी प्रतिकार, अंग्रेजी प्रतिकार, यूनानी होमियोपेथिक प्रतिकार, पथ्य कुपथ्य विवेचन, स्त्रीरोग बालरोग पशुरोग सब परीक्षा प्रतिकार, जंगम स्थावर विष प्रतिकार सफलता प्राप्ति प्रतीकार इत्यादि (६) प्रकाश में अनेकानेक अनुभवी लेख हैं स्वात्मरक्षा पररक्षा से परोपकार, यदि द्रव्यार्थी पने इस ग्रंथका अवलोकन धारन करे तो विजयी वैद्य धन यश पावे — ५)

महाजन मुक्तावली—इसमें अश्वपति राजन्यवंशी कुल वैश्य वर्णोत्पत्ति, क्षत्री, ब्राह्मण, शूद्रादि उत्पत्ति आदि अनेक विवेचन करा है, पुनरावृत्ति में कई वार्तायें उपयोगी लिखी गई हैं — २।)

सिद्ध मूर्त्ति (भाग प्रथम) — ॥)

,, ,, (भाग दूसरा)—इस में ३२ सूत्र पाठ ने मूर्त्ति पूजा सिद्ध दर्शाई है — ॥।)

सब पुस्तकें मिलने का पता—

उपाध्याय श्री रामलालजी गणिः—मोहल्ला रांघडी,
विद्याशाला, बीकानेर, (राजपुताना).

पाटियादार गुरु—श्री चिंतामणिजी का मंदिर, बिचला
भोई वाडा, मुंबई.

मेघजी हीरजी—बुकसेलर, पायधोनी, मुंबई.

# अथ पूजा सामग्री।

१) रुपया नारेल थापना का, केशर, पुष्प या लौंग, धूप, घृत, चावल, मिठाई, फल, अग लूहना २, वरक, अतर, धजा, १) रुपया नारेल ज्ञान पूजा - श्रीजी के भेट, शक्ति होय तो नगदी दर पूजा प्रति थापना धरे, दो आना वा अधिक यथा शक्ति आरती में डाले, बजत्री का खरच देवे, शक्ति होय तो गुरु प्रसादि करे, सीरणी बाटे, गुरु के सतानियों को भोजन दे।

अथ हाजरा हजूर मत्र।

ओं ह्रीं श्रीं क्लीं श्री जिन कुशल सूरि राजा एहि एहि व रंदेहि देहि सुप्रशन्नाभवतु वरदो मेस्वाहाः।

अथ विधि—पूनम सोमवार कू, पवित्र हो, पीतवस्त्र, पीत माला, पीत आसन, दक्षण दिशा की तरफ मुख करके मनवच काया कू स्थिर करके सवा लक्ष जाप जपें, ब्रह्मचर्य पाले, ससारी कथा करे नहीं, एक वख्त क्षीर का भोजन करे एमे ३ दिन धूप दीप अखड से प्रथम सिद्ध करे, मन में किसी कामना की इच्छा रखे नहीं, जघन्य जप साढी बारे हजार करे, फेर हमेस १ नवकार मन्त्र की माला, और १ माला इस मन्त्र की जपता रहे भाग्य प्रबल हो तो प्रत्यक्ष दर्शन दे अथवा स्वप्न में, अगर दर्शन नहीं दे तो मनकामना निश्चय पूर्ण करे। आप भवनपती असुर निकाय में महर्धिक देव भये हैं भक्तों के आधीन है, बड़े दादा साहिब की भक्ति कारक के वंछित भी आप ही पूरते हैं, बडे दादा साहिब वैमानिक देव हुये है इस वास्ते उन्हों का आना हीनसत्व भक्तों के लिये बेर २ नहीं होता, पूरा जप तप ब्रह्मचर्य सत्यवक्ता एकाग्र ध्यान से ही पधार सक्ते हैं, एकाग्र चित्त ही वशीकरण है।

# मंगल दीपक।

मंगल दीपक गुरु का कीजे मन वंछित फल कारज सीझे ॥ म० ।(टेर) मंगल दीप मंगल अडभासे, घर २ मंगल भाव प्रकाशे ॥ मं० ॥ २ ॥ करे करावे मंगल माला, अन धन लच्छी लहे शुविशाला ॥ मं० ॥ ३ ॥ आलिय विघ्न हर मंगल दीवो, ऋद्धि सार भविजन चिर जीवो ॥ मं० ॥ ४ ॥

इति मंगल दीपक ॥

# अथ दादा गुरु महाराज की पूजा प्रारंभ।

( पहले स्थापना करके आह्वान का श्लोक पढ़े )

काव्य-सन्कलगुणगरिष्टान्सत्तपोभिर्वरिष्टान् ॥ शमदमयमयुष्टाचारुचा रित्रनिष्टान् ॥ निखिल जगत पीठे दर्शितात्मप्रभावान् ॥ मुनिपकुशल सूरिन्स्थापयाम्यत्रपीठे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्री श्री जिनदत्त श्री मणिधर जिनचन्द्र श्री जिन कुशल श्री जिनचन्द्र सूरि गुरौअत्रा वतरा वतर स्वाहा ॥ ॐ ह्रीं श्री श्री जिनदत्त श्री मणिधर श्री जिनचन्द्र श्री जिन कुशल श्री जिनचन्द्र सूरि अत्रतिष्ट ठ ठ ठ स्वाहा ॥ इतिप्रतिष्टापन ॥ २ ॥ ॐ ह्रीं श्री श्री जिनदत्त श्री मणिधर जिनचन्द्र श्री जिन कुशल श्री जिनचन्द्र सूरि गुरौ अत्रमम सनिहितो भववषट् (इति सनिधि करण) ॥ ३ ॥

(स्नात्रि या शुचि हो के जल का कलश ले खड़ा रहे)

* दोहा *

ईश्वर जग चिंतामणि, पर परमेष्टि ध्यान।
गणधर पदगुण वर्णना, पूजा करो सुजान ॥ १ ॥
सौधर्म्मा मुनिपत प्रगट, वीर जिनेश्वर पाट।
मिथ्या मत तम हरन कू, सत्य दिखावन वाट ॥ २ ॥
सुस्थित सु प्रतिवद्ध गुरु, सूरि मंत्र को जाप।
कोटिक्रियो उपाध्याय, कोटिक गच्छ सुथाप ॥ ३ ॥

[illegible] सूरी पुन [illegible]. भये वज्र धर स्वाम ।
ता दिन तें गुरु गच्छ को, वज्र शाख भयो नाम ॥ ४ ॥

चन्द्र सूरि भये चन्द्र सम, अत हि बुद्धि निधान ।
चन्द्र कुली सब जगत में, पसरयो बहु विज्ञान ॥ ५ ॥

वर्द्धमान के पाट पद. सूरि जिनेश्वर भास ।
चैत्य वासि कूं जीत कर. सुविहित पक्ष प्रकाश ॥ ६ ॥

अणहिलपुर पाटण सभा, लोक मिले तिहां लक्ष ।
खरतर बिरुद सुधा निधि, दुर्लभ राज समक्ष ॥ ७ ॥

अभय देव सूरि भये, नव अंगटी का कार ।
थंभन पारस प्रगट कर, कुष्ट मिटावन हार ॥ ८ ॥

श्री जिन वल्लभ सूरि गुरु, रचना शास्त्र अनेक ।
प्रति बोधे श्रावक बहुत, ताके पट्ट विशेष ॥ ९ ॥

हुवड़ श्रावक बाघडी, अट्ठारे हज्जार ।
जैन दया धर्म्मी किये, वरते जय २ कार ॥ १० ॥

दादा नाम विख्यात जस, सुर नर सेवक जास ।
दत्त सूरि गुरु पूजतां, आनन्द हर्ष उल्लास ॥ ११ ॥

दिल्ली में पतसाह ने, हुकम उठाया सीस ।
मणिधारी जिनचंद गुरु, पूजो विसवा बीस ॥ १२ ॥

ताके पट्ट परंपरा, श्री जिन कुशल सूरिंद ।
अकबर कूं परचा दिया, दादा श्री जिनचन्द ॥ १३ ॥

ऐसे दादा चार कूं, पूजो चित्त लगाय ।
जल चंदन कुसुमादिकर, ध्वज सौगंध चढाय ॥ १४ ॥

## ( चाल—दादा चिरजीवो )

गुरुराज तणी कर पूजन भवि सुखकर मिलसी लच्छि घणी (टेर) गुरु दत्त सूरिंद जग उपगारी, गुरु सेवक ने सानिध कारी। गुरु चरण कमलनी बलिहारी ॥ गु० ॥ १ ॥ शब्त इग्यारे बारशरीं, वर्षमें जनम्या शुभ दिवसी। श्रावक कुल हुबड ने हुलसीं ॥ गु० ॥ २ ॥ जसु वाछगसापितु नाम भये, बाहड दे माता हर्ष घणे। इकतालीमे दीक्षाप मये ॥ गु० ॥ ३ ॥ गुण हतरे वल्लभ पाटधरी, गुरु माया बीजनो जाप करी। गुरु जग में भगऋा तरण तरी ॥ गु० ॥ ४ ॥ मणिधारी जिनचन्द उपगारी, जिन दत्त सूरिंद के पटधारी। भये दादा दूजा सुखकारी ॥ गु० ॥ ५ ॥ रासल पितु देल्हण दे माता, श्रीमाल गोत्र बोधन शाता। दिल्ली पत साह सु गुणगाता ॥ गु० ॥ ६ ॥ जसु चोथे पाट उद्योत करी, जिन कुशल सुरिंद अति हर्ष भरी। तेरेमैनी से जनम धरी ॥ गु० ॥ ७ ॥ जसु जिल्ला जनक जगत्र जीयो, वर जैत सिरी शुभ स्वप्न लियो। गुरु छाजेड गोत्र उद्धार कियो ॥ गु० ॥ ८ ॥ धन सैंतालीमे दीक्ष धरी, जिनचन्द सूरिश्वर पाट वरी। गुण हतरे सूरि मन्त्र जापकरी ॥ गु० ॥ ९ ॥ सेवा में बावन वीर खरा, जोगणिया चौंसठ हुक्म धरा। गुरु जग में केई उपगार करा ॥ गु० ॥ १० ॥ माणक सूरीश्वर पद छाजे, जिन चन्द्र सूरि जग में गाजे। भये दादा चौथा सुखकाजे ॥ गु० ॥ ॥ ११ ॥ जिन चाद उगायो उजियालो, अम्मावश की पूनमवालो। सब श्रावक मिल पूजन चालो ॥ गु० ॥ १२ ॥ जिन अकबर कू परचा दीना, काजी की टोपी वश कीना। बकरी का भेद कहा तीना ॥ गु० ॥ १३ ॥ गधोंत्क गुणभिक्खश गरी प्रसाला मद गुर चरण धरी। या पूजा करि ऋद्धि मागरी ॥ गु० ॥ १४ ॥ इति दादागुरु पूजा ॥

## श्लोक।

सुरनदीजलनिर्मलधारया: ॥ प्रबलदुष्कृतदाघनिवारय: ॥ सकलमंगलवंच्छितदायकं ॥ कुशलसूरिगुरोश्चरणौयजे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय ॥ परमगुरुदेवाय ॥ भगवतेश्रीजिनशासनोद्दीपकाय ॥ श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय ॥ मणिमंडतभालस्थल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय ॥ श्रीजिनकुशलसूरीश्वराय ॥ अकबरअसुरत्राणप्रतिबोधकाय ॥ श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय ॥ जलंनिर्विपामिते स्वाहा: ॥ इति प्रथम पूजा ॥

## अथ केशर चन्दन पूजा।

* दोहा *

केशर चन्दन मृगमदा, कर घनसार मिलाप।
परचा जिनदत्त सूरिका, पूज्यां तूटे पाप ॥ १ ॥

(चाल वीणावाजे की)

दीन के दयाल राज सार २ तूं (टेर)

आये भरु अच्छ नग्र, धाम धूम धूं, वाजते निशाणठोर, हर्ष रंग हूं ॥ दी० ॥ १ ॥ मुसलमान मुगलपूत, फौज मौजसूं। फौत मौत हो गया, हाय कार सूं ॥ दी० ॥ २॥ सम्न विम्न देख आप, हुक्म दीन यूं। लाओ मेरे पास आस, जीव दान दूं ॥ ३ ॥ दी० ॥ मृतक पूत मंत्र सें, उठाय दीन तूं। देख के अचंभ रंग, दास खास कूं ॥ ४ ॥ दी० ॥ करत सेव भाव पूर, तुरक राज जूं। छोड के अभक्ष खाण, हाजरी भरूं ॥ दी० ॥ ५ ॥ वीज खीज केवडी,

प्रति क्रमण के मू। हाथ से उठाय पात्र, ढाक दीन छू॥ दी०॥ ६॥ दामनी अमोल बोल, सिद्ध राज तू। देउ वरदान छोड, नंथ कीन न्यू॥ दी०॥ ७॥ दत्त नाम जपत जाप, करत नाहिं चू। फेर में पड़गी नाहीं, छोड दीन फू॥ दी०॥ ८॥ करोगे निहाल आप, पान पलक नू। राम ऋद्धि सारदास, चरण छाह लू॥ दी०॥ ९॥ ॥ इति ॥

## श्लोक।

मलयचन्दनकेसरसारिणा॥ निखिलजाड्यरुजातपहारिणा शकल ॥१॥ ॐ ह्रीं श्रीं श्रीजिनदत्तकेशरचन्दनंनिर्वपामिति स्वाहा ॥२॥

* दोहा *

चंपा चंपेली मालती, मरुआ अरु मुचकुंद।
जो चाढे गुरु चरण पर, नित घर होय आनंद॥ १॥

## ॥ राग माड ॥

(चाल–नींद तो गई रे नादीला म्हारी)

गुरु परतिख सुर तरु रूप सुगुरु समदूजो तो नहीं दूजो तो नहीं, म्हारा चेतन दूजो तो नहीं। गुरु परतिख सुर तरु रूप, सुगुरु नें पूजो तो सही। (टेर)

चितोड नगरी वज्र खंभ में, विद्या पोथी रही। मंत्र जंत्र विद्या मे पूरी, गुरु निज हाथ ग्रही। गु० निज०॥ गु० प०॥ १॥ पुर उज्जेणी महाकाल के, मन्दिर थंभ कही। सिद्ध सेन दिन कर की पोथी, विद्या सरस नही। विद्या०॥ गु० प०॥ २॥ उज्जेणी

व्याख्यान बीच में, श्रावि का रूप ग्रही। जोगणियां छल ने कूं आई, सब कूं खीलदई ॥ सब० ॥ गु० प० ॥ ३ ॥ दीन होय जोगणियां चोसठ, गुरु की दास भई। सात दिया वरदान हरख सें, पसरयो सुजस मही॥ पस० ॥ गु० प० ॥ ४ ॥ पुष्प माल गुरु गुण की गूंथी, चाढो चित्त चही। कहे राम ऋद्धिसार सुजस की, बूंटी आप दई ॥ बूंटी० ॥ गु० प० ॥ ५ ॥ इति ॥

## श्लोक।

कमलचम्पककेतकीपुष्पकै ॥ परिमलाहृतषट्पदवृंदकै ॥ सकल० ॥ ॐ ह्रीं श्रीं श्रीजिनदत्त० ॥ पुष्पंनिर्विपामितेस्वाहाः ॥ २ ॥

* दोहा *

धूप पूज कर सुगुरु की, पसरे परि मल पूर।
जस सुगंध जग में बढे, चढे सवाया नूर ॥ १ ॥

## ॥ राग सोरठ ॥

(चाल–कुबजाने जादू डारा)

अंबका विरुद बखाने, गुरु तेरो अं०। तुम युग प्रधान नहीं छाने, गुरु तेरो अं० (टेर)

गढ गिरनार पें अंबड श्रावक, ऐसो नियम चित ठाने। युग प्रधान इस जुग में कोई, देखूं जन्म प्रमाने॥ गु० तेरो० ॥ १ ॥ कर उपवास तीन दिन बीते, प्रगटी अंबाज्ञा ने। प्रगट होयकर में लिख दीना, सुवरन अक्षर दाने ॥ गु० ते० ॥ २ ॥ या गुण संयुत अक्षर वांचे, ताकूं युग वरजाने। अंबड मुलक २ में फिरता, सूरि सकल पतवाने ॥ गु० ते० ॥ ३ ॥ आया पास तुमारे सद्गुरु, कर

पमार दिखलाने । वास क्षेप उन ऊपर डाला, चेला वाच सुणाने ॥ गु० ते० ॥ ४ ॥ मंत्र देव है दास जिनों के, मरु घर कल्प प्रमाने । जुग प्रधान जिनदत्त सुरीश्वर, अबड शीस झुकाने ॥ गु० ते० ॥ ५ ॥ उद्योतन सूरि निज हथ, चौरासी गच्छ ठाने, वह सब तुमरी सेवा सारे, चौरासी गच्छ माने ॥ गु० ते० ॥ ६ ॥ जो मिथ्यात्वी तुम कू न पूजे, वह नहीं तत्व पिछाने । भद्र बाहु स्वामी तुम कीर्तन, कीनी ग्रंथ प्रमाने ॥ गु० ते० ॥ ७ ॥ युग प्रधान प्रकीर्ण गदिका, गण धर पद श्रुतिख्याने । कहे राम ऋद्धि सार गुरु कू, पूजा धूप कराने ॥८॥ ॥ गुरु ते० ॥

## श्लोक ।

*अगरचंदन गुग्गुलशागजै ॥ प्रशरितास्विलदिङ्मुखमंडके ॥ शकल० ॥ ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय० ॥ श्री जिनदत्त० ॥ धूपनिर्वपामिते स्वाहाः ॥ ४ ॥*

* दोहा *

दीप पूजकर सुगुण नर, नित २ मंगल होत ।
उजियालो जग में जुगत, रहे अखंडित जोत ॥ १ ॥

## ॥ राग कालिंगडा ॥

( चाल ख्याल की )

पूजन कीजो जी नर नारी, गुरु महाराज का। ( टेर )

सिंधु देश में पंच नदी पर, साधे पांचू पीर। लोई ऊपर पुरुष तिरगये, ऐसे गुरु सधीर ॥ पूज० ॥ १ ॥ प्रगट होय के पांच पीर ने, सात दिया वरदान । सिधु देश मे खरतर श्रावक, होवेगा परधान ॥ पूज० ॥ २ ॥ सिंधु देश मुलतान नगर में, घटा महोच्छव देग। अबड और गच्छ का श्रावक, गुरु से कीना द्वेष ॥ पूज ० ॥

॥ ३ ॥ अणहिलपुर पत्तन में आवो. तो में जाणूं सच्चा। बडे महोच्छव आवेंगे, तूं निर्धन होगा कच्चा ॥ ४ ॥ पूज० ॥ पत्तन वीच पधारे दादा, सन्मुख निर्धन आया। गुरु बतलाया क्यूं रे अंबड. अहंकार फल पाया ॥ ५ ॥ पूज० ॥ मनमें कपट किया अंबड ने. खरतर महिमाधारी। जहर दिया उन अशन पान में. गुरु विषजाणी लारी ॥ पूज० ॥ ६ ॥ भणसाली सुखवर श्रावक से. निर्विष मुद्री मंगाई। जहर उतारा तब लोकों में. अबड निंद्या पाई ॥ पूज० ॥ ७ ॥ मरके व्यंतर हुआवो अंबड, रजो हरण हर लीना। भणशाली व्यंतर वचनों से, गोत्र उतारा कीना ॥ पूज० ॥ ८ ॥ सज्ज होय गुरु ओघालेके गोत्र बचाया सारा। ऋद्धिसार महिमा सद्गुरु की, दीपक का उजियारा ॥ पूज० ॥ ९ ॥ इति ॥

## श्लोक।

अतिसुदीप्तमयेखलुदीपकैः ॥ विमलकंचनभाजनसंस्थितै ॥ शकल० उँ ह्रीं श्रींपरम ॥ श्रीजिनदत्त० ॥ दीपंनिर्वपामिते स्वाहाः ॥ ५ ॥

* दोहा *

अक्षत पूजा गुरुतणी, करो महाशय रंग।
क्षती न होवे अंग में, जीते रण में जंग ॥ १ ॥

## ॥ राग आसाउरी ॥

(चाल—अवधूसो जोगी गुरु मेरा)

रतन अमोलख पायो, सुगुरु सम रतन० गुरु शंकट सब ही मिटायो. सुगु० (टेर)

विक्रम पुर नगरी लोकन कूं, हैजारोग सतायो। बहोत उपाय किया शांति का. जरा फरक नहीं आयो ॥ सुगु० ॥ १ ॥ जोगी

जगम ब्रह्म सन्यासी, देवी देव मनायो। फरक नहीं तिनहीं ने दीना, हाहा कार मचायो॥ सुगु० ॥ २ ॥ रतन चिंतामणि मणियो गाहिन, विक्रमपुर में आयो। जन सबको कष्ट दूर कर, जै जै कार वरतायो ॥ सुगु० ॥ ३ ॥ महिमा सुण माहेश्वर अजन, राव ही सीस नमायो। जीवित दान करो महाराजा, गुर तन यूं फरमायो॥ सुगु०॥ ॥ ४ ॥ जो तुम सम छिन जन क्रु धागे, थम ही कार्य उठायो। तत्त्व वचन कर रोग मिटायो, गान ढ हर्ष वधायो॥ सुगु० ॥ ५ ॥ जो कोई मानक जन को न धार्यो, पुत्री पुत्र चढायो। साधु पाचम दौलत दीना, गाधविया गमुदायो ॥ सुगु० ॥ ६ ॥ मत्र कला गुरु प्रतिरूप धरी ऐसो धर्म दिपायो। ऋद्धि सार पर किरपा कीनी, साचो इलम बतलायो ॥ सुगु० ॥ ७ ॥

## श्लोक।

शरलतदुर्लंघरतिनिर्म्मल ॥ प्रवर्गमौक्तिकगुणपदुक्तलं ॥ ॥ शकल० ॥ उ ही श्री परम० ॥ श्रीजिनदत्त० ॥ अक्षत निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

* दोहा *

नैवेद्य पूजा सातमी, करो भविक चित चाव।<br>
गुणगुरु अगणित गुणनिधि, गुरु मनवांछित नाव ॥ १ ॥

## ॥ राग कल्याण ॥

(चाल—तेरी पूजावणी है रंग में)

हो गुरु दिया अगुरु के वस में। (टेर)

दट नगरी में आप पधारे मारे शासनरंगमें। अन्य नीक पड़े पानी, निकर आया सु गुरो। हो गु० ॥ १ ॥ महिमा

देख सके नहीं गुरु की, भरे मिथ्यात्वी गुस में । मृतक गउ जिन मंदिर आगे, रख दी सन्मुख चस में ॥ हो गु० ॥ २ ॥ श्रावक देख भये आकुलता. कहे गुरु से कस में । चिंता दूर करी है संघ की. गउ उठ चाली उस में ॥ हो गु० ॥ ३ ॥ मरी गउ कू जीती कीनी. लोक रहे सब हस में । जाके गाय पडी रुद्रालय, संत भया सब खुस में ॥ हो गु०॥ ॥ ४ ॥ ब्राह्मन पांव पडे सब गुरु के. देख तमासा इस में । हुकम उठावेंगे शिर ऊपर, तुम संतति की दिश में ॥ हो गु० ॥५॥ नमस्कार है चमत्कार कूं. कीनी पूजा रस में । कहे राम ऋद्धिसार गुरु की, आनन्द मगल जस में ॥ हो गु० ॥ ६ ॥ इति ॥

## श्लोक ।

बहुविधैश्चरुभिर्वटकैयकै ॥ प्रचुरसर्पिपिपक्वसुखज्जकै ॥शकल० १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं परम० ॥ श्री जिनदत्त० ॥ नैवद्यंनिर्विपामिते स्वाहाः ॥ ७ ॥

* दोहा *

फल पूजा से फल मिले, प्रगटे नवे निधान ।
चिहुंदिशि कीरत विस्तरे, पूजन करो सुजान ॥ १ ॥

## ॥ राग ठुमरी ॥

( चाल—रथचढ यदुनन्दन आवत है )

चलो संघ सब पूजन कूं, गुरु समरयां सन्मुख आवत हैरे, चलो० ( टेर )

आनन्द पुर पट्टन को राजा, गुरु शोभा सुण पावत हैरे । भेज्या निज परधान बुलाने, नृप अरदास सुणावत हैरे ॥ चलो ० ॥ १ ॥ लाभ जाण गुरु नगर पधारे, भूपत आय वधावत हैरे । राज कुमर को

कुष्ट मिटायो, अचरज तुरत दिखावत हेरे ॥ चलो० ॥ २ ॥ दश हजार कुटम सग नृप कू, श्रावक धर्म धरावत हेरे। मनापगढ को पमार राजा, पुर में गुरु पधरावत हेरे ॥ चलो० ॥ ३ ॥ दया मूल आज्ञा जिनवर की, बारे व्रत उचरावत हेरे। चउहाण भाटी पमार ईदा, पुन राठोड सुहावत हेरे ॥ चलो० ॥ ४ ॥ सीसोद्या सोलखी नरनग महाजन पदवी पावत हेरे। ऐसे सात राज सम जिनवर, खरतर संघ वणावत हेरे ॥ चलो० ॥ ५ ॥ कुष्ट जलधर जवन भगदर, केई यक लोक जीवावत हेरे। भ्रमन जती अरमाटेश्वर, श्री सवश पसरावत हेरे ॥ चलो० ॥ ६ ॥ तीस हजार एक लख श्रावक, खरतर संघ रचावत हेरे। कहत राम ऋद्धिसार गुरु की, फल पूजा फल पावत हेरे ॥ चलो० ॥ ७ ॥ इति ॥

## ॥ श्लोक ॥

फलममोचमदाफलकर्कटैः ॥ सुसुखदांकिलश्रीफलाचिभिटैः ॥ शकल० ॥ उँ ह्रीं श्रीं परम ॥ जिनदत्त ॥ फलनिरिपामिते स्वाहा ॥ ८ ॥

* दोहा *

वस्त्र अतर गुर पूजना, चोवा चन्दन चम्पेल।
दुश्मन सन सज्जन हुवे, करे सुगणा सेल ॥ १ ॥

## ॥ देशी ॥

(चाल-मनडोकि महीन वाजे)

लखमी लीला पावेरे सुन्दर, ल० जेगुर वस्त्र चढावेरे सुन्दर, ल० सुजस अतर महकावेरे सुन्दर ल० दुरजन शीमन गावेरे, सुन्दर ल०। (टेर)

दरिया बीच जहाज श्रावक की. डूबण खतरे आवे, साचे मन समरे सद गुरु कूं. दु:ख की टेर सुणावेरे ॥ सुदर ल० ॥ १ ॥ वाचंतां व्याख्यान सूरीश्वर. पंखीरूप थावे. जाय समंद में जिहाज तिराई, फिर पीछा जब आवेरे ॥ सुन्दर ल० ॥ २ ॥ पूछे संव अचरज में भरिया, गुरु सब बात सुणावे, ऐसे दादा दत्त कुशल गुरु. परचा प्रगट दिखावेरे ॥ सुन्दर ल० ॥ ३ ॥ बोथर गूजरमल श्रावक को. दादा कुशल तिरावे, सुख सूरि गुरु समय सुन्दर की, जिहाज अलोप दिखावेरे ॥ सुन्दर ल० ॥ ४ ॥ बारे सइयारे दत्त सूरी. अजमेर अणसण ठावे ऊनज्यासौ धर्म्मा देवलोके, सीमंधर फरमावेरे ॥ सुन्दर ल० ॥ ५ ॥ इक अवतारी कारज सारी, मुक्ति नगर में जावे, कुशल सूरि देराउर नगरे भुवन पतीसुर थावेरे ॥ सुन्दर ल० ॥ ६ ॥ फागण वदि अमावश सीधा. पूनम दरस दिखावे मणि धारी दिल्ली में पूज्यां, संकट सुपने नावेरे ॥ सुन्दर ल० ॥ ७ ॥ रथी उठी नहीं देखवा दसा, वांही चरण पधरावे, वस्त्र अतर पूजा सदगुरु की, ऋद्धिसा रम नभावेरे ॥ सुन्दर ल०॥ ॥ ८ ॥ इति ॥

## श्लोक ।

अखिलहीरशुचिनवचीरकै ॥ प्रवरप्रावरणैखलुगंधतः ॥ ॥ शकल० ॥ ॐ ह्रीं श्रीं परम० ॥ श्री जिनदत्त० ॥ वस्त्रंचोवाचंदनं पुष्पसारंनिर्वपामिते स्वाहाः ॥ ९ ॥

### * दोहा *

ध्वज पूजा गुरु राज की, लहके पवन प्रचार ।
तीन लोक के शिखर पर, सो पहुंचै नरनार ॥ १ ॥

## ॥ राग ॥

### ( चाल जिन गुणगान श्रुति अमृतरे )

ध्वज पूजन कर हरख भरीरे, धु० ॥ ( टेर )

सज सोले सिणगार सहेल्या, श्री सद् गुरजी के द्वार खरीरे । ध्व० । अपछर रूप सुतन सुकलीनी ठम २ पग झणकार करीरे ॥ ध्व० ॥ १ ॥ गावत मगल देत प्रदक्षणा, धन २ मगल आज घरीरे । ध्व । निर्धन कूं लखमी बगसावत पूत्र विना जाके पुत्र करीरे ॥ ध्व ॥ २ ॥ जो जो परतिख परचा देख्या, सुणो भविक दिल बीच धरीरे । ध्व० । फतेमल्ल भडगतिया श्रावक, पहली शकाजोर करीरे ॥ ध्व० ॥ ३ ॥ परतिख देखू जब मैं जाणू, भगदधा ततखिण तरण तरीरे । ध्व० । पुष्प माल शिर केशर टीका, अधर श्वेत पोसाख करीरे ॥ ध्व ॥ ४ ॥ माग २ वर बोले वाणी, फरक बतावो गुर मेघ झरीरे । ध्व० । फरक उगायो दोय लाख पर, तेरी महिमा नित्त हरीरे ॥ ध्व० ॥ ५ ॥ ग्यानचन्द गोलेछा कू तें, परतिख दीना दरस करीरे । ध्व० । बीकानेर मे थूभ तुमारा, चित्र करावत सुर सुदरीरे ॥ ध्व० ॥ ६ ॥ थानमल लूणया पर किरपा, लखमी लीला सह जनरीरे । ध्व० । लक्ष्मीपति दूगड़ की साहिब, हुडी की भुगताण करीरे । ध्व० । ॥ ७ ॥ जो उपगार करा तै मेरा, दीनी सन्मुख अमृत जरीरे । ध्व० । तेरी कृपा से सिद्धि पाई, जागे जस अरु भागे मरीरे ॥ ध्व० ॥ ८ ॥ भूखा भोजन तिसिया पानी, भरत हाजरी देव परीरे । ध्व० । विषम वखत पर सहाय हमारे, ऋद्धिसार की गरज सरीरे ॥ ध्व० ॥ ९ ॥

## श्लोक।

मृदु मधुर ध्वनि किंकणी नादकैः ॥ ध्वज निचिनितवि-

स्त्यतवासकैः ॥ शकल० ॥ ॐ ह्रीं श्रीं परम० श्रीजिनदत्त० शिखरोपरि ध्वजां आरोपयामि स्वाहाः ॥ १० ॥

– दोहा –

भट्टारक पदवी मिली, जीते वादी वृन्द ।
कंठ विराजित सरस्वती, जय में श्रीजिनचंद ॥ १ ॥

राग आसावरी तथा वन्जामिरि ॥

पूजन जग सुखकारी सुगुरु तेरी पू० तेरे चरण कमल बलिहारी सुगुरु० ( टेर )

साह सलेम दिल्ली को बादशाह, सुणी है शोभा तिहारी । भट्ट हरायो चरचा करके, भट्टारक पदधारी ॥ सुगुरु० ॥ १ ॥ अम्मावश की पूनम कीनी, चंद उगायो भारी । चढके गगन करी है चरचा, सूरज से तपधारी ॥ सु० ॥ २ ॥ उगणीसे चौदे की साल मे, लखनउ नगर मझारी । गोरा फिरंगी टोपी वाला, दिल में ये बात विचारी ॥ सु० ॥ ३ ॥ जैन श्वेतांबर देव जो सच्चा, पूरे मनसा हमारी । वाणी निकली राज्य तुमारा, होवेगा अधिकारी ॥ सु० ॥ ४ ॥ अंधे की खोली आंख सूरत में, पूजे सब नरनारी । कहांलग गुण वरणुं मै तेरा, तू ईश्वर जयकारी ॥ सु० ॥ ५ ॥ उगणीसे संवत्सर तेपन, मिगसर मास मझारी । शुक्ल दूज जिनचंदसूरीश्वर, खरतर गच्छ आचारी ॥ सु० ॥ ६ ॥ कुशलसूरि के निज शंतानी, क्षेम कीर्त्ति मनुहारी । प्रति बोध्या जिन क्षत्री पांचसै, ज्ञान सहित अणगारी ॥ सु० ॥ ७ ॥ क्षेमधाड शाखा जब प्रगटी, जग में आनन्दकारी । धर्म शील साधु गुण पूरे, कुशल निधान उदारी ॥ सु० ८ ॥ या पूजा करतां सुख आनन्द, अन धन लक्ष्मी सारी । कहत रामऋद्धि सार गुरु की, जय २ शब्द उचारी ॥ सु० ॥ ९ ॥ अर्घ दीजे ॥

इति श्री दादा सद्गुरु पूजा सम्पूर्ण ॥

## * अथ आरती *

जय २ गुरुदेवा, आरती मंगल सेवा, आनन्द सुख लेवा, जय २ गुरु देवा। (टेर)

एक व्रत दुय व्रत तीन चार व्रत पचव्रत में सोहे। गुरु प०। भविक जीव निस्तारण, सुरनर मन मोहे॥ जय०॥ १॥ दु ख दोहग सब हरकर सद्गुरु, गजन मति गोधे। सुत लक्ष्मी वर देकर, श्रावक कुल सोधे॥ जय०॥ २॥ विद्या पुस्तक धरकर सदगुरु, मुगल पूत तारे। वस कर जोगण चौसठ, पाच पीर सारे॥ जय०॥ ३॥ बीज पडती वारी सदगुरु, ममद जिहाज तारी। वीर किये वस बावन, प्रगटे अवतारी॥ जय०॥ ४॥ जिनदत्त जिनचद कुशल सूरि सुर, खरतर गच्छ राजा। चौरासी गच्छ पूजे, मन वछित ताजा॥ जय॥ ५॥ मन शुद्ध आरती कष्ट निवारन, सदगुरु की कीजे। जो मागे सो पावे, जग में जस लीज॥ जय०॥ ६॥ विक्रमपुर में भक्त तुमारो, मत्र कलाधारी। नित उठ ध्यान लगावत, मन वछित फल पावत, रामऋद्धि सारी॥ जय०॥ ७॥ इति सदगुरु आरती सम्पूर्ण॥

## * आरती दूजी *

जग २ सत्गुरु आरती कीजे श्रीजिन कुशलसूरि समरीजे जय० (टेर)

पहली आरती दादाजी नी कीजे, दु ख दोहग सब दूर हरीजे॥ जय०॥ १॥ बीजी बीज पडती वारी भय वारण तू ही सुखकारी ज०। तीजी परचा पूरण तेरी दूर हरो सब दूर मति मेरी॥ज०॥ २॥ चौथी मुगल पूतजी वद्यायक सुर नर हुकम धरे ज्यू पायक ज०। पाचमी पचनदी जिन साधी सघ शकलनो सकट वारी॥ ज०॥ ३॥

छट्ठी थांभो वज्र विदारी विद्या पोथी परगटकारी ज० । सातमी चोसठ योगण साधी सूरि मंत्र कर सुर आराधी ॥ जय० ॥ ४ ॥ इण विध सात आरती कीजे मन वंछित सुख संपति लीजे जय० । जैन लाभ खरतर गणधारी सद्गुरु चरण कमल वलिहारी ॥ जै जै० ॥ ५ ॥ इतिपदं ॥



श्री केवल जीवनानन्द प्रेस, बीकानेर—१०००.

पुष्प नं० ५२





# मोक्षमार्गगति

## (उत्तराध्ययन का अट्ठाईसवाँ अध्ययन)

अन्वयार्थ भावार्थ तथा संस्कृत छाया सहित

प्रकाशक—

**भैरोंदान जेठमल सेठिया**

बीकानेर (राजपूताना)

वीरसं० २४५२
विक्रमसं० १९८२
ई० सन् १९२५

प्रथमावृत्ति १०००

न्योछावर -)॥ पौने दो आने
सो भी ज्ञान खाते में लगेगा

# श्री अगरचन्द भैरोंदान सेठिया जैन-पारमार्थिक संस्थाओं के नाम.

## १ सेठिया जैन विद्यालय.

इस विद्यालयमें धार्मिक महाजनी हिन्दी और साधारण अंग्रेजी की शिक्षा दी जाती है।

## २ सेठिया जैन श्राविका पाठशाला

## ३ सेठिया जैन संस्कृत-प्राकृत विद्यालय

## ४ सेठिया जैन बोर्डिंग-छात्राश्रम

## ५ सेठिया जैन शास्त्रभंडार [लायब्रेरी]

(क) ग्रन्थसंग्रह— विभाग

(ख) सूत्रलेखन—विभाग

(ग) ग्रन्थसंशोधन—विभाग

(घ) अनुवाद—विभाग

इस विभाग में हिन्दी भाषा में प्राकृत संस्कृत आदि भाष के ग्रन्थों का अनुवाद किया जाता है।

(ङ) ग्रन्थप्रकाशन— विभाग

(च) दीक्षाउपकरण—विभाग

## ६ सेठिया जैनप्रिंटिंग प्रेस

*यदि किसी सज्जन को उक्त संस्थाओं की नियमावली आवश्यक हो, -) आनेका टिकट आने पर भेज दी जायगी।*





# मोक्षमार्गगति

(उत्तराध्ययन सूत्र का २८ वाँ अध्ययन)



**गाथा—मोक्खमग्गगइं तच्चं (तत्थ) सुणेह जिणभासियं ।**
**चउकारणसंजुत्तं नाणदंसणलक्खणं ॥१॥**

**छाया—** मोक्षमार्गगतिं तथ्यां शृणुत जिनभाषिताम् ।
चतुष्कारणसंयुक्तां ज्ञानदर्शनलक्षणाम् ॥१॥

**अन्वयार्थ—** हे भव्यजीवो ! **(जिणभासियं)** जिनेन्द्र भगवान् से उपदिष्ट **(तच्चं)** सत्यभूत **(चउकारणसंजुत्तं)** सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र और सम्यक्तप इन चार कारणों से संयुक्त अर्थात् इन चार कारणों से प्राप्त होनेवाली **(नाणदंसणलक्खणं)** ज्ञान दर्शन जिस का चिह्न है ऐसी **(मोक्खमग्गगइं)** ज्ञान दर्शन चारित्र और तपरूप मोक्षमार्ग से प्राप्त होनेवाली सिद्धगति को **(सुणेह)** सुनो ॥१॥

**भावार्थ—**यह संसारी जीव अनादि कालसे ज्ञानावरणादि आठ कर्मों के बन्धन से युक्त है । सम्यग्ज्ञान सम्यग्दर्शन सम्यक्चारित्र और सम्यक्तप का सेवन करने से उक्त बन्धनों से मुक्त होकर सिद्धगति (सिद्धावस्था) को प्राप्त करता है । इस सिद्धगति का अधिकारी भी आत्मा हो सकता है, जिसके

सम्यग्ज्ञान और सम्यग्दर्शन का आविर्भाव है, ऐसा वीतराग सर्वज्ञ देव ने कहा है। अतएव हे भव्यजीवो! आत्मा की असली अवस्था को बताने वाले इस 'मोक्षमार्गगति' नामके अध्ययन को सुनो ॥१॥

मोक्ष का मार्ग क्या है? इसे बताते हैं

**गाथा—नाणं च दंसणं चेव, चरित्तं च तवो तहा।**
**एस मग्गुत्ति पन्नत्तो, जिणेहिं वरदंसिहिं ॥२॥**

**छाया**--*ज्ञानं च दर्शनं चैव चारित्रं च तपस्तथा।*
*एष मार्ग इति प्रज्ञप्तो जिनैर्वरदर्शिभिः॥२॥*

**अन्वयार्थ— (नाणं च)** सम्यग्ज्ञान **(दंसणं च)** सम्यग्दर्शन **(चरित्तं च)** सम्यक्चारित्र **(तहा)** और **(तवो)** सम्यक्तप **(एस एव)** इन चारों का समुदाय ही **(मग्गुत्ति)** मोक्ष का मार्ग है, ऐसा **(वरदंसिहिं)** समस्त-पदार्थों को देखनेवाले **(जिणेहिं)** जिनेन्द्र भगवान ने **(पन्नत्तो)** कहा है ॥ २ ॥

**भावार्थ —** जीवादि तत्वों का जैसा स्वरूप है वैसा ही जानना सम्यग्ज्ञान है, यह ज्ञान वीर्यान्तराय-कर्म के साथ ज्ञानावरण-कर्म के क्षय या क्षयोपशम से प्रकट होता है। जीवादि तत्वों की श्रद्धा(प्रतीति)करना सम्यग्दर्शन है। यह आत्माका शुद्धस्वभावरूप सम्यग्दर्शन दर्शनमोहनीय कर्म के क्षय -उपशम या क्षयोपशम से उत्पन्न होता है। संसार की कारण भूत हिंसा आदि क्रि-याओं का त्याग तथा मोक्ष की कारणभूत सामायिक आदि क्रियाओं का पालन करना सम्यक् चारित्र है। यह चारित्र चारित्रमोहनीयकर्म के क्षय उपशम या क्षयोपशम से प्राप्त होता है। जिसका आचरण करनेसे पूर्व संचित कर्मों का क्षय होता है। यह दो प्रकार का है, एक बाह्य और दूसरा आभ्यन्तर। बाह्यतपके १ अनशन (उपवास), २ ऊनोदर (रुचिसे कम भोजन करना), ३ वृत्तिपरिसंख्यान (अभिग्रह-आखड़ी लेना), ४ रसत्याग, ५ कायक्लेश, और ६ प्रतिसंलीनता इंद्रियादि-वश करना, इस प्रकार छह भेद हैं। आभ्यन्तरतपके १ प्रायश्चित्त, २ विनय, ३ वैयावृत्त्य ४

स्वाध्याय, ५ ध्यान और ६ व्युत्सर्ग(कायोत्सर्ग) इस प्रकार छह भेद हैं। यद्यपि चारित्र में तप आजाता है, किन्तु तप कर्म का क्षय करने में असाधारण कारण है, इस बात को बताने के लिए चारित्र से तप का पृथक् ग्रहण किया है। सम्यग्ज्ञान सम्यग्दर्शन सम्यक्चारित्र और सम्यक्तप इन चारों का पालन करने से ही मोक्ष होता है, अतएव जिनेन्द्र देव ने इनको मोक्ष का मार्ग कहा है ॥२॥ इन सम्यग्ज्ञानादि का पालन करने से क्या फल मिलता है, इसे दिखाते हैं-

**गाथा**--नाणं च दंसणं चेव, चरित्तं च तवो तहा।
एयं मग्गमणुप्पत्ता जीवा गच्छंति सुग्गइं ॥३॥

**छाया**--ज्ञानं च दर्शनं चैव चारित्रं च तपस्तथा।
एतं मार्गमनुप्राप्ता जीवा गच्छन्ति सद्गतिम् ॥३॥

**अन्वयार्थ**--(नाणं च) सम्यग्ज्ञान (दंसणं च) सम्यग्दर्शन (चरित्तं च) सम्यक्चारित्र (तहा) तथा (तवो) सम्यक् तप (एयं मग्ग) इसी (मग्ग) मार्ग का (अणुप्पत्ता) आश्रय लेनेवाले (जीवा) जीव (सुग्गइं) सद्गति मोक्ष (गच्छंति) पाते हैं॥३॥

**भावार्थ**--जीवादि तत्त्वों का यथार्थ ज्ञान, जीवादि तत्त्वों का दृढ विश्वास अहिंसा सामायिक आदि चारित्र का पालन, तथा अनशन आदि बारह प्रकार के तप का आचरण करनेसे जीव मोक्ष पाता है॥३॥

उद्देश के अनुसार वस्तु का वर्णन होता है, इस नियम के अनुसार ज्ञान के भेद बताते हैं-

**गाथा**--तत्थ पंचविहं नाणं, सुयं आभिणिबोहियं।
ओहिनाणं तु तइयं, मणनाणं च केवलं॥४॥

**छाया**--तत्र पञ्चविधं ज्ञानं श्रुतमाभिनिबोधिकम्।
अवधिज्ञानं तु तृतीयं मनोज्ञानं च केवलम्॥४॥

**अन्वयार्थ— (तत्थ)** मोक्ष के चार कारणों के मध्य **(नाणं)** ज्ञान **(पंचविहं)** पांच प्रकार का है, **(आभिणिबोहियं)** आभिनिबोधिक — मतिज्ञान ( **सुयं** ) श्रुतज्ञान ( **तइयं** ) तीसरा ( **ओहियनाणं** ) अवधिज्ञान ( **मणनाणं** ) मनःपर्ययज्ञान ( **च** ) और ( **केवलं**) केवलज्ञान ॥ ४ ॥

**भावार्थ—** इन्द्रियों द्वारा ग्रहण करने योग्य देश में स्थित पदार्थ का पांच इन्द्रियों और मनद्वारा जो ज्ञान होता है, उसे आभिनिबोधिक (मति ) ज्ञान कहते हैं। श्रुतज्ञान दो प्रकार का है, द्रव्यश्रुत और भाव श्रुत । शब्द लिपि पुस्तक आदि भावश्रुतज्ञान के निमित्त कारण को द्रव्य श्रुत कहते हे । शब्द सुनने वाले के या स्वयं बोलने वाले के या पुस्तक में लिखे हुए अक्षरों को बांचने वाले के या स्पर्शनादि इन्द्रियों द्वारा जाने हुए पदार्थों का विचार करने वाले के जो ज्ञान होता है , उसे भावश्रुत ज्ञान कहते है। इसमें द्रव्यश्रुत की भांति अक्षर का सम्बन्ध नहीं रहता है अर्थात् यह सिर्फ ज्ञान स्वरूप है। इन्द्रिय और मन की सहायता के विना केवल आत्मा से द्रव्य क्षेत्र काल आदि की मर्यादा पूर्वक रूपी द्रव्यों का जो ज्ञान होता है, उसे अवधिज्ञान कहते हैं। अवधिज्ञानी नीचे क्षेत्र के पदार्थों को अधिक और ऊपर क्षेत्र के पदार्थों को वहुत कम जानते हैं। मानसिक विचारो को उत्पन्न करनेवाली जो मनोद्रव्य की पर्यायें हैं उन को मनःपर्ययज्ञान जानता है। समस्त द्रव्यों की समस्त पर्यायों को युगपत् (एकसाथ ) जानने वाला केवलज्ञान है। मति श्रुत अवधि और मनःपर्यय ये चार ज्ञान एक साथ भी रहते है, किन्तु केवलज्ञान अकेला ही रहता है , अतएव इसे केवल कहते हैं। नन्दी आदि सूत्रो में मतिज्ञान के वाद श्रुत ज्ञान का पाठ है। यहां पर श्रुतज्ञान का पहले पाठ देकर श्रुतज्ञान की प्रधानता प्रकट की है , कारण यह है कि शेष मति अवधि आदि चारो ज्ञान का स्वरूप श्रुतज्ञानसे मालूम होता है ॥ ४ ॥

ज्ञान का विषय बताते हैं—

**गाथा—एयं पंचविहं नाणं, दव्वाण य गुणाण य ।**
**पज्जवाण य सव्वेसिं, नाणं नाणीहिं देसियं ॥५॥**

**छाया—**एतत्पंचविधं ज्ञानं द्रव्याणां च गुणानां च ।
पर्यायाणां च सर्वेषां ज्ञानं ज्ञानिभिर्देशितम् ॥५॥

**अन्वयार्थ—(नाणीहिं)** अतिशय ज्ञानवाले केवली भगवान् ने **(एयं)** यह **(पंचविहं)** पांच प्रकार का **(नाणं)** ज्ञान **(सव्वेसिं)** सब **(दव्वाणं)** द्रव्य **(य)** तथा **(गुणाणं)** गुण **(य)** और **(पज्जवाणं)** पर्यायों को **(नाणं)** जानने वाला **(देसियं)** कहा है ॥५॥

**भावार्थ—**मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान और मनःपर्ययज्ञान ये चारों ज्ञानावरण के क्षयोपशम से प्रकट होते हैं । अतएव ये ज्ञान सब द्रव्य और गुणों की सम्पूर्ण पर्यायों को नहीं जान सकते । मति और श्रुत ये दो परोक्षज्ञान, अवधि मनःपर्यय और केवल ये तीन प्रत्यक्ष ज्ञान हैं । इन्द्रिय और मन की सहायता से होने वाले ज्ञान को परोक्षज्ञान और इन्द्रिय मन की सहायता बिना सिर्फ आत्मा से होनेवाले ज्ञान को प्रत्यक्षज्ञान कहते हैं । इन पांच ज्ञानों में से मतिज्ञान श्रुतज्ञान सम्पूर्ण द्रव्यों के कुछ गुण और कुछ पर्यायों को जानता है । अवधिज्ञान रूपी द्रव्यों की कतिपय (कुछ) पर्यायों को जानता है, तथा मनःपर्ययज्ञान मनोद्रव्य की पर्यायों को ही जानता है, और केवलज्ञान ज्ञानावरण के क्षय से उत्पन्न होने के कारण सम्पूर्ण द्रव्यों के सम्पूर्ण गुण और पर्यायों को जानता है । ज्ञान द्रव्य गुण और पर्याय को विषय करता है, इस कथन से योगाचार (बौद्धमत का एक भेद) का "ज्ञान के सिवा बाह्य अन्य कोई घट पट आदि पदार्थ गुण आदि नहीं है, अतएव ज्ञान अपने स्वरूप को ही जानता है इत्यादि को नहीं" निराकरण किया है । क्योंकि मैं सुखी हूँ मैं दुःखी हूँ इत्यादि ज्ञान की तरह बाह्य घट पट आदि पदार्थों का भी ज्ञान होता है ॥५॥

द्रव्य गुण और पर्याय का लक्षण कहते हैं—

**गाथा— गुणाणं आसओ दव्वं एगदव्वस्सिया गुणा ।**
**लक्खणं पज्जवाणं तु उभओ अस्सिआ भवे ॥६॥**

**छाया—** *गुणानामाश्रयो द्रव्यमेकद्रव्याश्रिता गुणाः ।*
*लक्षणं पर्यवाणं तु उभयोराश्रिता भवेयुः ॥६॥*

**अन्वयार्थ— (दव्व)** द्रव्य **(गुणाणं)** गुणों का **(आसओ)** आधार है **(गुणा)** गुण **(एगदव्वस्सिया)** अपने आधारभूत एक द्रव्य में स्थित हैं **(तु)** और **(पज्जवाणं)** पर्यायों का **(लक्खणं)** लक्षण यह है कि पर्याय **(उभओ)** द्रव्य और गुण दोनो मे **(अस्सिआ)** रहनेवाली **(भवे)** है ॥६॥

**भावार्थ—** जिस में गुण उत्पन्न होते ठहरते और नष्ट होते है, वह द्रव्य है । रूपादि गुण अपने आधाररूप द्रव्य में ही रहते है, गुणों में कोई दूसरा गुण नहीं रहता । पर्याय द्रव्य और गुण दोनों में रहती है । सदा द्रव्य के साथ रहने वाले धर्म को गुण और क्रमसे होनेवाले धर्म को पर्याय कहते हैं । जैसे पुद्गलद्रव्यरूप घट के हमेशा साथ रहने वाले रूप रस गन्ध और स्पर्श गुण हैं । स्थास कोश कुशूल कपाल आदि घट वनने के पहले होनेवाली अवस्थाएँ घट द्रव्य की पर्याये है। वैसे ही रूप गुण की काला पीला नीला लाल और सफेद ये पांच वर्ण, रस गुण की खट्टा मीठा कडुआ कसायला और खारा ये पांच, गन्धगुण की सुगन्ध और दुर्गन्ध ये दो, तथा स्पर्शगुण की हलका भारी कठोर नर्म रूखा चिकना ठण्डा गर्म ये आठ पर्यायें हैं । इसी प्रकार सब द्रव्यों की गुण पर्यायों का विशेष विवेचन पंचाध्यायी आदि अन्य ग्रन्थों से जानना चाहिए, ग्रन्थ विस्तार के भय से यहां नहीं लिखते है ॥६॥

द्रव्य के भेद वताते हैं-

**गाथा— धम्मो अधम्मो आगासं कालो पुग्गलजंतवो ।**

**एम लोगुत्ति पन्नत्तो जिणेहिं वरदंसिहिं ॥७॥**

**छाया—** धर्माऽधर्म आकाश काल पुद्गलजन्तव ।
एष लोक इति प्रज्ञप्तो जिनैर्वरदर्शिभि ॥७॥

**अन्वयार्थ–(धम्मो)** धर्मास्तिकाय **(अधम्मो)** अधर्मास्तिकाय **(आगास)** आकाशास्तिकाय **(पुग्गलजन्तवो)** पुद्गलास्तिकाय जीवास्तिकाय और **(कालो)** समयरूप काल **(एम)** यह, छह द्रव्यरूप **(लोगुत्ति)** लोक है ऐसा **(वरदंसिहिं)** केवलदर्शन वाले **(जिणेहिं)** जिनेन्द्र भगवान ने **(पन्नत्तो)** कहा है ॥७॥

**भावार्थ**—जीव पुद्गल धर्म अधर्म आकाश और काल ये छह द्रव्य जितने क्षेत्र मे है उतने क्षेत्रको लोक कहते है । जहा आकाश के सिवा अन्य कोई द्रव्य नहीं है उसे अलोक कहते है ॥७॥

जीवादि द्रव्यों के भेद हैं या नहीं ? इसे बताते हैं–

**गाथा--धम्मो अधम्मो आगास दव्व इक्कि्कमाहियं ।**
**अणंताणि य दव्वाणि कालो पुग्गलजन्तवो ॥८॥**

**छाया**—धर्माऽधर्म आकाश द्रव्यमकैकमाख्यातम् ।
अनन्तानि च द्रव्याणि काल पुद्गलजन्तव ॥८॥

**अन्वयार्थ– (धम्मो)** धर्मद्रव्य **(अधम्मो)** अधर्म द्रव्य **(आगास)** आकाश द्रव्य, इन तीनों को जिनेन्द्र भगवान् ने **(इक्कि्क)** एक एक **(दव्व)** द्रव्य **(आहियं)** कहा है, **(य)** और **(कालो)** काल द्रव्य **(पुग्गलजन्तवो)** पुद्गल द्रव्य और जीवद्रव्य को **(अणंताणि)** अनन्त **(दव्वाणि)** द्रव्य कहा है ॥८॥

**भावार्थ**– धर्म अधर्म और आकाश ये तीनों एक एक द्रव्य है, अर्थात् इन के भेद नहीं ह । काल द्रव्य अतीत अनागत की अपेक्षा अनन्त है और जीव पुद्गल अपने अपने भेदों की अपेक्षा अनन्त हैं ॥८॥

अब इन छह द्रव्यों का लक्षण कहते हैं–

**गाथा-गइलक्खणो उ धम्मो अहम्मो ठाणलक्खणो ।**
**भायणं सव्वदव्वाणं नहं ओगाहलक्खणं ॥९॥**

**छाया**—*गतिलक्षणस्तु धर्मोऽधर्मः स्थानलक्षणः ।*
*भाजनं सर्वद्रव्याणां नभोऽवगाहनलक्षणम् ॥९॥*

**अन्वयार्थ**-- **(धम्मो)** धर्मास्तिकाय **(गइलक्खणो)** गति लक्षण वाला है **(अहम्मो)** अधर्मास्तिकाय **(ठाणलक्खणो)** स्थितिलक्षणवाला है। **(उ)** और **(सव्वदव्वाणं)** सब द्रव्यो का **(भायणं)** भाजन—आधारभूत **(नहं)** आकाशास्तिकाय **(ओगाहलक्खणं)** अवगाहनलक्षणवाला है ॥९॥

**भावार्थ**—गमन करते हुए जीव पुद्गलों को धर्म द्रव्य गमनमें सहायता देता है, जैसे चलती हुई मछलीको जल चलने में सहायता देता है। ठहरते हुए जीव पुद्गलों को अधर्म द्रव्य ठहरने में सहायता देता है, जैसे ठहरते हुए पथिक को वृक्षकी छाया ठहरने में सहायता देती है। आकाश द्रव्य सम्पूर्ण जीवादि द्रव्यों को अवगाहना (जगह) देता है, जैसे दूध बताशों को और दीवार खूंटी को जगह देती है। अतएव धर्म का गतिहेतुत्व, अधर्म का स्थितिहेतुत्व, आकशका अवगाहनाहेतुत्व लक्षण है। क्योंकि जिससे वस्तुकी पहचान होती है, उसे लक्षण कहते है, उक्त गतिहेतुत्व आदि धर्मो द्वारा धर्मास्तिकायादि द्रव्य पहचाने जाते है, अतः ये ही इन धर्मादि द्रव्यो के लक्षण है ॥ ९ ॥ तथा—

**गाथा—वत्तणालक्खणो कालो जीवो उवओगलक्खणो ।**
**नाणेणं दंसणेणं च सुहेण य दुहेण य ॥ १० ॥**

**छाया**—*वर्तनालक्षणः कालो जीव उपयोगलक्षणः ।*
*ज्ञानेन दर्शनेन च सुखेन दुःखेन च ॥ १० ॥*

**अन्वयार्थ**--**(कालो)** कालद्रव्य **(वत्तणालक्खणो)** वर्तना-लक्षणवाला है **(जीवो)** जीवद्रव्य **(उवओगलक्खणो)** उपयोग—चेतना लक्षणवाला है **(च)** तथा जीव **(दंसणेणं)** दर्शन **(य)** और

(णाणेणं) ज्ञान (सुहेण) सुख (य) और (दुहेण) दुःख से जाना जाता है ॥ १० ॥[1]

**भावार्थ**—कालद्रव्य का वर्तना (सब द्रव्यों की अवस्थाओं को बदलना) लक्षण है। जीव का लक्षण उपयोग (चेतना) है, अतएव ज्ञान दर्शन सुख दुःख द्वारा जीव पहचाना जाता है। वस्तु के विशेषधर्मों को ग्रहण करने वाले आत्मा के गुण को ज्ञान, और वस्तु के सामान्य धर्म को ग्रहण करनेवाले आत्मा के गुण को दर्शन कहते हैं॥ १० ॥

जीव का दूसरा लक्षण कहते हैं—

**गाथा**—नाणं च दंसणं चेव चरित्तं च तवो तहा।
वीरियं उवओगो य एयं जीवस्स लक्खणं ॥ ११ ॥

**छाया**—ज्ञानं च दर्शनं चैव चरित्रं च तपस्तथा।
वीर्यमुपयोगश्चैतज्जीवस्य लक्षणम् ॥ ११ ॥

**अन्वयार्थ**— (नाणं च) ज्ञान (दंसणं चेव) दर्शन (चरित्तं च) चारित्र (तवो) तप (तहा) तथा (वीरियं) वीर्य (य) और (उवओगो) उपयोग (एयं) यह (जीवस्स) जीव का (लक्खणं) लक्षण है ॥ ११ ॥

**भावार्थ**— मत्यादि पांच ज्ञान, चक्षु आदि से होनेवाले चार दर्शन, पांच प्रकार का चारित्र, बारह प्रकार का तप, वीर्यान्तराय कर्म के क्षयोपशम से उत्पन्न हुआ वीर्य (सामर्थ्य) और उपयोग ये सब जीव के लक्षण हैं, ये ज्ञानादि जीव के सिवा अन्य पुद्गलादि द्रव्यों में नहीं पाये जाते हैं ॥ ११ ॥

पुद्गलद्रव्य का लक्षण बताते हैं—

**गाथा**—सद्दन्धयार उज्जोओ पभा छायाऽऽतवुत्ति वा।
वण्णरसगंधफासा पुग्गलाणं तु लक्खणं ॥ १२ ॥

**छाया**—शब्दोऽन्धकार उद्योत प्रभा छायाऽऽतप इति वा।
वर्णरसगन्धस्पर्शाः पुद्गलानां तु लक्षणम् ॥ १२ ॥

---

[1] उत्त। अ० २८। गा० १०।

**अन्वयार्थ—** ( **सद्द** ) शब्द ( **अंधयार** ) अन्धकार ( **उज्जो ओ** ) रत्नादि का प्रकाश ( **पभा** ) चन्द्रादि की कान्ति ( **छाया** ) वृक्षादि की छाया ( **आतवो** ) सूर्य के बिम्ब से होनेवाला उष्ण प्रकाश ( **इति वा** ) वस्तुओं का परस्पर सम्बन्ध तथा भेदादि ( **तु** ) और ( **वण्णरसगंधफासा** ) वर्ण रस गन्ध और स्पर्श ( **पुग्गलाणं** ) पुद्गलों का ( **लक्खणं** ) लक्षण है ॥ १२ ॥

**भावार्थ—** शब्द अन्धकार उद्योत ( रत्नादि का प्रकाश ) प्रभा ( चन्द्र आदि की कान्ति तथा किरणें ) शीतगुणवाली वृक्षआदि की छाया आतप ( सूर्यबिम्ब का उष्ण प्रकाश ) लाख काठ आदि का बन्ध भेद स्पर्श रस गन्ध वर्ण आदि पुद्गल के लक्षण हैं। इन के द्वारा पुद्गल द्रव्य पहचाना जाता है। जो इन्द्रियों द्वारा ग्रहण किया जाता है, वह पुद्गलद्रव्य ही होता है, शब्द अन्धकार आदि इन्द्रिय द्वारा जाने जाते हैं, अतएव ये सब पुद्गल के स्वरूप हैं ॥१२॥

इसप्रकार द्रव्य का लक्षण कह चुकने पर पर्याय का लक्षण कहते हैं—

**गाथा— एगत्तं च पुहुत्तं च संखा संठाणमेव य ।**
**संजोगा य विभागा य पज्जवाणं तु लक्खणं ॥१३॥**

**छाया—** *एकत्वं च पृथक्त्वं च संख्या संस्थानमेव च ।*
*संयोगाश्च विभागाश्च पर्यवाणां तु लक्षणम् ॥ १३ ॥*

**अन्वयार्थ—** ( **एगत्तं च** ) एकत्व-एकपना ( **पुहुत्तं च** ) पृथक्त्व-पृथक्पना ( **संखा** ) एक दो तीन आदि संख्या ( **य** ) तथा ( **संठाणमेव** संस्थान - आकार ( **संजोगा** ) संयोग ( **य** ) तथा ( **विभागा** ) विभाग ( **य** ) और नवीन पुराना आदि ( **पज्जवाणं तु** ) पर्यवों - पर्यायों का ( **लक्खणं** ) लक्षण है। ॥ १३ ॥

**भावार्थ—** जिन परमाणुओं से घड़ा बना है, उन के परस्पर भिन्न २ रहने पर भी यह एक घड़ा है, ऐसी प्रतीति जिस से होती है,

उसे एकत्व कहते है। यह घडा इन वस्त्रादि से पृथक् ( भिन्न ) है ऐसी प्रतीति जिससे होती है, उसे पृथक्त्व कहते हैं। एक दो तीन आदि को सख्या, परिमण्डल कुब्जक वामन आदि आकार को सस्थान, दो तीन आदि पदार्थों के सम्बन्ध को सयोग तथा सयुक्त पदार्थों के अलग होने को विभाग कहते है। वस्तु का नवीनपना और पुराणपना इत्यादि ये सब द्रव्य की पर्यायों का स्वरूप है। अर्थात् एकत्व पृथक्त्व आदि से पर्यायों का ज्ञान होता है ॥ १३ ॥

ज्ञान का स्वरूप और विषय कह चुके, अब दर्शन का वर्णन करते हैं—

गाथा—जीवाजीवा य बधो य पुण्ण पावासवो तहा
संवरो णिज्जरा मोक्खो सतेए तहिया णव ॥१४॥

छाया—जीवा अजीवाश्च बधश्च पुण्य पापमाश्रवस्तथा ।
सवरो निर्जरा मोक्ष सन्त्येते तथ्या नव ॥१४॥

अन्वयार्थ—(जीवा) जीव (अजीवा य) अजीव (आसवो) आश्रव (बधो) बन्ध (पुण्ण) पुण्य (पाव) पाप (सवरो) सवर (तहा) तथा (णिज्जरा) निर्जरा (य) और (मोक्खो) मोक्ष (एए) ये (णव) नौ तत्व (तहिया) सत्य (सन्ति) है॥१४॥

भावार्थ—चेतनागुण वाला जीवतत्व, चेतनागुण रहित धर्मास्तिकायादि अजीवतत्व, कर्म आने का निमित्त कारण मिथ्यात्व आदि आश्रवतत्व, जीव और कर्मों का गाढ सम्बन्ध होना बन्धतत्व, गुप्ति आदि द्वारा कर्मों का रुकना सवरतत्व, फल देकर तथा तप द्वारा कर्मों का आत्मा से अलग होना निर्जरातत्व, और सम्पूर्ण कर्मों से अलग होकर आत्मा का स्वरूप में स्थित हो जाना मोक्षतत्व है। ये सब सत्यभूत है, अतएव—

गाथा—तहियाण तु भावाण सब्भावे उवएसण ।
भावेण सद्दहतस्स सम्मत्त त वियाहिय ॥१५॥

छाया— तथ्यानां तु भावानां सद्भाव उपदेशनम् ।
भावेन श्रद्दधतः सम्यक्त्वं तद्व्याख्यातम् ॥ १५ ॥

अन्वयार्थ— इन (तहियाणं तु) सत्य (भावाणं) जीवादि तत्वों का (सब्भावे) असली स्वरूप बतलानेवाले (उवएसणं) उपदेश का (भावेण) अन्तःकरण से (सद्दहंतस्स) श्रद्धान–विश्वास करने वाले के (सम्मत्तं) सम्यक्त्व– सम्यग्दर्शन होता है (तं) ऐसा (वियाहियं) जिनेन्द्रदेवने कहा है ॥१५॥

भावार्थ— उक्त जीवादि नव तत्वों का असली स्वरूप वर्णन करने वाले उपदेश का अन्तःकरण से श्रद्धान करना सम्यग्दर्शन (सम्यक्त्व) है। यह सम्यग्दर्शन आत्मा का विचित्र शुभ परिणाम है, अतएव जीवादि तत्वों का ज्ञान होने पर भी यह सम्यक्त्व किसी किसी जीव के होता है, सब के नहीं। जैसे चक्षु इन्द्रिय सब जीवोंके समान होने पर भी निर्मल चक्षु वाला ही शंख को श्वेत (सफेद) देखता है, काचकामल (पीलिया) आदि रोगविशिष्ट नेत्रवाला उसी सफेद शंख को पीला नीला आदि विपरीत रूप देखता है। वैसे ही जिस आत्मा के मिथ्यात्व मोहनीय कर्मका क्षय उपशम या क्षयोपशम हुआ है उसीके सम्यक्त्व होता है, दूसरेके नहीं। इस सम्यक्त्व की पहचान प्रशम संवेग निर्वेद अनुकम्पा और आस्तिक्य इन पांच बाह्य चिह्नों से होती है। जिस आत्मामें यह सम्यक्त्व क्षणमात्र एक बार भी हो जाता है उसका अर्धपुद्गल कालके अन्दर अवश्य मोक्ष होता है॥ १५ ॥

इस प्रकार सम्यक्त्व का स्वरूप बताकर अब सम्यक्त्व के भेद बताते हैं —

गाथा— निसग्गुवएसरुई आणारुइ सुत्तबीयरुइमेव ।
अभिगमवित्थाररुई किरियासंखेवधम्मरुई ॥ १६ ॥

छाया— निसर्गोपदेशरुची आज्ञारुचिः सूत्रबीजरुची एव ।
अभिगमविस्ताररुची क्रियासंक्षेपधर्मरुचयः ॥ १६ ॥

अन्वयार्थ— (निसग्गुवएसरुई) निसर्गरुचि, उपदेशरुचि, (आणारुइ) आज्ञारुचि (सुत्तबीयरुइमेव) सूत्ररुचि बीजरुचि (अभिगमवित्थाररुई) अभिगम - ज्ञानरुचि विस्ताररुचि (किरियासंखेवधम्मरुई) क्रियारुचि संक्षेपरुचि और धर्मरुचि ॥ १६॥

भावार्थ — जिस के निसर्ग (स्वभाव) से तत्व की रुचि (श्रद्धा) उत्पन्न होती है उसे निसर्गरुचि १, जिसके गुरु आदि के उपदेश से तत्व की रुचि पैदा होती है उसे उपदेशरुचि २, जिसके सर्वज्ञ की आज्ञा मात्र से तत्व रुचि उत्पन्न होती है उसे आज्ञारुचि ३, जिसके सूत्र (आगम) से तत्व की रुचि उत्पन्न होती है, उसे सूत्ररुचि ४, जो अक्षर अनेक अर्थ का बोध कराता है वह बीजाक्षर है, इस बीजाक्षर से जिस के सम्यक्त्व प्रकट होता है उसे बीजरुचि ५, तथा जिस के अभिगम (पदार्थज्ञान) विस्तार क्रिया संक्षेप और धर्म से रुचि उत्पन्न होता है, उसे अभिगमरुचि ६, विस्ताररुचि ७, क्रियारुचि ८, संक्षेपरुचि और ९ धर्मरुचि १० कहते हैं ॥ १६ ॥

इन दश प्रकार के सम्यक्त्व का विस्तारपूर्वक अर्थ कहते हैं—

गाथा— भूयत्थेणाहिगया जीवाजीवा य पुण्णपावं च ।
सहसम्मुइआसवसंवरो य रोएइ उ निसग्गो ॥ १७॥

छाया— *भूतार्थेनाधिगता जीवाजीवाश्च पुण्यं पापं च ।*
*सहसम्मत्याऽऽस्रवसंवरौ च रोचते तु निसर्गः ॥ १७ ॥*

अन्वयार्थ— (सहसम्मुइआ) परोपदेश विना जातिस्मरण प्रतिभा आदि ज्ञानद्वारा (जीवाजीवा य) जीव और अजीव (पुण्णपाव च) पुण्य और पाप (आसवसंवरो) आश्रव और संवर (य) च से निर्जरा और मोक्ष (भूयत्थेण) ये पदार्थ सत्य हैं इस प्रकार जिसने (अहिगया) जान लिया है, उसके जो (रोएइ उ) श्रद्धान होता है उसे (निसग्गो) निसर्ग सम्यक्त्व कहते है ॥ १७॥

**भावार्थ—** विना किसी उपदेशके स्वयमेव जातिस्मरण प्रतिभा आदि ज्ञानद्वारा जो आत्मा. जीवादि नौ तत्वों का असली स्वरूप जानकर श्रद्धान–विश्वास करता है, उसके निसर्गसम्यक्त्व होता है ॥ १७ ॥

इसी विषय को फिर स्पष्ट कहते हैं—

**गाथा— जो जिणदिट्ठे भावे चउव्विहे सद्दहाइ सयमेव।**
**एमेय नन्नहत्ति य निसग्गरुइ त्ति नायव्वो ॥ १८ ॥**

**छाया—** *यो जिनदृष्टान् भावांश्चतुर्विधान् श्रद्दधाति स्वयमेव।*
*एवमेतन्नान्यथेति च निसर्गरुचिरिति ज्ञातव्यः ॥ १८ ॥*

**अन्वयार्थ—(जो)** जो प्राणी **(सयमेव)** परोपदेश विना **(जिणदिट्ठे)** तीर्थंकर के जाने हुए **(भावे)** जीवादि पदार्थों को **(चउव्विहे)** द्रव्य क्षेत्र काल भावरूप से अथवा नाम स्थापना द्रव्य भावरूप से चार प्रकार **(एमेय)** ये इसप्रकार ही हैं **(नन्नहत्ति)** अन्य प्रकार नहीं हैं इसप्रकार **(सद्दहाइ)** श्रद्धा करता है वह **(निसग्गरुइत्ति)** निसर्ग सम्यक्त्ववाला है, ऐसा **(नायव्वो)** जानना चाहिए ॥ १८ ॥

**भावार्थ—** मिथ्यात्वमोहनीयका क्षयोपशम उपशम या क्षय होनेपर गुरु आदि के उपदेश के विना स्वयमेव जातिस्मरण प्रतिभा आदि ज्ञान द्वारा जीवादि तत्व का स्वरूप द्रव्य क्षेत्र काल भाव से या नाम स्थापना द्रव्य भाव इन चार निक्षेपों से जानकर 'ये जीवादि तत्व जैसे जिनेन्द्र भगवान ने वर्णन किये हैं वैसे ही है, दूसरी तरह नहीं है' इसप्रकार जो श्रद्धान करता है, उसे निसर्ग सम्यग्दृष्टि जीव समझना चाहिए ॥ १८ ॥

उपदेशरुचि सम्यग्दृष्टि का स्वरूप कहते है—

**गाथा— एए चेव उ भावे उवइट्ठे जो परेण सद्दहइ।**
**छउमत्थेण जिणेण व उवएसरुइ त्ति नायव्वो ॥ १९ ॥**

**छाया—** *एतांश्चैव तु भावानुपदिष्टान् यः परेण श्रद्दधाति।*
*छद्मस्थेन जिनेन वोपदेशरुचिरिति ज्ञातव्यः ॥ १९ ॥*

**अन्वयार्थ—** (**जो**) जो (**परेण**) दूसरे (**छउमत्थेण**) छद्मस्थ - अल्पज्ञ (**व**) अथवा (**जिणेण**) केवलीद्वारा (**उवइट्ठे**) उपदिष्ट - कहे गये (**एएचेव**) इन ही (**भावे उ**) जीवादि तत्वों का (**सद्दहइ**) श्रद्धान करता है वह (**उवएसरुइत्ति**) उपदेशरुचि है ऐसा (**नायव्वो**) जानना चाहिए ॥ १९ ॥

**भावार्थ—** केवली भगवान अथवा अन्य छद्मस्थ साधु आदि के उपदेश से जिसको जीवादि तत्वों की श्रद्धा होती है, उसे उपदेशरुचि सम्यग्दृष्टि जीव समझना चाहिए ॥ १९ ॥

आज्ञारुचि सम्यग्दृष्टि का स्वरूप कहते हैं—

**गाथा— रागो दोसो मोहो, अण्णाण जस्स अवगयं होइ।**
**आणाए रोयन्तो, सो खलु आणारुई नाम ॥ २० ॥**

**छाया—** रागो द्वेषो मोहोऽज्ञानं यस्यापगतं भवति ।
आज्ञया रोचमानः स खल्वाज्ञारुचिर्नाम ॥ २० ॥

**अन्वयार्थ—** (**जस्स**) जिसके (**रागो**) राग (**दोसो**) द्वेष (**मोहो**) और शेष मोहनीय कर्म (**अण्णाण**) मिथ्याज्ञान (**अवगयं**) एक देश नष्ट (**होइ**) हुआ है, अतएव (**सो**) वह जीव (**आणाए**) आचार्यादि की आज्ञा से ही (**रोयन्तो**) जीवादि तत्वों की श्रद्धा करने वाला (**खलु**) निश्चय से (**आणारुईनाम**) आज्ञारुचि सम्यग्दृष्टि है ॥ २० ॥

**भावार्थ—** जिस जीव के राग द्वेष क्रोध मान माया लोभ आदि मोहनीय कर्म की मन्दता है, उसे आचार्य की आज्ञा मात्र से जीवादि तत्वों की श्रद्धा होती है, वह आज्ञारुचि सम्यग्दृष्टि कहा जाता है। जैसे एक मुनि ने प्रथम उपदेश सुनकर पीछे किसी का उड़द की दाल धोते हुए देखकर, उड़द और छिलके की भांति आत्मा और शरीर भिन्न हैं इस प्रकार ध्यान होनेसे सम्यक्त्व उपार्जन किया था ॥ २० ॥

सूत्ररुचि सम्यग्दृष्टि का स्वरूप बताते हैं—

**गाथा— जोसुत्तमहिज्जंतो सुएण ओगाहइ उ संमत्तं**
**अंगेण बाहिरेण व सो सुत्तरुइत्ति नायव्वो ॥ २१ ॥**

**छाया—** यः सूत्रमधीयानः श्रुतेनावगाहते तु सम्यक्त्वम् ।
अङ्गेन बाह्येन वा स सूत्ररुचिरिति ज्ञातव्यः ॥ २१ ॥

**अन्वयार्थ— (जो)** मनुष्य **(सुत्तं)** सूत्र **(अहिज्जंतो)** पढ़कर **(अंगेण)** आचार आदि अंगो से **(व)** अथवा **(बाहिरेण)** ११ अंगो से बाह्य उत्तराध्ययन आदि **(सुएण)** सूत्रसे **(संमत्तं)** सम्यक्त्व **(ओगाहइ)** प्राप्त करता है, **(सो उ)** वह **(सुत्तरुइत्ति)** सूत्ररुचि सम्यग्दृष्टि है ऐसा **(नायव्वो)** जानना चाहिए ॥ २१ ॥

**भावार्थ—** जो मनुष्य आचाराङ्गादि अङ्गप्रविष्ट सूत्र अथवा उत्तराध्ययनादि अङ्गबाह्य सूत्रों का अध्ययन कर इन में से किसी सूत्र से सम्यक्त्व प्राप्त करता है, उसे सूत्ररुचि सम्यग्दृष्टि कहते हैं ॥ २१ ॥

बीजरुचि का स्वरूप कहते है—

**गाथा— एगेण अणेगाइं पयाइं जो पसरइ उ सम्मत्तं ।**
**उदएव तिल्लबिंदू सो बीयरुइत्ति नायव्वो ॥ २२॥**

**छाया—** एकेनानेकेषु पदेषु यः प्रसरति तु सम्यक्त्वम् ।
उदक इव तैलबिन्दुः स बीजरुचिरिति ज्ञातव्यः ॥ २२ ॥

**अन्वयार्थ— (जो)** जिस की **(सम्मत्तं)** रूचि- श्रद्धा **(एगेण)** एक जीवादि पदसे **(अणेगाइं)** अनेक जीवादि **(पयाइं)** पदोमें **(उदएव तिल्लबिंदू)** जलमें तैल की बूंद की तरह **(पसरइ उ)** अवश्य फैलती है, **(सो)** वह **(बीयरुइत्ति)** बीजरुचि सम्यग्दृष्टि है ऐसा **(नायव्वो)** जानना चाहिए ॥ २२ ॥

**भावार्थ**—जैसे एक बीज क्रमसे अनेक बीजो को उत्पन्न करता है

१ उदक्व।

जैसे ही जिस आत्मा में एक जीवादि पद से उत्पन्न हुई रुचि (श्रद्धा) विशिष्ट क्षयोपशम के बल से अनेक जीवादि पदों की रुचि (श्रद्धा) को उत्पन्न करती है, उसे बीजरुचि सम्यग्दृष्टि कहते हैं ॥ २२ ॥

अभिगमरुचि का स्वरूप बताते हैं—

**गाथा—सो होइ अभिगमरुई, सुअनाणं जेण अत्थओ दिट्ठं**
**इक्कारस अंगाइं, पइण्णग दिट्ठिवाओ य ॥ २३ ॥**

**छाया—** *स भवत्यभिगमरुचि, श्रुतज्ञानं येनार्थतो दृष्टम् ।*
*एकादशाङ्गानि, प्रकीर्णक दृष्टिवादश्च ॥ २३ ॥*

**अन्वयार्थ—** (**जेण**) जिसने (**इक्कारस अंगाइं**) ग्यारह अंग (**पइण्णग**) उत्तराध्ययनादि प्रकीर्णकसूत्र (**दिट्ठिवाओ**) दृष्टिवाद (**य**) और औपपातिक आदि उपाङ्गरूप सम्पूर्ण (**सुअनाणं**) श्रुतज्ञान को (**अत्थओ**) अर्थरूपसे (**दिट्ठं**) जान लिया है (**सो**) वह (**अभिगमरुई**) अभिगमरुचि सम्यग्दृष्टि (**होइ**) है ॥ २३ ॥

**भावार्थ—** जिसने ग्यारह अंग उत्तराध्ययन आदि प्रकीर्णकसूत्र तथा उपाङ्ग आदि सम्पूर्ण श्रुत का अर्थ जानलिया है, वह अभिगमरुचि सम्यग्दृष्टि है ॥ २३ ॥

विस्ताररुचि का स्वरूप दिखाते हैं—

**गाथा—दव्वाण सव्वभावा, सव्वपमाणेहिं जस्स उवलद्धा ।**
**सव्वाहि नयविहीहि य, वित्थाररुइत्ति नायव्वो ॥ २४ ॥**

**छाया—** *द्रव्याणां सर्वभावा, सर्वप्रमाणैर्यस्योपलब्धाः ।*
*सर्वैर्नयविधिभिश्च, विस्ताररुचिरिति ज्ञातव्य ॥ २४ ॥*

**अन्वयार्थ—** (**जस्स**) जिस ने (**दव्वाण**) द्रव्यों की (**सव्व भावा**) समस्त पर्यायों को (**सव्वपमाणेहिं**) सब प्रत्यक्षादि प्रमाणों (**य**) और (**सव्वाहि**) सब (**नयविहीहि**) नैगम आदि नयों से (**उवलद्धा**)

जानलिया है, (**वित्थाररुइत्ति**) वह विस्ताररुचि है ऐसा (**नायव्वो**) जाननाचाहिए ॥ २४ ॥

**भावार्थ—** जिसने धर्मास्तिकायादि छहों द्रव्यों की सम्पूर्ण पर्यायें प्रत्यक्ष अनुमान आदि सब प्रमाणों तथा नैगम संग्रह आदि सातों नयों से जान ली हैं, वह विस्ताररुचि सम्यग्दृष्टि है ॥ २४ ॥

क्रियारुचि का स्वरूप बताते हैं—

**गाथा—दंसणनाणचरित्ते, तवविणए सच्चसमिइगुत्तीसु ।**
**जो किरियाभावरुई, सो खलु किरियारुई नाम ॥२५॥**

**छाया—**दर्शनज्ञानचरित्रे, तपोविनयसत्यसमितिगुप्तिषु ।
*यः क्रियाभावरुचिः स खलु क्रियारुचिर्नाम ॥ २५ ॥*

**अन्वयार्थ—** (**जो**) जो (**दंसणनाणचरित्ते**) दर्शन ज्ञान चारित्र (**तवविणए**) तप विनय (**सच्चसमिइगुत्तीसु**) सत्य-समिति और गुप्ति की (**किरिया भावरुई**) क्रियाओं का पालन करने में भावपूर्वक रुचि रखता है, (**सो**) वह (**खलु**) निश्चय से (**किरिया-रुई नाम**) क्रियारुचि नाम का सम्यग्दृष्टि है ॥ २५ ॥

**भावार्थ—** जिस की दर्शन ज्ञान चारित्र तप विनय समिति गुप्ति का आचरण करने में भावपूर्णरुचि है, वह क्रियारुचि सम्यग्दृष्टि कहा जाता है ॥२५॥

संक्षेपरुचि का स्वरूप कहते हैं—

**गाथा—अणभिग्गहियकुदिट्ठी, संखेवरुइत्ति होइ नायव्वो**
**अविसारओ पवयणे, अणभिग्गहिओ य सेसेसु ॥२६॥**

**छाया—**अनभिगृहीतकुदृष्टिः, संक्षेपरुचिरिति भवति ज्ञातव्यः ।
*अविशारदः प्रवचनेऽनभिगृहीतश्च शेषेषु ॥ २६ ॥*

**अन्वयार्थ—**(**अणभिग्गहियकुदिट्ठी**) जिसने बौद्ध आदि मिथ्यामतका ग्रहण नहीं किया है, तथा (**पवयणे**) जिनागम से (**अविसारओ**) अनभिज्ञ है (**य**) और (**सेसेसु**) कपिल आदि

के शास्त्रों का भी (अणभिग्गहिओ) ज्ञाता नहीं है वह (संखेवरुइत्ति) सक्षेपरुचि सम्यग्दृष्टि (होइ) है ऐसा (नायव्वो) जानना चाहिए॥ २६॥

**भावार्थ—** जिसने बौद्धादि का मत धारण नहीं किया है। जो जैनमत के शास्त्रों और सांख्यादि अन्य मत के शास्त्रों को भी नहीं जानता है, चिलातीपुत्र की भांति केवल प्रशम आदि-तीन पदों से रुचि (श्रद्धा) प्राप्त करता है, वह संक्षेपरुचि सम्यग्दृष्टि कहा जाता है॥ २६॥

धर्मरुचि का स्वरूप बताते हैं—

**गाथा—जो अत्थिकायधम्मं, सुयधम्मं खलु चरित्तधम्मं च।**
**सद्दहइ जिणाभिहियं, सो धम्मरुइत्ति नायव्वो॥ २७॥**

**छाया—** *योऽस्तिकायधर्मं, श्रुतधर्मं खलु चरित्रधर्मं च।*
*श्रद्दधाति जिनाभिहितं, स धर्मरुचिरिति ज्ञातव्यः॥ २७॥*

**अन्वयार्थ—** (जो) जो (जिणाभिहियं) जिनेन्द्र भगवान् से कहे गये (अत्थिकायधम्मं) धर्म अधर्म आदि अस्तिकाय के गति स्थिति आदि धर्मों की (सुयधम्मं) आगम के स्वरूप की (चरित्तधम्मं) सामायिक आदि चारित्र-धर्म की (सद्दहइ) श्रद्धा— प्रतीति करता है (सो) वह (धम्मरुइत्ति) धर्मरुचि है ऐसा (नायव्वो) जानना चाहिए॥ २७॥

**भावार्थ—** जो मनुष्य वीतराग जिनेन्द्र देव के बताए हुए धर्मास्तिकाय आदि के गति आदि धर्म तथा श्रुतधर्म (आगम का स्वरूप) और सामायिक आदि चारित्र धर्म की श्रद्धा (प्रतीति) करता है, वह धर्मरुचि सम्यग्दृष्टि कहा जाता है। यद्यपि ये सम्यक्त्व के दस भेद निसर्ग और उपदेश इन दो अथवा निसर्ग और अधिगम इन दो भेदों में गर्भित हो जाते हैं, लेकिन शिष्यों को समझाने के लिए इनका पृथक् २ स्वरूप बताया है॥ २७॥

सम्यक्त्व की उत्पत्ति के निमित्तकारणों को बताते हैं—

**गाथा— परमत्थसंथवो वा, सुदिट्ठपरमत्थसेवणा वावि।**

**वावन्नकुदंसणवज्जणा, य संमत्त सद्दहणा॥ २८॥**

**छाया—** *परमार्थसंस्तवो वा, सुदृष्टपरमार्थसेवनं वाऽपि।*
*व्यापन्नकुदर्शनवर्जनं, च सम्यक्त्वश्रद्धानम्॥ २८॥*

**अन्वयार्थ—** (**परमत्थसंथवो**) सच्चे जीवादि पदार्थों का वारं वार परिचय करने से (**वा**) तथा (**सुदिट्ठपरमत्थसेवणा**) सम्यक् प्रकार तत्वों के ज्ञाता आचार्य उपाध्याय साधु आदि की सेवा (**वा**) अथवा वैयावृत्य (वेयावच्च) करने से (**अवि**) तथा (**वावन्नकुदंसणवज्जणा य**) जिन्हों ने प्राप्तहुए सम्यत्त्व को छोड़ दिया है ऐसे तथा शाक्यादि कुदर्शनियों की संगतिका त्याग करने से (**संमत्तसद्दहणा**) सम्यक्त्व की प्राप्ति होती है॥ २८॥

**भावार्थ—** जीवादि तत्वों का बार वार चिन्तन करने से, जीवादि तत्वों का यथार्थ स्वरूप जानने वाले आचार्य उपाध्याय साधु आदि की सेवा वैयावृत्य करने से, प्राप्त हुए सम्यत्त्व का त्याग करने वाले निह्नव आदि तथा शाक्य आदि कुदर्शनियों की सङ्गति न करने से, सम्यत्त्व की प्राप्ति होती है॥ २८॥

सम्यत्त्व का माहात्म्य (महिमा) बताते हैं—

**गाथा—नत्थि चरित्तं सम्मत्तविहूणं दंसणे उ भइयव्वं।**
**सम्मत्तचरित्ताइं, जुगवं पुव्वं व सम्मत्तं॥ २९॥**

**छाया—** *नास्ति चरित्रं सम्यक्त्वविहीनं दर्शने तु भक्तव्यं।*
*सम्यक्त्वचारित्रे युगपत्पूर्वं वा सम्यक्त्वम्॥ २९॥*

**अन्वयार्थ—** (**सम्मत्तविहूणं**) सम्यत्त्व विना (**चारित्तं**) चारित्र (**नत्थि**) नहीं होता है, (**उ**) और (**दंसणे**) सम्यत्त्व के होनेपर (**भइयव्वं**) चारित्र भजनीय है अर्थात् होताभी है और नहीं भी होता है, (**सम्मत्तचरित्ताइं**) सम्यत्त्व और चारित्र (**जुगवं**) युगपत्-एकसाथ (**वा**) अथवा (**पुव्वं**) पहले (**सम्मत्तं**) सम्यत्त्व होता है॥ २९॥

**भावार्थ—** सम्यक्त्व न होने पर चारित्र कभी न हुआ है और न होगा। सम्यक्त्व होनेपर चारित्र होता भी है और नहीं भी होता है। सम्यक्त्व चारित्र के साथ भी रहता है और पहलेभी रहता है, अर्थात् सम्यक्त्व चारित्र का कारण है ॥ २९ ॥

और भी सम्यक्त्व का माहात्म्य बताते हैं—

**गाथा—नादंसणिस्स णाणं णाणेण विना न होंति चरणगुणा।**
**अगुणिस्स नत्थि मोक्खो नत्थि अमोक्खस्स निव्वाणं ॥३०॥**

**छाया—** नादर्शनिनो ज्ञानं ज्ञानेन विना न भवन्ति चारित्रगुणाः।
अगुणिनो नास्ति मोक्षो नास्त्यमोक्षस्य निर्वाणम् ॥ ३० ॥

**अन्वयार्थ—** (**अदंसणिस्स**) सम्यग्दर्शन रहित के (**नाणं**) सम्यग्ज्ञान (**न**) नहीं होता, (**नाणेण**) ज्ञान के (**विना**) विना (**चरणगुणा**) चारित्र- व्रतादि, गुण पींडविशुद्धि आदि (**न होंति**) नहीं होते (**अगुणिस्स**) चारित्र गुण रहित के (**मोक्खो**) कर्मों का क्षय (**नत्थि**) नहीं होता, और (**अमोक्खस्स**) अमुक्त- कर्म सहित की (**निव्वाणं**) मुक्ति (**नत्थि**) नहीं होती ॥ ३० ॥

**भावार्थ—** सम्यक्त्व के विना जितना ज्ञान है, वह सब मिथ्याज्ञान होता है और सम्यक्त्व के होने ही वह मिथ्याज्ञान सम्यग्ज्ञान हो जाता है, अतएव सम्यग्ज्ञान का कारण सम्यक्त्व है। सम्यग्ज्ञान के विना अहिंसा आदि व्रत और पिण्ड विशुद्धि आदि गुण उत्पन्न नहीं होते। जिस के चारित्र और गुण नहीं हैं, उसके कर्मों का नाश नहीं होता, और कर्मों के नाश हुए विना मुक्ति नहीं होती, इसलिए मुक्ति का मूल कारण सम्यक्त्व है ॥ ३० ॥

आठ प्रकार के दर्शनाचार का पालन करने से उत्तरोत्तर गुण की प्राप्ति होती है, अब दर्शनाचार को बताते हैं—

**गाथा—निस्संकिय निक्कंखिय निव्वितिगिच्छा अमूढदिट्ठी य।**
**उववूह थिरीकरणे वच्छल्लपभावणे अट्ठ ॥ ३१ ॥**

**छाया**– निःशङ्कितं निःकाङ्क्षितं निर्विचिकित्सं(निर्विजुगुप्सं)अमूढदृष्टिश्च।
उपबृंहास्थिरीकरणे वात्सल्यप्रभावने अष्ट ॥ ३१ ॥

**अन्वयार्थ—** (**निस्संकिय**) जिन वचन में शंका न करना ( **निक्कंखिय**) बौद्धादिके मत को भला न बताना (**निव्वितिगिच्छं**) धर्म के फल में संदेह न करना अथवा साधुओं का मैला शरीर देख कर घृणा न करना ( **अमूढदिट्ठी** ) कुतीर्थियों को ऋद्धिशाली देखकर भी जैनमत को निर्दोष समझ कर स्थिर रहना, ( **उववूहथिरीकरणे** ) सम्यग्दर्शन आदि गुण वाले मनुष्यों की प्रशंसाकर उनके गुण की वृद्धि– उपबृंहा करना, धर्म से डिगते हुए को धर्म में स्थिर करना (**वच्छल्लपभावणे**) साधर्मियों के साथ गौ बछड़े के समान वात्सल्य-प्रेम रखना और जैन मत की प्रशंसा और उन्नति के लिए चेष्टा करना (**अट्ठ**) ये आठ दर्शनाचार हैं ॥ ३१॥

**भावार्थ—** जैनधर्म के तत्त्वों पर सन्देह न करना अर्थात् जहां तक युक्ति अनुमानादि द्वारा तत्त्व का निर्णय हो सके निर्णय करना, लेकिन युक्ति आदि के अगोचर सूक्ष्म और गहन विषय में शङ्का न करना निःशङ्कित दर्शनाचार है। अन्य मतों में भी अहिंसा आदि धर्मों का वर्णन होने से वे भी अच्छे हैं तथा युक्ति- संगत हैं, ऐसा अभिप्राय न रखना, निकांक्षित दर्शनाचार है। धर्म के लिए इतना क्लेश सहते हैं, इस का कुछ फल होगा या नहीं, इस प्रकार धर्म के फल में सन्देह न करना निर्विचिकित्सा तथा साधुओं का मलीन शरीर देखकर घृणा न करना निर्विजुगुप्सा है। कुतीर्थियों को समृद्धिशाली देखकर भी वीतराग जैनमत को उत्तम और निर्दोष समझना अमूढदृष्टि दर्शनाचार है। यह चार प्रकार का अन्तरङ्ग आचार है। सम्यग्दर्शनादि गुण सहित सत्पुरुषों की "आप महापुरुष हैं, आप का ही जन्म सफल है" इत्यादि प्रशंसा कर उनके गुण की वृद्धि करना उपबृंहण दर्शनाचार है। धर्म से डिगते हुए मनुष्यों को अनेक प्रकार की सहायता देकर धर्म में स्थिर करना स्थिरीकरण दर्शनाचार है। सधर्मी मनुष्यों को भोजन वस्त्र

द्रव्य आदि उचित वस्तु देकर, जैसे गौ बछडे से प्रेम करती है वैसेही प्रेम प्रकट करना वात्सल्य दर्शनाचार है। विद्यालय छात्राश्रम (बोर्डिंगहाउस) धर्मोपदेश ग्रन्थ-प्रकाशन आदि अनेक उपायों से जैनधर्म की उन्नति करना प्रभावना दर्शनाचार है। ये अन्त के चार बाह्य आचार हैं। इन आठ आचारों का पालन करने वाला चारित्र का पालन कर अवश्य मोक्ष पाता है॥ ३१ ॥

ज्ञान दर्शन को मोक्ष का मार्ग बताकर चारित्र को भी मोक्ष का मार्ग बताने के लिए चारित्र का भेदपूर्वक स्वरूप बताते हैं—

**गाथा— सामाइयत्थ पढमं छेदोवट्ठावणं भवे बितियं।**
**परिहारविसुद्धीयं सुहुमं तह संपरायं च ॥ ३२ ॥**
**अकसायमहक्खायं छउमत्थस्स जिणस्स वा।**
**एयं चयरित्तकरं चारित्तं होइ आहियं ॥३३ ॥**

**छाया—** *सामायिकमत्र प्रथमं छेदोपस्थापनं भवेद् द्वितीयम्।*
*परिहारविशुद्धिकं सूक्ष्मं तथा सम्परायं च ॥ ३२ ॥*
*अकषायं यथाख्यातं छद्मस्थस्य जिनस्य वा।*
*एतच्चयरिक्तकरं चारित्रं भवत्याख्यातम् ॥ ३३ ॥*

**अन्वयार्थ —** (**अत्थ**) चारित्रमें (**पढम**) पहला (**सामाइय**) सामायिक (**बितिय**) दूसरा (**छेदोवट्ठावण**) छेदोपस्थापन (**परिहारविसुद्धीय**) तीसरा परिहारविशुद्धि (**सुहुम तह संपराय**) चौथा सूक्ष्मसम्पराय है, (**अकसाय**) कषाय के क्षय या उपशम से होनेवाला (**अहक्खाय**) यह पाचवाँ यथाख्यात (**छउमत्थस्स**) ग्यारहवें और बारहवें गुणस्थानवर्ती मुनिके (**वा**) अथवा (**जिणस्स**) केवली भगवान् के (**भवे**) होता है (**एय**) यह पाचों प्रकार का (**चारित्त**) चारित्र (**चयरित्तकर**) कर्मों का नाश करने वाला (**होइ**) है, ऐसा (**आहियं**) जिनेन्द्रभगवान् ने कहा है ॥ ३२ ॥ ३३ ॥

**भावार्थ—** सम्पूर्ण सावद्य क्रियाओं का त्याग कर राग द्वेष रहित

होकर समता भाव धारण करना, सामायिक चारित्र है। इसके दो भेद हैं, इत्वर और यावत्कथिक। भरत और ऐरवत क्षेत्र में प्रथम और अन्तिम तीर्थकर के तीर्थ की प्रवृत्ति रहने पर छेदोपस्थापना चारित्र वालों के इत्वर ( अल्प काल रहने वाला ) सामायिक चारित्र होता है। भरत ऐरवत क्षेत्र में बिचले २२ तीर्थकरों के तीर्थ में और महाविदेह क्षेत्रमें सदा यावत्कथिक (यावज्जीव) सामायिक चारित्र होता है ॥१॥ अतिचार सहित मुनिके तथा अन्य तीर्थकर के तीर्थ में गये हुए अतिचार रहित मुनि के पूर्व पर्याय का छेद, और नवीन महाव्रत का धारण होता है, उसे छेदोपस्थापन चारित्र कहते हैं। २। तपस्या विशेष से विशुद्ध हुए चारित्र को परिहारविशुद्धि चारित्र कहते हैं। ९ मुनीश्वर मिलकर इस परिहारविशुद्धि संयम कल्प का प्रारंभ करते हैं। इनमें से ४ साधु तपस्या, ४ साधु इन तपस्वियों की वैयावृत्य (सेवा) करते हैं और एक वाचनाचार्य होता है। तपस्या करने वाले साधु ग्रीष्म काल में जघन्य १ मध्यम २ उत्कृष्ट ३ उपवास, तथा शरद् ऋतुमें जघन्य २ मध्यम ३ उत्कृष्ट ४ उपवास और वर्षाऋतु में जघन्य ३ मध्यम ४ उत्कृष्ट ५ उपवास करते हैं। उपवास के पहले दिन और पारणाके दिन आचाम्ल (आमिल) तप करते हैं। वैयावृत्य करने वाले तथा वाचनाचार्य सदा आमिल करते हैं॥ इस प्रकार छह महीने समाप्त होने पर वैयावृत्य करनेवाले साधु तपस्या करते हैं तथा तपस्या करने वाले साधु वैयावृत्य करते हैं और वाचनाचार्य वही रहता है; इस तरह छह महीने और बीतने पर जो साधु वाचनाचार्य का काम करता था वह तपस्या करता है, शेष ८ साधुओं में से एक वाचनाचार्य नियत किया जाता है और ७ वैयावृत्य में रहते हैं; यह क्रम भी छह मास पर्यंत रहता है। उक्त प्रकार १८ महीने में परिहार विशुद्धि संयम कल्प समाप्त होता है। इसके बाद वे साधु जिनकल्प अवस्था धारण करते है, या पुनः गच्छ में आते हैं। दशवें गुण स्थानवर्त्ती मुनि के जो चारित्र होता है, उसे सूक्ष्म सम्पराय

चारित्र कहते हैं ।४। उपशान्तकषाय ग्यारहवें, क्षीणकषाय बारहवें तथा सयोगिकेवली तेरहवें और अयोगकेवली चौदहवें गुणस्थान वर्ती- महात्माओं के कषाय का अभाव होने से यथाख्यात चारित्र होता है ।५। इन पाचों प्रकार के चारित्र से कर्मपुञ्ज का क्षय होता है। इस प्रकार तीर्थंकर भगवान् ने कहा है ॥ ३२ ॥ ३३ ॥

चौथे तपकारण को कहते हैं—

**गाथा—तवो अ दुविहो वुत्तो, बाहिरब्भितरो तहा ।**
**बाहिरो छव्विहो वुत्तो, एवमब्भितरो तवो ॥३४॥**

*छाया—तपश्च द्विविधमुक्तं बाह्यमाभ्यन्तरं तथा ।*
*बाह्यं षड्विधमुक्तमेवमाभ्यन्तरं तपः ॥ ३४ ॥*

**अन्वयार्थ— (तवो अ)** तप **(दुविहो)** दो प्रकार का **(वुत्तो)** कहा है **(बाहिरब्भतरो तहा)** बाह्य तप और आभ्यन्तर तप **(बाहिरो)** बाह्य तप **(छव्विहो)** छह प्रकार का **(वुत्तो)** कहा है **(एव)** इसी प्रकार **(अब्भितरो)** आभ्यन्तर **(तवो)** तप है, अर्थात् आभ्यन्तर तप भी छह प्रकार का है ॥ ३४ ॥

**भावार्थ—** जैसे अग्नि में तपाकर सोने का मल दूर किया जाता है, वैसे ही तप द्वारा आत्मा को तपाने से कर्म मल का नाश होता है। यह तप दो प्रकार का है, बाह्य और आभ्यन्तर । जिस तप का साक्षात् सम्बन्ध शरीर से और परम्परा सम्बन्ध आत्मा से है, उसे बाह्य तप तथा जिस का साक्षात् सम्बन्ध आत्मा से और परम्परा सम्बन्ध शरीर से है, उसे आभ्यन्तर तप कहते हैं। बाह्य तप छह प्रकार का है, १ अनशन २ अवमौदर्य ३ वृत्तिपरिसंख्यान (अभिग्रह) ४ रसपरित्याग ५ कायक्लेश और ६ प्रतिसंलीनता। चार प्रकार के या तीन प्रकार के भोजन का त्याग करना, अनशन (उपवास) है । भोजन की अधिक रुचि होने पर कम भोजन करना, अवमौदर्य है । प्रतिदिन अभिग्रह (धारणा) लेकर अभिग्रह के अनुसार भोजन मिलने पर भोजन करना और

तदनुसार न मिलने पर भोजन नहीं करना, वृत्तिपरिसंख्यान (अभिग्रह) है। प्रतिदिन किसी रस का त्याग कर भोजन करना रस परित्याग है। शक्ति अनुसार काय को क्लेश देने वाला तप करना काय क्लेश तप है। इन्द्रिय आदि वश करना, प्रतिसंलीनता तप है। आभ्यन्तर तप भी छह प्रकार का है, १ प्रायश्चित्त २ विनय ३ वैयावृत्य (वेयावच्च) ४ स्वाध्याय ५ ध्यान और ६ व्युत्सर्ग (कायोत्सर्ग)। अज्ञान प्रमाद आदि कारण से लगे हुए अतिचारों को योग्य तप आदि द्वारा शुद्ध करना, प्रायश्चित्त तप है। विद्या वय तपस्या आदि में बड़े पुरुषों का आदर सत्कार करना, विनय तप है। रोग आदि से ग्रस्त हुए साधुओं की सेवा टहल करना, वैयावृत्य (वेयावच्च) तप है। वीतराग सर्वज्ञ कथित शास्त्रों का पठन पाठन तथा मनन करना, स्वाध्याय तप है। चित्त को अन्य विषयों से हटाकर एकाग्र करना ध्यान तप है। शरीर से ममत्व त्याग कर कायोत्सर्ग करना, व्युत्सर्ग तप है। इस प्रकार तप के कुल बारह भेद हैं॥ ३४॥

दर्शन ज्ञान चारित्र और तप इन चारों को मोक्षमार्गपना तो है, परन्तु कौन कितना कार्य करता है, इसे बताते हैं—

**गाथा— नाणेण जाणइ भावे दंसणेण य सद्दहे।**
**चारित्तेण निगिण्हाइ तवेण परिसुज्झइ ॥ ३५ ॥**

**छाया—** *ज्ञानेन जानाति भावान् दर्शनेन च श्रद्धत्ते।*
*चारित्रेण निरुणद्धि तपसा परिशुद्ध्यति॥ ३५ ॥*

**अन्वयार्थ—** आत्मा (**नाणेण**) ज्ञानसे (**भावे**) पदार्थों को (**जाणइ**) जानता है (**दंसणेण**) सम्यक्त्व से (**सद्दहे**) श्रद्धा करता है (**चारित्तेण**) चारित्र से (**निगिण्हाइ**) कर्मों को रोकता है (**य**) और (**तवेण**) तप से (**परिसुज्झइ**) पूर्व-कृत कर्म का क्षय होने के कारण शुद्ध होता है॥ ३५॥

**भावार्थ—** यह आत्मा सम्यक्त्व होने पर तत्त्वों की श्रद्धा करता है। ज्ञान द्वारा तत्त्वों का यथार्थ स्वरूप जानता है। चारित्र द्वारा पापजनक क्रि-

याओं का त्याग करने से आते हुए कर्मों को रोकता है तथा तप द्वारा पूर्वोपार्जित कर्मों का क्षय कर शुद्ध होता है।

उक्त कथन से मार्ग का फल मोक्ष कह चुके, अब मार्ग की फलरूप गति को बताते हैं—

**गाथा— खवित्ता पुव्वकम्माइं, संजमेण तवेण य।**
**सव्वदुक्खपहीणट्ठा, पक्कमंति महेसिणो॥ ३६॥**
**त्तिबेमि**

**छाया—** क्षपयित्वा पूर्वकर्माणि संयमेन तपसा च।
प्रक्षीणसर्वदुःखार्थाः प्रक्रामन्ति महर्षयः॥ ३६॥
इतिब्रवीमि॥

**अन्वयार्थ— (महेसिणो)** महर्षि **(संजमेण)** संयम अर्थात् चारित्र **(तवेण)** तप **(य)** दर्शन और ज्ञान से **(सव्वदुक्खपहीणट्ठा)** सब दुःख और प्रयोजन का क्षय कर **(पक्कमंति)** सिद्धगति को प्राप्त करते हैं। **(इतिबेमि)** इस प्रकार सुधर्मास्वामी जम्बूस्वामी से कहते हैं।

**भावार्थ—** महर्षि दर्शन ज्ञान चारित्र और तप द्वारा पूर्व संचित कर्मपुञ्ज का क्षय कर सम्पूर्ण दुःख-रहित तथा कृतकृत्य हो अनन्त चतुष्टय (अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त सुख और अनन्त वीर्य) स्वरूप अविनश्वर सिद्धगति को प्राप्त करते हैं॥ ३६॥

इति मोक्षमार्गगतिनामाध्ययनम्



# सेठिया जैन ग्रंथमाला की पुस्तकें--

## तैयार

| | | |
|---|---|---|
| सामायिकसूत्र मूलपाठ तथा विधि | रु० | )॥ |
| प्रतिक्रमण मूलपाठ और विधि | रु० | -) |
| प्रकरण (थोकड़ा) संग्रह भाग दूसरा पक्की जिल्द | रु० | १) |
| सामायिक शब्दार्थ, भावार्थ, और कोषसहित | रु० | =) |
| प्रतिक्रमण सूत्र-शब्दार्थ, भावार्थ, विधि सहित | रु० | ≡) |
| तैंतीस बोल का थोकड़ा | रु० | -) |
| जैन बालोपदेश | रु० | =) |
| कर्त्तव्य कौमुदी द्वितीयभाग हिंदी अनुवाद सहित | रु० | ।-) |
| क्रिया कर्म वैराग्य | रु० | -)॥ |
| श्रावक के बारह व्रत | रु० | =)॥ |
| गुण विलास (विविधप्रकार स्तवन) | रु० | ।॥) |
| नंदीसूत्र मूल पाठ | रु० | ।=) |
| मांगलिक स्तवन संग्रह भाग पहला | रु० | =)॥ |
| ,, ,, ,, ,, दूसरा | रु० | -)॥ |
| प्रस्ताररत्नावली (इसमें गांगेय अनगार के भांगे, श्रावक व्रत के भांगे और आनुपूर्वी के भांगे हैं) पत्राकार पृष्ठ २८० पक्की जिल्द | रु० | १।=) |
| नमिपव्वज्जा-अन्वयार्थ, भावार्थ, संस्कृत छाया सहित | रु० | ≡) |
| महावीरस्तुति ,, ,, ,, ,, | रु० | -)॥। |
| बृहदालोयणा श्री श्रावक लाला रणजीतसिंहजीकृत | रु० | )॥। |
| जैन सिद्धान्त कौमुदी (अर्द्धमागधीव्याकरणम्) पक्की-जिल्द | रु० | १॥) |
| नीतिदीपिकाशतक हिन्दी अनुवाद सहित | रु० | =) |
| बड़ी-साधुवन्दना (तेरह ढाल तथा स्तवन) | रु० | -)। |



## निवेदन

१ इस पुस्तक को यतना से पढ़ें और सूत्र मूल-पाठ को अस्वाध्याय काल में न पढ़ें।

२ पुस्तक मगाने वाले महाशय अपना नाम ग्राम पोष्ट जिला स्पष्ट देवनागरी-लिपिमें लिखें, पत्र आने पर वी०पी० द्वारा भेजी जायेंगी।

पुस्तक मिलने का पता—

**अगरचन्द भैरोदान सेठिया**

**मुहल्ला मरोटियोंका**

बीकानेर (राजपूताना)





इस प्रेस ( छापावाला ) में जैनधर्म सम्बन्धी पुस्तकें छापी जाती हैं



# श्री सेठिया जैन प्रिंटिंग प्रेस

बीकानेर ( राजपूताना )

दी सेठिया जैन प्रिंटिंग प्रेस बीकानेर, में मुद्रित ११—१—२६

श्रीवितरागायनम. ।

श्री।उपकेश (कवला)गच्छके मुनिश्री ज्ञानसुदर विरचित

# प्रश्नमालास्तवन ।



छपावी प्रसिद्ध करनार,

**जैन पाठशाला–फलोदी.**

प्रथम आवृती १०००

वीर सवत् २४४२ विक्रम सवत् १९७३

भावनगर—" धी विद्या विजय " मुद्रालयमें शाह
पुरुषोत्तमदास गीगाभाई पांचभायासें मुद्रित.

कीमत ०–१–०



# प्रस्तावना.

प्रिय पाठको ए बात कीसीसे छीपी हुई नहीं है कि जैनी स्याद्वदी है और जैनीओका आगम भी स्याद्वद की गंभीर शेलीसे भरा हुवा है परन्तु अधुनीक समयमे कितनाक नामधारी+जैनी केवल ३२ सुत्रकाही मान बेठ है इसीका मुख कारण श्रीजिन प्रतिमाको वन्दनीक पुजणीक नही मानणाकाही है उनि महनुभावासे पुछा जाता है क्या ३२ सुत्र सचा है बाकी जुठा है इसपर कितनेई केहते है की बाकी सुत्रामे मूर्ती का अधिकार पीछेसे मीला दीया है

प्रिय! जब ३२ सुत्रामे ही मुर्तीका अधिकार है सो फेर अन्य सुत्रा मे पीछेसे मिला दिया किस वास्ते केहेते है। और क्या साबुती है कित-नेक मुर्ती उत्थापक केहते है कि ३२ सूत्रका मूल पाठमे तो मुर्तीपुजा है नहीं और टीका निर्युक्ती आदिमे है वो हम नही मानते.

प्रिय! ३२ सुत्राका मूल पाठमे मुर्ती पुजाका अधिकार अछी तरह से श्रीगणधर भगवान ने फुरमाया है वो हमारी बणई (गयवर विलास) पुस्तकमे स्पष्ट बतला दिया है, अगर आप पाचगी नही मानते हो इसका क्या कारण है

(पुर्व पक्ष) मुल ३२ सुत्रसि पाचागीमे कीतनेही बोल अमीलते है
(उत्तर पक्ष) प्रिये जैन आगममे ऐसी बात कीसी पाचागी प्रकर्ण

+ स्थानकवासी तेरापन्थी.

मे नही है कि ३२ सुत्रांसे न मीले परन्तु उनिकी गंभीर शैलीको पीछाणा और अंतरंगत रेस्य को समजना ए बहुतही मुसीकल है.

परन्तु समयक ज्ञान शुन्य मुर्ती उत्थापक केवल अज्ञान के मारा अपणा मीथ्या कदाग्राके वसीभुत है के पुर्व धारी आचार्य के वचनको

उत्थापन कर्ते है उनिसे हम ईसी स्तवन द्वारे प्रश्न पुछते है कि जो तुम ३२ सूत्र मूल पाठ मानते है तो ३२ सुत्रांमे एसे एसे बोल है कि बीगर पांचागी समाधान नही होता है हमारे तो पुर्व आचार्य ईनी बोलाका पांचागी द्वारे समाधान कर गया है.

अब जो पांचागी नही माननेवाला से हमारा केहना हे की ३२ सुत्रांका प्रश्न ३२ सुत्रांका मूल पाठसे समाधान कर छापा द्वारे प्रगट करे नही तो अब आपका ३२ सुत्र ही मानने का कृतघ्नी रंग चलणेका नही है।

प्रिय आप लोक पांचांगी आदि प्रकरणसे ही आपकी आजीवका चलाते हो और उनि पांचांगीको नही मानणा ए क्या कृतघ्नीपणा नही है तो क्या हे स्वं विचार कर लेणा हम आपके हितार्थी शीषसा देत है कि आप आपकी आत्म कल्याण करणा चाहते होतो जैन आगमं पांचांगी संयुक्त प्रमण कोरे अस्तु.

हमारे ढुंढीय और तेरापंथी भाइ ऐसा न करे कि हम जो ३२ सुत्रांका मूल पाठसे प्रश्न पूछा है जीसीका उत्तर अङ्ग वङ्गसे दे देवे हमं मूल सूत्र से लेणा चाहते है वो मुल ३२ सुत्रांसे ही देवे जो मुल सुत्र से उत्तर नहीं देवेगा तो आँम तोरसे जाहर होजावेगा कि जैन आगम की छोडके केवल ३२ सुत्र मानणा ए ऐक भद्रीक जीवांके लीए जाल रचा है परन्तु अब आपकी ढोल जीतनी पोल वीद्वतासे छीपी हुई नही है इतनाही केहके प्रस्तावना समाप्त करता हुं. श्रीरस्तु । लेखक.

श्री रत्नप्रभसूरि गुरुभ्यो नमः

# ॥ श्री प्रश्नमाला स्तवनः ॥

## ॥ दोहा ॥

मगळ शासन नाथजी, मगळ गौतम स्वाम ।
मगळं वाणीजिन तणी, वलीत सीजे काम ॥ १ ॥
स्याद्वाद गभीरता, जाणे पूर्वधार ।
पचागी जीणने रची, खोल दीया सब तार ॥ २ ॥
नवो पंथ प्रगट हुवो, माने सूत्र बत्रीस ।
भोळा लोको आगले पूरे मन जगीस ॥ ३ ॥
पूछ्यासे ती, इम कहे, प्रकरण टींका माय ।
मीलता, बोलज को नहि, तीणसु मानो नाय ॥ ४ ॥
तिण कारण नीचे लखु, बत्तीस सुत्रका बोल ।
विनया चागी दीजीये, मूल सूत्रथी खोल ॥ ५ ॥

## ॥ ढाल ॥

आदर जीव क्षमा गुण आदर । एदेशी ।

मूल सूत्रथी उत्तर आपो, के करो पंचागी परमाणजी ॥एटेक॥
सत्तावनसो कह्या समवायाग, मल्ली मनप्रजव जाणजी ।
छठे अंगे कह्या आठसो, आ जिनवरकी वाणीजी ॥मु॥१॥
गुणसठ सो कह्या अवधीनाणी, समवायांगरो लेखजी ।
दोय सहस मल्ली जिनवरके, ज्ञाता सूत्र लो देखजी ॥मू॥२॥
ज्ञाता में कृष्ण की राणी, बत्तीस सहसको मानजी ।
सोला सहस कही ते देखो, ओ अन्तगडको ज्ञानजी ॥मू॥३॥
च्यार ज्ञान केसी स्वामी के, रायपसेणी जोयजी ।
तिन ज्ञान उत्तराध्ययन बोले, केसी स्वामी होयजी ॥मू॥४॥

विराधी पहेले देवलोके, भगवतीमें वातजी ।
ज्ञातामें गाइ ईसान देवी, आठुंइ एक साथजी ॥मू॥५॥
उववाइमें तप देखो, उत्कृष्टा जोतषी जायजी ।
भगवतीमें, तां मली, तापस, ईसांण इंद्रके हायजी ॥मू॥६॥
उववाइ छट्ठे देवलोके, जावे चोद पूर्वना धारजी ।
कार्तिकशेठ पहेले देवलोके, भगवतीजीमें तारजी ॥मू॥७॥
तीन करण योगथी टाले, श्रावक कर्मादानजी ।
उपासकमें हल निवाडा, सगडाल आनंद गुणवानजी ॥मू॥८॥
वेदनी कर्मकी वार मूहूर्त, जगन थिति पन्नवण जाणजी ।
लेहिज अंतर्मूहुर्त दाखी, उत्तराध्ययन की वाणजी ॥मू॥९॥
भगवतीमें वाल मरणथी, वदे अनंत संसारजी ।
ठाणायंगमें दो मरणकी, आज्ञा दी करतारजी ॥मु॥१०॥
चौदे पूर्व महावल भण्यो, भगवती ब्रह्म देवलोकजी ।
छट्ठाथी नीचे नहि जावे, उववाइ सुत्र अवलोकजी ॥मू॥११॥
लसण मांहे जीव अनंता, उत्तराध्ययनमें सारजी ।
प्रत्तीक काय पन्नवणा बोले, पंचागी लो धारजी ॥मु॥१२॥
दोय भाषारी आज्ञा नहिं, दश वीकालक जाणजी ।
चार भाषा अलराद्धी बोली, पन्नवणाकी वाणजी ॥मू॥१३॥
दश विकालक चित्रामकी नारी, नहिरे हे अणगारजी ।
ठाणयंग के पंचमे ठाणे, साधु आर्जीयां रेवे लारजी ॥मू॥१४॥
रोग आयो औषद नहि करणो, उत्तराध्ययनमें लेखजी ।
वीरप्रभुजी औषध कीनो, भगवती लो देखजी ॥मू॥१५॥
दशवैकालिक भोजन करवो, एक भक्त को मानजी ।
वीकट भोजी तपसी साधु, ओ कल्पसुत्रको ज्ञानजी ॥मू॥१६॥

अल्पछद्मा जावे गोचरी, कल्पसूत्रमें जाणजी ।
वर्षता चीलकुल नहि जावे दशविकालीक वाणीजी ॥मू॥१७॥
भगवतीमें अणसण कीधो, कदाचित करे आहारजी ।
बीजो सुव्रत भग को, लागे दोष अपारजी ॥मू॥१८॥
पन्नवणामें स्त्री वेदका, स्थितिका पच आदेशजी ।
सर्वज्ञका मतमे किम चाले, पीण छे सुननी रेसजी ॥मू॥१९॥
राजपिंड साधु नहि लेवे, ठाणायागमें जाणजी ।
देवकी वहेराया छे साधुने, अन्तगडकी वाणीजी ॥मू॥२०॥
पचवीश जोजन उपद्रवनहि होवे, समवायांग अतीसय अधीकारजी
अभंग सेणीदी मुक्षी चडीया, विपाक सुत्र मुजारजी ॥मू॥२१॥
दोय साधु समोसरण मांये, बालया गोशालो आणजी ।
लोहीठाण हुवो भगवत के, आ भगवतीनी वाणीजी ॥मू॥२२॥
समवायागमें श्रावक केरा, चैस हुडीमें होयजी ।
उपासक सुत्रमें देखो, पाठ न दीसे कोयजी ॥मू॥२३॥
अल्प आयुषो ठाणायगजी, देदो खीलो आहारजी ।
अल्प पापने बहु निर्जरा, भगवती सुत्र मझारजी ॥मू॥२४॥
पच महानदी नही उतरणी, ठाणायगमो लेखजी ।
मार्ग जाता नदी उतरे, आचाराग लो देखजी ॥मू॥२५॥
चोमासामें विहार नहि करणो, वृहत् कल्पकी साखजी ।
पचमे ठाणे विहार करणा को, वितराग गया भाखीजी ॥मू॥२६
त्रिविधे २ हिसा नहि करणी, आचारग दसवि कालजी ।
नदि उतरे नावे बेठे, आचारगमें भाल्जी ॥मू॥२७॥
कल्पसूत्र साधु, वर साले विगे नहि लेवे वारम्वारजी ।
सुयगडागमें निषेध कीनो, नहि लेवे अणगारजी ॥मू॥२८॥

सचित्त मिश्र वस्तु नहि खाणी, दश विकालिक जाणजी ।
आचारंगमें लुण खावणकी, आ जीनवरकी आणजी ।मू।२९।
भगवती सुत्रमें देखो, निवडो तिखो होयजी ।
कडवो कह्यो अध्ययन चोत्तिसे, उतराध्येन लो जोयजी ।मू।३०।
जुठ बोलवारा त्यागज कीना, दशविकालिक जाणजी ।
आचारांग 'मृगादिक' तांइ, जुठ बोले दया आणजी ।मू।३१।
समवायांग तेइस तीर्थंकर, सूर्य उगो केवळ ज्ञानजी ।
नेमीश्वर पाछले पोहरे, दशाश्रुत स्कंध पीछणजी ।।मू।।३२।।
सूर्य उगतां ज्ञान उपनो, तेवीश तीर्थंकर जाणजी ।
पाछले पोहेर मल्ली जीनवर, ए ज्ञातासूत्रकी वाणजी।मू।३३।
दश प्रकारे वैयावच्च बोली, उववाइमें लेखजी ।
हरकेसीकी वैयावच्च करतां, जक्ष ब्राह्मण हणीया देखजी।मू।३४।
प्राणभूत जीव सत्त्वने, दुःख नहि देणो कोयजी ।
प्रत्यक्ष मांहे ब्राह्मणहणीया,वैयावच्चकीणविध होयजी ।मू।३५।
ठाणांयंगे मल्ली जीनवर, दिक्षा लिवी जीण सातजी ।
छसो जीण साते निकल्या, आ ज्ञातासुत्र की वातजी ।मू।३६।
मल्ली जीनने केवळ उपनो, पछी गंत्री दीक्षा जाणजी ।
सात जीण साथे दीक्षा, आ ठाणायंगकी वाणजी।।मु।।३७।।
पसु पंडिग रहित होसेज्जा, उत्तराध्ययन रहे अणगारजी
साधु साध्वी भेला रहे, ठाणायंग सुत्र मंजारजी ।।मु।।३८।।
निषेद प्रशंसा नहि करणी, सुयगडांग सावद्य दानजी ।
एकांत पाप कह्यो जीनवरजी, आ भगवती को ज्ञानजी ।मु।३९।
नन्दन वन पांचसो योजनको, जंबुद्विप पन्नति वायजी ।
वलकुट शहस जोजनको तेमे केम समायजी ।।मु।।४०।।

पाचसो जोजनकी चोहादा रव्या, गजदंता दोय जाणजी ।
उपरकुट शहस जोजनको, जंबुद्विप पन्नति वखाणजी ॥मु॥४१॥
रुपभ कुटको पहेला पणो, आठ जोजनको मुलजी ।
पाठांतर बार जोजनको, जंबुद्विप पन्नति सु मूलजी ॥मू॥४२॥
अर्द्ध भरतकी जीवा दाखी, जंबुद्विप पन्नति मजारजी ।
नव सहस सातसो अडताळीश, बारा कला विचारजी ।मु।४३।
चोथे अंगे तेहीज जीवा, नव हजारको मानजी ।
पंचागी वीना ते कीम जाणे, हिरदे आणो ज्ञानजी ॥मु॥४४॥

चोथे अगे जगन थिति, बत्तीस सागर बीजे वीमाणजी ।
पन्नवणमे ईगतीस सागर, जघन्न थिति परमाणजी ॥मु॥४५॥

रुपभ वीरके वीचे समवायाग, अतरो कोडा कोड एकजी ।
बयालीस सहसवर्ष छे उणा,जंबुद्विप पन्नति लो देखजी।मु।४६।
साधु आधा कर्मी आहार भोगवे, सुयगडाग बोले एमजी ।
कर्मोथी लेपे नहि लेपे, दो वता मीले केमजी ॥मु॥४७॥
भगवती सुत्रेमे देखो, आधाकर्मी अधिकारजी ।
चउगतीको कयो पोषणो, रुले वहुत ससारजी ॥मु॥४८॥
उणो सहस तेतीस सूर्य, चक्षु फर्से चोथे अंगजी ।
बत्तीस सहस एक जोजन जाजे, जंबुद्विप पन्नति चगजी ।मु।४९।
सतक आठ उदेसो दशमौ, भगवती अग पेछाणजी ।
पोग्गले पोगाली कयो जीवने, तेहनो सु परमाणजी ॥मु॥५०॥
सोला नाम मेरुका चाल्या, समवायागमे जोयजी ।
आठमो प्रीयदर्शन दाख्यो, चौंदमो उत्तर होयजी ॥मु॥५१॥
तिमाहिज जंबुद्विप पन्नति, मेरुका सोला नामजी ।
आठमो सलोचय चौंदमो उत्तम, ओपचारीको कामजी।मु।५२।

अण आहारी दोसमा थीति, पन्नवण पीछाणजी ।
तीन समा भगवती बोले, आजीनवरकी आणजी ॥मु॥५३॥
चर्म तीर्थंकर कल्पसुत्रे, वेयालीस वर्ष दिक्षा संगजी ।
बायालीस वर्ष जाजेरा, देखो चोथो अंगजी ॥मु॥५४॥
जीवा भिगम रुचक द्विपको, कह्यो असंख्यानो मानजी ।
ठाम दुणो संख्यातो आवे, जोवो जीनवरको ज्ञानजी ।मु।५५।
मेरु कंड अडतीस सहसको, समवायांगमें होयजी ।
तेहिज छत्तीस सहस बतायो, जंबुद्विप पन्नति जोयजी ।मु।५६।
इगसठ सहस जोजनको जाणे, समवायांग दुजो कांडजी ।
तेसठ हजार जोजनको देखो, जंबुद्विप पन्नतिमांडजी ।मु।५७।
नव हजार नवसो जोजनको, नन्दनवन चोथो अंगजी ।
चौपन जोजन जाजेरो दाख्यो, जोवो पंचमे उपांगजी ।मु।५८।
दशमे अंगे बत्तीसइन्द्र, अडतालीश पांचमे उपांगजी ।
चौष्ठ कह्या दुजेठाणे, देखो तीजे अंगजी ।मू।५९।
सिद्धांकी अवगणा उववाइ, बत्तीस अंगुलको मानजी ।
जगन्य सात हाथको सीद्धे, ओ भगवतीको ज्ञानजी ।मु।६०।
सीद्ध सीलाथी उणो जोजन, सीद्ध क्षेत्र भगवती जाणजी
उववाइमे पुरो जोजन, करो पंचागी परमाणजी ॥मू॥६१॥
छठीनरकका मध्य भागसु, घणोदाधिनो चरमांतजी ।
गुणीयासी सहस्रसमवायांग बोले, श्री जीनवाणी सत्यजी।मु।६२।
जिवाभिगम गिणती करतां, इठितर सहस्रजोजन परमाणजी ।
पंचागी विनते किम जाणो, हिरदे आणो नाणजी ॥मू॥६३॥
रेवंतिथी जेष्टातांइ, तारा अठ्ठाणु होयजी ।
गीणती करतां सत्ताणुं आवे, समवायांगलो जोयजी ॥मू॥६४॥

नव जोजन घाणेंद्रि विषे, पन्नवणामे जाणजी ।
च्यार पांचसो जोजन दाखी, दुजे उपाग परमाणजी ।मु।६५।
भगवतीमें पलकालको, कुवा तणो कह्यो मानजी ।
तेथी फर्क घणेरो दिसे, अणुयोग द्वारको ज्ञानजी ।।मु।।६६।।
असुर अवधि ज्ञान जग नयी, पचीस जोजन चोथे उपागजी ।
अगुल भाग असख्यो दाख्यो, देव सुधर्मा चगजी ।।मु।।६७।।
वादर तेउ मनुष्य लोकमे, पन्नवणा पेठाणजी ।
देखो अग्नि कही नरकमें उत्तराध्ययन ओगणीसमे जाणजी।मु।६८।
शोरीपुरमें नेमीनाथजी, कह्या, उत्तराध्ययन मजारजी ।
दिशा लेतो कहि द्वारका, मुळथी काढो सारजी ।।मु।।६९।।
शोरीपुर पूरबमें जाणो, द्वारका पश्चिम दिस जाणजी ।
राम कृश्न वदण कर चाल्या, आ जीनवरकी वाणजी ।मु।७०।
सात कुलधरका नाम बताया, ठाणांयग ठाणो सातजी ।
दश कुलधरक कह्या दशमे ठाणे, मुलथी मेलो वातजी।।मु।।७१।।
तिहीज आवती उसपणी जाणे, कुलधरको अधिकारजी ।
सातमे दशमे ठाणो देखो, उपरवत् विचारजी ।।मु।।७२।।
सुधर्म इशान कह्यो बरोबर, जिवाभिगम जोयजी ।
भगवती सूत्रमे देखो, इशान उचो होयजी ।।मु।।७३।।
तिर्छी गति कही असुरकी, नदीश्वर दीप मजारजी ।
राजधानी असख्या दीपे, भगवती अग विचारजी ।।मु।।७४।।
माहावेदना, समद्रष्टी, नेरीया, पहेले सतके थायजी ।
सतक अठारे उदेशो पाचमो, अल्प वेदना कहेवायजी ।मु।७५।
बारमो तीर्थंकर कह्यो कृश्नने, अतगड अधीकारजी ।
जिनवर होसी तेरमो देखो, समवायांग सूत्र मोजारजी।।मु।७६।।

मनुष्य तिर्यंचको काल वेक्र, अंतर्मूहूर्त पांचमे अंगजी ।
भीन्नमूहूर्त च्चार वताया, जोवो तीजे उपांगजी ॥मु॥७७॥
जगन्न अरादी रत्न त्रीयकौ, नव करे सत अठजी ।
नर देवे उत्कृष्टो रेचे, अद्ध पुद्गल मठजी ॥मु॥७८॥
भगवतीमें निद्रा लेतो, सात आठ वंदे कर्मजी ।
तीजा पहोरे निद्रा लेणी, उत्तराध्ययनमें मर्मजी ॥मु॥७९॥
असंघेणी कह्या नेरीया, जोवो तीजे उपांगजी ।
उत्तराध्येयन सुयगडांग देखो, मांस खपावे करे तंगजी॥मु॥८०॥
दिव्य संघेणी क्या देवता, लेवो पन्नवणा देखजी ।
असंघेणी जाणो देवता, जीवाभिगम को लेखजी ॥मु॥८१।
भगवती असन्नी मनुष्यको, अडतालीस मूहूर्त अवठीया कालजी।
चोवीस मोहुर्तको, वीहरो, वतायो, पन्नवणामें नालजी॥मु॥८२।
ब्रह्म कल्प विमण ठाणायंग, रक्त स्त्रंयम नीलवर्ण जाणजी ।
रेक्त पेत सुकल वतायौ, जीवाभिगम पिछाणजी ॥मू॥८३।
समवायांग भगवती मांहे, शक्र स्तवन अर्धांकारजी ।
दोनु पाठमे फर्कज दीसे, पंचागी लो धारजी ॥मु॥८४॥
पांचसो तीस भेद वताया, पुद्गल पन्नवणा लेखजी ।
चारसो व्यासी दाख्या जीनवर, उत्तराध्ययन लो देखजी॥मु॥८५।
जवन कलमेपी, सुधर्म, जावे, पन्नवणा की वायजी ।
भगवती सुत्रमे देखो, भूवन पतीमें जायजी ॥मु॥८६॥
सारण करतो में नहि जाणुं, कल्प सूत्र परमाणजी ।
आचारंगमें कहेमे जाणुं, आ वीर जीणदकी वाणजी ॥मु॥८७॥
पहेला देवने पछे मनुष्यने, धर्म कह्यो जगनाथजी ।
अछेरामे वाणी निष्फळ, मेलो सुत्रके साथजी ॥मु॥८८॥

योग वर्तायो हिंसाहुवे, भगवतीमें वातजी ।
आज्ञादि सुभ योगकी प्रभु, मेलो उववाइ सातजी ॥मु॥८९॥
बारा व्रत लेसु इम बोल्यो, आणद उपासक जोयजी ।
आठव्रत उचरीया जाणों, अतिचार बारेका होयजी ।मु।९०।
वनस्पति सघट्टो नहि करणो, भगवतीमे लेखजी ।
झाड पकड खाडासु नीकले, आचारग लो देखजी ॥मु॥९१॥
समय मात्र प्रमाद न करणो, उत्तराध्ययन दशमे जाणजी ।
तीजी पेहेरे निद्रा लेणी, छावीसमे अध्ययन परमाणजी ।मु।९२।
गृहस्तीने कठण नहि बोले, निशीथ सूत्रमें लेखजी ।
केसी कहे मुढ तुच्छ मदशी, रायपसेणी लो देखजी ॥मु॥९३॥
निसीथमे साधुने वरज्यो, कोइ चीज देखवा जायजी ।
विपाक गौतम मृगा लोढो, देखो जीनवर मायजी ।मु।९४॥
गृहस्तीसे मचो नहि करणो, दश विकालीक जाणजी ।
गौतम अगुली पकडी अमतो, आ अतगडकी वाणजी ।मु।९५।
छ पुरुष सातमी स्त्री, अंतगड अर्जुन जाणजी ।
पुरप सातमो ते कही स्त्री, प्रगट पाठ परमाणजी ॥मू॥९६॥
इत्यादि बहु बोलवालीया, मूलसूत्रमें नालजी ।
स्याद्वादकी सेली विना, तेकिम जाणे वालजी ॥मु॥९७॥
जो नहि माने ते पंचागी, तासु कहीये तेमजी ।
मूल पाठथी उत्तर आपो, जब बोले पाधरा एमजी ॥मु॥९८॥
परमपरा नवले धारणा, टवा अर्थमे जोयजी ।
मत पक्षारा वाता सुणतो, आश्चर्य उपजे मोयजी ॥मु॥९९॥
लुकाजी मजुरी करता, चोरीसे उलटो ज्ञानजी ।
परपरा तुमे केहनी चालो, हिरदे आणो ज्ञानजी ॥मू॥१००॥
टवा वालो हेला पाडे, में कीयो टीका अनुसारजी ।

टबो माने टीका नहि माने, वे डुबे डुबावण हारजी॥मू॥१०१॥
भद्रबाहु स्वामी वृत्ति कीनी, ते वहु कठण जाणजी ।
तेनी सुगम करी आचारज, ते वृत्ति परमाणजी ॥मु॥१०२॥
वादी कहे वातो पंचागी, गइ कालमें वीतजी ।
नवी रची आचारज ज्यारी, कीम आवे प्रतीतजी ॥मु॥१०३॥
सुत्र रह्या "निर्युक्ति" वीती, तेहना सुपरमाणजी ।
आचारज रच्या नहि मानो, आगो सुणजो वाणजी॥मु॥१०४॥
तीन छेद भद्रवाहु रच्या, पन्नवणा श्यमाचारजी ।
देवर्द्धी गणीजी नंदी वणाइ, दश विकालीक सज्जंभव गण·
धारजी ॥मु॥१०५॥
धर्म धूरंधर पुर्व धारी, टीका करतां जाणजी ।
काम पडे जद वोल चालको, सरणां लेवो आणजी ।मू।१०६।
जैनी नाम धरावे फोगट, जिन आगमथी दूरजी ।
तेहिज भाची पंडत भाजो, कृतघ्नीने क्रुरजी ॥मू॥१०७॥
मुल सहीत पंचागी मानो, दो वहु आदर मानजी ।
स्याद्वादकी शैली समाजो लो गुरु गमसे ज्ञानजी ।मू।१०८।

## ॥ कलस ॥

नाभि रायकुल वंसभुसण, मारुदेवा मायजी ।
"अष्टापद" पर आप सिध्या, गयवर प्रणमे पायजी ॥
एकादशी अषाढ सुकल, उगणीश वहुचार सालजी ।
देस मरुधर गांव तिवरी, प्रभु जोडी प्रश्नमालजी ॥१॥

## ॥ इति श्री प्रश्नमाला संपूर्ण ॥

इन प्रश्नोका ऊत्तर ३२ सुत्र मानणेवाला (ढुंढीया या तेरापन्थी) दोनु एक मासके अंदर प्रगट करे ताके आपके अंध सरद्धालु मत पक्षीयां के मीथ्यात्वका नसा फोरन् उत्तर के ४ समक्ति रत्नकी प्राप्ति हो अस्तु.

॥ श्री ॥

# दादा गुरुदेव पूजा ।


उपाध्याय प्राणाचार्य युक्तिवारिधिः

श्रीरामलालजी गणि.

संकलित ।



छपा के प्रसिद्धकर्त्ता शिष्य पं० श्रीनेमचन्द्र मुनि,

पं० श्रीप्रेमचन्द्र मुनि, विद्याशाला,

श्रीबीकानेर, राजपूताना ।





वीर सं० २४४६=विक्रम सं० १९७६

आवृत्ति दूसरी १०००

प्रबन्धकर्त्ता पण्डित ओङ्कारदत्त शास्त्री के प्रबन्ध से

आयुर्वेद भूषण श्रीमान् पं० जीवनरामजी हर्ष के

श्रीकेवल जीवनानन्द प्रेस बीकानेर

में मुद्रित ।

पुस्तक मिलने का स्थान

श्रीबीकानेर राजपूताना मोहल्ला रांगड़ी,

उपाध्याय श्रीरामलालजी की विद्याशाला ।

॥ श्री ॥

# भूमिका ।

मालुम हो ता० १७ ८-१९ ईस्वी को जैन नाम के अखबार में गुरुदेव की महिमा को असह्यमान दो पुरुषों के नाम से १२ आक्षेप रूप प्रश्न प्रगट करे हैं। उन प्रश्नों का उत्तर स्वबुद्ध्यानुसार यहा प्रगट करना उचित समझ कर, करा है। प्रश्नों का नम्बर क्रम नहीं लिखा केवल समुच्चय उत्तर लिख दिया है।

जिनदत्त सूरीश्वर के देवलोक हुये पीछे खरतर गच्छ का श्रीसघ अत्यन्त उदास हुआ उस समय वडगच्छ नायक श्री देवभद्रसूरि देवता ने सीमधर स्वामी को वदन कर प्रश्न पूछा, हे प्रभु खरतर गणपति! जिनदत्त सूरि कौन गति में गये और कितने भव ससार में करेंगे। तब सीमधर तीर्थंकर ने कही दो गाथा उस का परमार्थ ऐसा है, जिनदत्तसूरि सौधर्म देवलोक के टक विमान में चारपल्य की स्थिति धरमर्द्धिक देव हुये हैं वहा से च्यवकर महाविदेह में मनुष्यावतार में सर्वज्ञ सर्व दर्शी मुक्ति पद पावेंगे। वे दो गाथा देवभद्रसूरि देवता ने अजयमेरु नगर में खरतर श्रीसघ को प्रगट होकर दी और सीमधर स्वामी के वचन श्रवण कराये तब से श्रीसघ भक्त श्रावकवर्ग नगर २ प्रति स्थापना कर द्रव्य भाव से पूजा करने लगे। दादा गुरु देव की, दादा की मूर्ति क्वचित् है प्राय चरण स्थापना है। मुकुट कुडल गुरुदेव की प्रतिमा को भावी जिन मानकर पहरते हैं यथा वर्त्तमान जिन वदन पूजा योग्य है तैसे ही आगामी जिन भी वदनपूजायोग्य जैनागम सम्मत है। मेवाड़ उदयपुर में आगामी जिन पद्मनाभ स्वामी की प्रतिमा का वर्त्तमान निवत पूजा करते हमने स्वय देखा है, शका हो तो देख

लेना। गौतमादि गणधरों की मूर्त्ति को भी मुकट कुंडल भामंडल छत्रादि श्रावक वर्ग आरोपण करते हैं। तैसे ही गणधर मुक्तिगामी दादा गुरु देव को भी आरोपण करते हैं।

२. अंबड श्रावक के देवी ने हथेली में सुवर्ण अक्षर लिख कर कहा था जिसके वास क्षेप से ये अक्षर पढे जावे उस कूं युग प्रधानाचार्य जानना। वह श्रीजिनदत्तसूरि के वासक्षेप से हुआ विक्रम सम्वत् बारेसै इग्यारे में आप देवलोक हुये। आंचल समुदाय बारेसे तेरह में प्रगट हुई। हेमचंद्राचार्य उस समय पर्यंत प्रसिद्धता नहीं पाई थी इसलिये उन्हों की कोई अवज्ञा देवी ने नहीं करी, स्वर्ण पत्र देवी ने नहीं लिखा था।

३. मुलतान नगर में आचार्य पद का प्रत्यनीक अंबड वणिक् साहंकार वाक्य जिनदत्तसूरिजी को कहा तब निमित्त द्वारा भावी फल गुरु देवने उस को कहा यथा गोसाले को वीर प्रभू ने कहा था हे गोसाला तूं सातवें दिन अमुक रोग से मरण पावेगा पुनः निमित्त प्रभावीक भद्रबाहू स्वामी ने राजा के पुत्र की सातवें दिन बिलाड़ी से मृत्यु कही। कालिकाचार्य जी ने दत्त प्रोहित के मुख में विष्टा गिरेगी पीछे सातवें दिन मृत्यु कही। यदि इस को आप माने उस की रुचि। गुरुदेव शुद्धचारित्र धर सम दृष्टी थे। किसी का भी विगाड़ नहीं करा है।

४. श्रीजिनदत्तसूरि विजलीगिरी को पात्र के नीचे दबाया और बरदान लेकर छोड़ दिया। जैन आगमानुसार विजली की अधिष्टाइका देवी है उस से बरदान लिया था। सायन्स में विजली कुछ वस्तु नहीं यह भी प्रत्यक्षपनें असत्य है विद्युत्सार लोहा होता है जिस को मकानों पर विद्युत् भय से बचाने लगाते देखा है। हाथ कंगणको आरसी क्या। जिनदत्त दादा नाम लेने से उस स्थान कदापि विजली नहीं गिरती है। यदि प्रश्नकर्त्ता जैन शास्त्रोक्त सर्व पदार्थों को

सायन्स द्वारा सिद्ध करने की सामर्थ्य रखता हो तो सूचित करे तो वें वार्तायें प्रगट कर देंगे। जैन धर्मी को तो जैन शास्त्रोक्त पदार्थ सत्य मानने से ही सद्दर्शन है, अन्यथा मिथ्यात्व है।

५ भरु अच्छ नगर में मुसलमान नबाव के पुत्र को परकाय प्रवेश विद्या से ६ मास पर्यंत जीवित तुल्य कर दिया था, निज जीव द्वारा नहीं जीया था। आत्मारामजी तपगच्छ के साधू ने पाल्हणपुर प्रश्नोत्तर में लिखा है। सिद्धसेन दिवाकर ने उज्जयण के वज्र खभगत विद्या पुस्तक निकाल दो विद्या सीखी फेर देवता ने हाथ स्तंभित कर कहा बस बद करो तुमारे भाग्य में ये दो ही विद्या थी अन्य ये सर्व विद्या जिनदत्तसूरि जी को प्राप्त होगी। वह विद्या पुस्तक दादा साहब को प्राप्त हुई थी। वह सर्व सफल हो गई थी। पुन अत्यन्त आत्मबल से ५२ वीर चौसठ योगनी पचपीर जिनों की सेवा करते थे। परकाय प्रवेश विद्या को अन्य दर्शनी भी प्रमाण करते हैं। मेसमेरिजम विद्या योग सिद्धि द्वारा दृष्टिपास, हस्तपासकर, पर को मूर्च्छित कर उस को अनेक वार्तायें पूछते हैं मूर्च्छित जो कहता है वह सर्व सत्य होता है उच्च मेसमेरिजम कर्त्ता व्यतरो का अह्वान मूर्च्छित में कर देता है ये विद्या इस समय प्रत्यक्ष है। आत्मारामजी जैनतत्वादर्श में अमेरिका की विद्या मरे को बुलाकर इस समय बात करा देते हैं ऐसा लिखते हैं, उत्तराध्ययन सूत्र की वृत्ति में लेख है एक साधु मर कर देव हुआ लघु शिष्य की पालना को स्वमृतक शरीर में प्रवेश कर उस को गुरवत् शिक्षा और देवमाया से आहार देता रहा, वह मरा कैसे जीता हुआ इसलिये दादा साहब मृतक को परप्रवेश विद्या द्वारा कुछ अवधि पर्यंत जीवित दिखाया इस में शका क्यों करते हैं। देव शक्ति में अनेक सिद्धि हो सक्ती है। मृतक तुल्य श्वासादि चेष्टा रहित सन्यास रोगियों को वैद्य पुन सचेतन कर देते हैं। जिन दादा गुरु ने नाहर राव पडिहार के मृतान रा कुष्ट

मिटाया जिन की १२ साख खरतर श्रावक इस समय विद्यमान है। कूकड़-चोपड़ा, सांकरिया आदि मुलतान का राज्यमंत्री रासलसाह मूंधड़ा महेश्वरी का पुत्र सांप खाया पृथ्वी में गाड़े को निकलवा सजीवन करा जिन का लूणिया गोत्र खरतर श्रावक विद्यमान है। इस प्रकार एक लक्ष तीन सहस्र घर राजन्य वैश्य ब्राह्मणादि उत्तम कुलवालियों का. आत्मबल द्वारा आपदा दूरकर मिथ्यात्व छुडाय खरतर गच्छ में श्रावक करे। प्रत्यक्ष है। प्रमाण की आवश्यकता नहीं। गणधरों की मूर्ति भक्तजन हमेशा से भराते चले आये हैं। प्रश्नकर्त्ता, देवर्द्धिक्षमा श्रमण की मूर्ति हेमचन्द्राचार्य की मूर्ति एक स्थान लिखता है। यदि मूर्ति है तब तो श्रावक अवश्य उस की द्रव्य भाव द्वारा पूजा करते ही होंगे तो आचार्य पद की पूजा करणी, स्थापना करणी, स्वतः सिद्ध हो गई। दादा गुरुदेव तो भावी जिन हैं और मिथ्यात्व छुडाने वाले होगये. वह तो विशेषतया संघ के पूजनीय हो, इस में आश्चर्य ही क्या, छंद स्तवन पूजा में विशेष परचा विद्यमान समय का श्रीजिनदत्तसूरीश्वर का ही लिखा है जिनदत्तसूरिः के पटोधर मणिधारी श्रीजिनचन्द्रसूरिः हुये। पृथ्वीराज चौहाण अंत मंडलेश्वर इनों का परम भक्त था फेर यवन गजनी से आया सहाबुद्दीन इस का मुख्य मंत्री कुतबुद्दीन ऐवक जिस को मोहम्मद गोरी गजनी से दिल्ली तखत का बादशाह पद दिया ये तीनों जिनचन्द्रसूरी के भक्त हुये। राजन्य वंशियों को प्रतिबोध कई श्रावक किये, इनों के चौथे पट्ट दादा श्रीजिनकुशलसूरिः हुये। जिन्हों ने आत्मबल द्वारा अनेक आपदायें मेटकर पचास सहस्र राजन्य वंशियों को प्रतिबोध दे खरतर गच्छ के श्रावक किये। विद्यमान समय गूजरमल्ल बोहित्थरा की डूबती हुई जिहाज को तारी। अम्मावस को देवलोक हुये पूनम को प्रत्यक्ष हो संघ को प्रगट दर्शन दिया। एकमनध्याता भक्त जनों के संकट में सहायकारी, वंछितपूरक हाजरा हजूर देव है। बीकाणनाथ राजा सुजाणसिंहजी को अरिभय मिटाने प्रगट दर्शन दिया। सांगासाह प्रमुख अनेक भक्त जीवों को

प्रगट दर्शन दिया, प्राग देते हे सुजाणसिंह नरपती ने गुरु परचे से आभागी हो नाल गाव मे शाला कराई वह विद्यमान है दादा साहब के स्तूप के समीप।

६ इन्हों के पाटानुपाट जिनमाणिक्यसूरि के पट्ट प्रभाकर भस्म ग्रह के उतरने से धर्म के उदय कर्त्ता श्रीजिनचन्द्रसूरि अकबर बादशाह के समकालीन विक्रम सोले शताब्दी में हुये जिनों के उपदेश द्वारा अकबर दया धर्म धारण करा। इन्हों ने काजी की टोपी आकाशस्थित के शिष्य को पद उतरवाई २ वस्ती वताई अम्मावस को चन्द्र उदय करा प्रश्नकर्त्ता लिखता है हेमचन्द्राचार्य ने चन्द्र उदय करा। चरित्र में लिखा है तो क्या हेमाचार्य ने चन्द्रोदय करने का ठेका लेलिया था कि मेरे सिवाय अन्य कोई चन्द्रोदय करने की विद्या सिद्ध होई नहीं सकेगा जिन से ऐसी कसमसी प्रश्नकर्त्ता के मन में उत्पन्न हुई जैसा हेमाचार्य का चरित्र उनों के सतानियों ने लिखा है वैसे ही जिनचन्द्रसूरि का चरित्र उनो के पार्श्ववर्त्ती सशिष्य समय सुंदरगणि ने लिखा है। वह उस समय लाहोर में सग थे, असाढ सुदि नवमी से पूर्णमासी पर्यंत भारत में कोई जीव मारा नही जावे ऐसा फरमान बादसाह अकबर ने जिनचन्द्रसूरि को लिख दिया। खंभायत में मछली न मारी जावे। सिंहसूरि को आचार्य पद अपने सन्मुख गुरु से दिलाया। इस दया के फरमान का जिकर मेजर जनरल सरजान मालकम की लिखी मेमायर आफ सेन्ट्रल इंडिया पुस्तक दो जिल्द म है उस की दूसरी जिल्द में है। उज्जयण के जैन मन्दिर में फरमान का शिला लेख विद्यमान है।

७ प्रश्नकर्त्ता लिखता है इतिहासों में कहीं भी दादा साहब के परचों का लेख देखने मे नहीं आया। अन्य दर्शनी जैन धर्मियों का इतिहास क्यों लिखने थे, इतिहासों में तो तीर्थंकरों के ३४ अतिशय

८ प्रतिहार्य ३५ गुणवाणी के भी लेख अन्य दर्शनियों ने कहीं भी नहीं लिखा है तो क्या जैन शास्त्र का लेख अमंतव्य हो सकता है, कदापि नही ।

जैसे अकबर ने पूछा हीरविजयसूरिः को, चंगहो जिग ३ अन्तर मे हीर सौभाग्यकाव्य तपगच्छियों ने रच लिया है । यदि वह सत्य है तो खरतरगच्छवालों ने जो जो अपने पूर्वाचार्यों का सत्य इतिहास गुर्व्वावली आदि ग्रन्थों में लिखा है वह असत्य कैसे हो सकता है । प्रमाणीक आत्मार्थी कदापि असत्य नहीं लिखते ।

८. प्रश्नकर्त्ता अंग्रेज सरकार के राज्य होने से महादुःखी हो एक प्रश्न लिखा है । दादा साहब ने पासे एक अंग्रेज आव्यो इत्यादि, चार दादा साहब के विधमान समय कोई भी अंग्रेज आया ऐसा लेख कहीं भी नही लिखा है । प्रमाणीक उपाध्याय के मुख की सुणी वार्त्ता पूजा में लिखी गई है । विक्रम उगणीसशय चौदे के संवत्सर में कालों की शेन्या ने अत्याचार प्रारंभ करा । लखनेऊ नगर में तब लखनेऊ का चौक सरकार ने तोड़ा डाला । देव स्थान तोड़ने का हुक्म हुवा तब झवरी आदि साह लोकों ने दरखास्त की । सरकार, दादा साहब आदि के देवस्थान नहीं तोड़े जावें अंग्रेज दादा साहब के बगीचे में गया और चरण स्थापना सन्मुख चित्त में विचारा हे देव ये उपद्रव बंध हो हमारा अधिकार हो यदि तूं सच्चा है तो बता दे । उस समय स्तूप में से देव वाणी हुई बंध होकर सर्व आपत्ति, तुमारा शांतिमय राज्याधिकार होगा वैसे ही हुआ । जिस अंग्रेज सरकार के राज्य होने से सर्व शांति हुई लड़ाई युद्धादि राजाओं के परस्पर बंध होगये एक राजा एक के पास जाने लगे प्रेमानुभाव प्रगटा डकेत लुटेरे घातकों का प्रचार बंध हुआ विद्या वृद्धि हुई व्यापार वृद्धि से धन की वृद्धि रेल तार अग्नि बोट, पोष्ट इत्यादि अनेक साधन प्रजा के सुखार्थ प्रगट हुये सड़कें जल की तंगी सर्वत्र मिटादी

क्यों० ॥५॥ सबसे पहले महाराज गये रहनेमी शिवकेमांही । चोपन दिन पहली नेमनाथके गजुलमुक्ति पाई । पीछे पहुचे भगवान जोतमे सबकी जोतीसमाई । करमाकी बेरी काटहुवे थिर अचलनग्रके माहि, ॥ जुल ॥ करमाकी धूलउडाई वेगया मुक्तिकेमांहि, यों जिनआगममे गाई वेगये कालसे जीत करमगये वीत परमसुखपावे ॥ क्यों०॥६॥ उन्नीसे इकतालीस कायेसाल खुबदरसाया । भाद्रुवादि बृस्पत्तिवार अष्टमी पाली मायचणाया । जी नारनोलहे वत्न हमारा जन्मस्थान बताया । जी जाती अगरवाल महाजन उत्तमठठ कथगाया ॥ जुल ॥ योंशिवचन्द्र यति बखाणे इसकीरगत पहचाणे कोईचात्रकबुद्धिवाने पशुवाकी रक्षाकरीमुक्तिजो वरीउसीकोध्यावे ॥क्यों० ॥ ७ ॥ इति पद सपूर्णम् ॥

## ॥ राग भैरवी ॥

क्यों समजावे महतारी में नेमनाथकी प्यारी रे ॥क्यों०॥ दूजो वर हमको नही चहीये में सतवती नारी ॥ क्यों० ॥१॥ अधब्याहीकर छांड गये है कुछ नही बात विचारी ॥ क्यों०॥२॥ दिननहीचेन रेननहीनिद्रा लागत बुरी अटारी ॥ क्यों०॥३॥ जेसे

जलविन मरत माछली सो गत होई हमारी ॥ क्यों॰ ॥ ४ ॥ जर जेवर पोशाक त्याग दिये मन वैराग्य धारी ॥ क्यों॰ ॥ ५ ॥ पहिन चंदली चीर चलीहे वन जोगन मतवारी ॥ क्यों॰ ॥ ६ ॥ शिवचंद कहे उन एक न मानी जाय चढी गिरनारी ॥ क्यों॰ ॥ ७ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ रागमारू ताल दादरा ॥

नाथमेरी तुम से ले लगी वामाग्नुत महाराज आज मेरी तुमसे ले लगी ॥ पहिलेतो अज्ञान रह्यो मेरी कुमता बुद्धि ठगी । फिर सतगुरु ने ज्ञान बतायो किसमत आन जगी ॥ नाथ॰ ॥१॥ पन्ना वरण सहस्त्रफण शिरपर देखत विपदा भगी । शिवचंद कहे मारूदो पद । भ्रमतामोरीतगी ॥ नाथ॰ ॥ २ ॥ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ राग-कल्याण ताल ३ ॥

दुःख हरण सुखदेन ए सुरतरु आदिजिणंदको जिया भजरे ॥ दुःख॰ ॥ तिव्र करमसे निपट कपट तेरे अवतुं अंतर कपट तजरे ॥ दुःख॰ ॥ १ ॥ पुन्य जोगसें तुं प्रभुपायो दरश तरस तुं कर अजरे ॥ दुःख॰ ॥ २ ॥ तुं देवा में करुं तोरी सेवा तुम हाथे

अब मोरी लजरे ॥ डु ख० ॥ ३ ॥ रामने तारो अरजी धारो में प्रभुजी तुम पय रजरे ॥ डु ख० ॥ ४ ॥ इति पद सपूर्णम् ॥

## ॥ देशी-हरिने कुटीया व० रामायण ताल केरवा ॥

विरथा जनम हंसा काएकोरे खोई ॥ वि० ॥ विरथा जनम हंसा काएकु खोई ॥ सग चले ना कोई आखिर बिरीया चलेगोरे पाप पुण्य हसा साथेरे दोई ॥ वि० ॥१॥ मात तात अरु भ्रात तुम्हारे सगे सम्बन्धी सोई ॥ उन बिरिया कोई आमेन आवे जिनजीरो धर्मरे हसा सगहोई ॥ वि० ॥ २ ॥ सगे सम्बधी न्याती गोती अपने स्वारथ रोई ॥ तेरे स्वारथ कोईना रोंवेरे स्वारथकी आप्रीतलगाई ॥ वि० ॥३॥ हसा अज्ञानी तोउना चेते वार२ कह्यो जोई ॥ कागी कचर उजरी न होवेरे वार२ पथरपे धोई ॥ वि० ॥४॥ कर्मरसे चिहुगतीमें भटके शुरू श्रद्धा न होई ॥ चनिगम-अब सर्णा हेरी देवनिरजन मेंनेरे जोई ॥ वि० ॥ ५ ॥ इनि पद सपूर्णम् ॥

## ॥ कव्वाली तालधमाल ॥

अगरहम वेतमा होतेतो चेतनको खफ़ा करते। क-
दम सुच तीर काविलकेऊपटगहे वीचदिलधरते १ ॥
तिला खुर वान करडारुं कदमके नुरपरसुखसे ॥ न-
खाकी रोशनी अयसीतुलीखुरसेदहेरूखसे १ ॥
अजवहेपास जाखुदके करत जो वन्दगी हररोज ।
तिनोकेजानपरवारुं सकल जरजान अपनाखोय १ ॥
अरजमेरी कवुलएदिल परम विश्वासजगमिलजे ।
जरूकहो नवोदाधिविचसे, रहेजोदाशजरमध्वकी,
१ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ मालकोष दोहा, ताल त्रिताल ॥

मयाकर मेरेपर अयवर्द्धमान तेरानामलेतीहे
सारीजहान ॥ म० ॥ १ ॥ जसतेरादुनियामे मशहुरहे
अठारा दोषनसे तुहीदुरहे ॥ म० ॥ २ ॥ अवलमेहे
आदम आखिरमे तुहीं निरंजननिराकारसव-
तुहीतुही, ॥ म० ॥ ३ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ जंगलो ताल केरवो ॥

बावाप्रभुपार्श्वनके तनपर सोहे आंगीअङ्गी-
या। अंगियाहीराकी करवाइ मुखमल कपड़ापे जरू-

वाई। वुटीजात भांतनिकसाई रुपियासवालकलग-
वाई। रतनजरू वाइअगीया ॥ वा० ॥ १ ॥ मस्तकवि-
चमुगटमनमोहे। कुरूलकानामे हृदसोवे। हीरूकी-
हीरचाजुवधवांहे। प्रभुगुणपारनपावेकोये। रतनजरू-
वाईअगिया ॥ वा० ॥ २ ॥ खरु अधिकु पुनम
चंद आवे। जात्रु तणा वहुवृन्दपुजतपावे। मन आ-
णद काटो सेवकनाकर्म फद। रतनजरूवाई अगि-
या ॥ वा० ॥ ३ ॥ इति पद सपूर्णम् ॥

## ॥ देशी पीयापर घरमति० ताल केरवा ॥

चंद्रप्रभु तारोनो सहीरी ॥ चं०॥ तुमशरणागत्त
आयो चंद्रप्रभु ॥ ता० ॥ रतलामनग्रमेंसोहतारी।
लक्ष्मणानद जिनराज। निरखीमनहराखित भयोरी।
चन्द्रवदन ुखकाज ॥ च० ॥ १ ॥ तख्तनशीनजिन
चद्रप्रभुरी शोभावरणीनजाय। घससुकमप्रभुअग-
कोरी चरचु चित्तलगाय ॥ च० ॥२॥ दधिसुता अरुक-
मलरिपुरी तासुनामप्रभुदाश। युगकरजोरी विनवे
तुम टारोभवदुः खफास ॥ च० ॥ ३ ॥ इति पद
सपूर्णम् ॥

## ॥ दादा साहेब के स्तवन ॥

॥ सद्गुरुरायमोरी अरज सुणीजे. मोपर महिरकरीजे हेलो ॥ टेर ॥ रतनपुरीमें मंदिरतिहारो फुलरही गुल क्यारीहेलो ॥ सद० ॥ १ ॥ श्रीजिनदत्तसूरिश्वरसोहे मुरती मोहन गारीहेलो ॥ सद० २ ॥ आसपास गुरु चरण विराजे दत्तकुशल गुरुदेवा हेलो ॥ सद० ॥ ३ ॥ अद्भुत वेदी जालीकी छवि ऊपर कलश सोनेरी हेलो ॥ सद० ॥ ४ ॥ ज्ञानभंडारगुरुदेव कोथाप्पो रुपकुंवरने फूल हेलो ॥ सद० ॥ ५ ॥ रायकेशरीसिंहसुतसोहे तसुत्नार्याऊमराव हेलो ॥ सद० ॥ ६ ॥ जेनरनारी इकचितध्यावे-मनवंछितफलपावे हेलो ॥ सद० ॥ ७ ॥ वृद्धिरतनको चरणचितवसियो जिममुक्ताफलहंस हेलो ॥ सद० ॥ ॥ ८ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ कल्याण त्रिताल ॥

गुरु देवदयाला गुरु प्रतिपाला गुरु देवन कुंवन्दनारे ॥ दे० ॥ अग्यान रजनीं गुरु ने मिटाई उदयोग्य।न मायि चंदनारे॥ दे० ॥ १ ॥ मिथ्या वंधन बांधेकुगुरुने सतगुरु तौरू सब फंदनारे ॥ दे० ॥ २ ॥

समकित सुरमो मारे नयन मे, सारयो देवजिनंद-नारे ॥ दे० ॥ ३ ॥ एसे सदगुरु सहायकरो मेरे, वाहरू-दे विके नदनारे ॥ दे० ॥४॥ श्री सदगुरुके चरण कमल में, रामकी होजो नित्यवदनारे ॥ दे० ॥५॥ इति पद सपूर्णम् ॥

## ॥ राग जंगला ताल केरवा ॥

गुरु चरणपे चारुं माला फूलकीजी । गुरुके गुहली करांनी तदूलकीजी । आवे नर नारी के साथ । पुजे जोडी दोनु हाथ ॥ गुरुदेवाठो जगपति नाथ । गुरुपादुकावनीठ अमोलकीजी ॥ गुरु० ॥ १ ॥ गरु राजेशेर जेसाणे । थाने सारी दुनिया जाणे ॥ थुम्ज राजत हे अमराणे । एतो इन्दकी शोभा मेरु चूलसी जी ॥ गुरु० ॥२॥ गुरु में देख्यो दर्श तिहारो ॥ तब से प्रगट्यो पुन्य हजारो ॥ अब तो खुलियो भाग्य हमारो । में बलीहारी जावु गुरुपम धूलकीजी ॥ गुरु० ॥ ३ ॥ मेरी वदना आप स्वीकारो । मोंको जेसे बणे तेसे तारो । बिरुद हे तारण तर्ण तिहारो । राममागे ठे माफी भूलकीजी ॥ गुरु० ॥४॥ इति पद सपूर्णम् ॥

---

## ॥ राग मारु तालदादरा ॥

दादा जिनदत्तसूरि महिमापुरि महियल-मेगुरुराज ॥ कर दुर्मति दूरि मिथ्यत्वचूरि सूरिश्वरां शिरताज ॥ दादा० ॥ बाहरुदेमाता वांछितताता कुलमें प्रगटे गुरुज्ञान ॥ वल्लभसूरिके वल्लभ तुमगुरु जिनमतकेहो जान। प्रगटे पुन्य अंकूरी। म० म० ॥१॥ शोभाफलानी जय २ वानी बोले सकल जहान ॥ गुणछत्रीसे सोहे अतिशय जगो २ शुभ्भथान ॥ समरथां हाजर हजूरी ॥ म० म० ॥२॥ बावीश जोधा सवकारोध्या चार चोर वसकीद्ध ॥ दशविध धर्मकुं धारण करके आचारज पदलीद्ध ॥ बाजेजसकीतूरी ॥ म० म० ॥३॥ मेरे सहायक गच्छके नायक लोकके भंजणहार ॥ रामकहतहेसेवाचहतेहे चरणनपर जाउंवार। सारमोरी लहोरी ॥ म० म० ॥४॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ कव्वाली तालधमाल ॥

गुरु सम को नहीजग में यही हम दिलमें गायाहे। गुरुमहाराज-एकहीरा हमींने खोज पायाहै। गुरुकी कर्ते है वंदगी उसीसे हमको नफाहे उठाते

शिरपे सब हुक्मा गुरुने जो फरमाया हे। इसीमे हमको हे इज्जत भला सब जगमें बोलेंगे। सेन खवरांए खुशीकी दुसमणां सब सरमायाहे। गुरुकी हे महरवानी जिनदत्तानीको सच जानी। तजेगे गुरु अग्यानी वे इल्मांकु जरमाया हे। गुरुके चरणां मे परूकर सबी हम पाप खोवेगे। रामजपता कुशल गुरुको उसीकी छत्र छाया हे॥ इति पद सपूर्णम्॥

## ॥ राग झिंझोटी ताल केरवा ॥

गुरु देवहे ज्ञानकी ज्योति२ मोतिसमहेउजास ॥गुरु०॥ वाठिग नदा-ए-वदा-सुरदा तुमको २ राम रांणा तुमदाश ॥गु० ॥१॥ गुरुग्यानीकी वानी सुहानी हमको सुएयो हुवे हर्ष उल्लास॥ गु० ॥२॥ दाश उवारेनिहारे कर धारे तुम्ने पूरी सहुनी आश.॥ गु०॥३॥ गुरु वईयां की धुईया २ हमरईया निश दिन २ दुर हुवे दुःख त्रास॥गु० ॥४॥ सोहे सुरतमुरत पुरत २ मनके चित्ते रामकी पूरो आश॥गु० ॥५॥ इति पद सपूर्णम्।

## ॥ राग धनाश्री तीनताल ॥

गुरु चरणें ललचाना मेरातो मन । स्याद

वाद मतके गुरु ग्यानी । वानी अमृत समाना, ॥ मे० ॥ १ ॥ कुगुरु कुदेव कुधर्म्मकेवसमे । अनं-ताई कालवसाना ॥ मे० ॥ २ ॥ दोषअठारा रहित-जो देवा । परतिक्षहमकोवताना ॥ मे० ॥३॥ जिनें-द्रवानी जब श्रवने नीसुनी । साचकूंठ हमजाना ॥ मे ॥ ५ ॥ अबमे चेत गयो कुगुरुसे । सतगुरु वेन लगेवाना ॥ मे० ॥ ५ ॥ एसे गुरुकीमें वारी २ जाउं-रामदाशयशगाना ॥ मे० ॥६॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ राग धनाश्री त्रिताल ॥

सत्त गुरु मेरे मन भाया। देखोरीमाई स० । चरण पादुका अदभुत सोवे। सेवतसुरनरराया ॥ दे० ॥१॥ चंद्र सूरि पट धरसेवत। सूर भविजन के मन भाया ॥ दे० ॥ २ ॥ परचा पूरणएसे सदगुरु। पुन्यउदयसे पाया ॥ दे० ॥ ३॥ दासरामकरे विनतीनित । यश सदगुरुकामेगाया । दे० ॥ ४ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥लावणी लंबी रंगतकी ताल केरवा॥

दादा साहेब जिनचंद्रसूरिंदका दरशण नित्य करणा चहिये ॥ खूब ध्यान लगाके अर्ज निज कारजकी करणा चहिये ॥ १ ॥ मृग मद केशर

कपूर मिलाके अम्बर फिर घसणा चहिये ॥ निज शुद्ध भावसे गुरुका चरण कमल पूजना चहिये ॥२॥ जाई तुरी मचकुदमालती चम्पकली मोतीया चहिये॥ वो दमनाकेतकी चवेली इस्क पेच जोगीया चहिये ॥ ३ ॥ मोल गुलाब सेवती जुई कदंबअबमाजर चहिरे ॥ फूल इस हजारा मनोहर चरणोपर धरणा चहिये॥४ ॥ शाहन्शाह सुलतान दिल्लीपका प्रति बोधक येहि कहिये ॥ जिनसिद्धसूरिके परम गुरु मणिधारीरटणा चाहिये॥ ५॥ इति पद सपूर्णम्॥

## ॥ देशी पियापर घरमतजा॥
## ॥ ताल केरवा ॥

निपट मन धरसतगुरुको ध्यान ॥ नि० ॥ वृथा जनममतहार ॥ नि० ॥ हा सतगुरुके चरणशरण थी पावे पूरण ग्यान॥ उत्तमजन अरु साधु सगतथी बधे चोगुणोमान ॥ नि० ॥१॥ सुरपती खग पति और एनरपति धरेगुरु शिरआण॥ मुढ अजान जो याको भूले पावे बहु हेराण ॥ नि० ॥ २ ॥ दीन दयाल दया निधो स्वामी आप वछितदान ॥ कुशल कुशलए समरणे हरदम हृदयकमल विच आण॥ नि० ॥ ३ ॥

गुरु २ सब जगत पूकारे राखेकुछ नही ज्ञान ॥ उत्तमगुरु जिनसिद्धसूरिंदके कुशल कुशल पहे चान ॥ जि० ॥ ४ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ राग कव्वाली ताल केरवा ॥

करुं गुरु अर्ज तुमसेती जरासुणले तो क्या होगा । तुम्हारुं बीर्द सुंणीने आयो तुमतीर गुरु राजन। मुझ ना तुम विन आधार ओरे भटकुंतो क्या होगा। मेरे अवगुण निहारोना जो हो अवगुण क्षमा कीजे। हवे इक सर्ण तुमहेरा चर्ण रखलें तो क्या होगा । कहे करजोड करो परशन यहि गुरु अर्ज तुमसेती । रहु तुम ध्यान निशदीहमां अजर लक्ष लेतो क्या होगा ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ चाल अशवारीकी ताल दीपचंदी ॥

कुशलगुरु निरखणदो अशवारी । तेरीअद्भुत कांति अपारी ॥ कु० ॥ तोरी चरणकमलबलिहारी ॥ कुशलगुरु निरखणदोछिब भारी ॥ कु० ॥ चोवा २ चंदन ओर अरगजा । मृगमदमहेक अपारी ॥ औ-रगुलाबकेतकी । चंपक फूलरहीगुलक्यारी ॥ कु०॥१॥ देव भुवनको इन्द्रभुवनहे । झिलमिलज्योति अपारी।

वंछित फलदायक वर लायक । सुरनामकसुखकारी ॥ कु० ॥ २ ॥ चला २ नृपति थाट्टमचतहे । हय गय नीडहजारी । राणारावसेठसेनापति । आवनहे असवारी । कु० ॥३॥ भेरी सखमधुरधुनिबाजे। सुरनारीमुरसारी। । गावतहेकेई मधुर २ धुनि। सानु गगनमझारी॥ कु० ॥४॥ गच्छनायक जिनचन्द्रपटोधर । खरतरगच्छअवतारी । पद्मसूरिआ अरजी करतहे । कुशल २ सुखकारी ॥ कुशल० ॥ ५ ॥ इति पद संपूर्णम् ॥

## ॥ देशी ढाल कोयलडी ॥

भेटनरे हो चालो सिद्धाचल गिरिनार, जाव त जिनवर-द्वार, सेरा छुटत पाप अपार रे ॥ भेटनरे० ॥ १ ॥ तन मन से जिनवर पद परसे, नाम जपे नवकार । पूजन कर पर भव को लाहो लीजिये वार वाररे ॥ भेटनरे० ॥ २ ॥ प्रत्यक्ष परचा श्री आदिजिनेश्वर, नेम प्रभु उरधार । पावत मोक्ष अमरपद प्राणी, आवागमन निवार ॥ भेटनरे० ॥ ३ ॥ दिन दिन अधिको कर उत्सव, उत्तम धर्म विचार । साज समे नित भावना भावो, कर प्रभु चरनो सु प्यार ॥ भेटनरे० ॥ ४ ॥ सेवक तेजकवि की सुणजो, श्री

पारस गोडी पुकार। अष्टमहोत्सव ज्ञानकी भक्ति, हो रही जय जयकाररे ॥ भटनरे० ॥ ५ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ देशी डंकेमें ॥

हां सदा नवपद भर ध्यावो, मिलकर प्रेम भावना भावो । अष्टमहोत्सव भक्ति ज्ञानकी, कर फल पावोरे ॥ सदा० ॥ १ ॥ अतर सुगंध अमोल लगाई, अंग पखाल अचल अधिकाई । केशर मृगमद चरच वरख से अंगी रचावोरे ॥ सदा० ॥ २ ॥ धूप धोर सुं मगन करीजे, धर्म काम में चित्त नित दीजे । लीजे तनमन लगा, प्रभु दरशन को लावोर ॥ सदा० ॥ ३ ॥ समोसरण में प्रभु विराजे, शिरपर छत्र छटां हद छाजे । भविजन सकल समाज जुक्ति कर, धरम वधावोरे ॥ सदा० ॥ ४ ॥ आज द्वुतिय पूजन दिन नीको, श्री गोडी पारस प्रभुजीको। तेज कवि कहे हृदय अटल आंनद सजावोरे ॥ सदा० ॥ ५ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ देशी सिद्धाचल गिरि परम सुहायो ॥

सिद्धाचल गिरि परम सुहायो, ॥ सिद्धा० ॥ सकल

काम चित्त चायो॥ आदिश्वर अरिहंत विराजे,कर द-र्शन तन मन हरपायो॥ सिद्धा०॥१॥ चोवीसी जि-नराज मंदिर मे, लागत ठाठ सवायो॥ इन्द्रादिक सुर आते फरसवा,तीरथ मोटो महात्म्य वधायो॥सिद्धा० ॥२॥ नवाणु प्रकारकी पूजा उत्सव, आज सुहायो॥ भविजन भावत प्रेम भावना,मेघ मलार कर वरसन आयो॥ सिद्धा०॥ ३॥ श्रीगोडी पारस प्रभुजीको परतक्ष परचो पाया॥ भयो अधिक आनद मुलक में सेवक तेजकवि यश गायो॥ सिद्धा०॥ ४॥ इति पद संपूर्णम्॥

## ॥ देशी वणजाराकी ॥

मिलभविजन भाव वधावे, आबूगिर अचल सुहावे। गिरि आबूकी छवी भारी, माने ओरन लागत प्यारीजी॥ फरस्यासु पातिक जावे॥आबू०॥१॥ आबूकी अजब कहानी, सब जानत केवलज्ञानी जी। जिनकीजो नजर में आवे॥ आबू०॥ २ ॥ कोई गावत प्रत्यक्ष ठाने, प्रभु गत घट घट की जानेजी। महिमा नहि वरणी जावे॥आबू० ॥ ३॥ शुभपूजन उत्सव कीनो, कर भक्ति अमृत रसपी नोजी। परभवफल निश्चय पावे॥ आबु० ॥ ४॥

श्रीगोमी पारस सुर स्वामी, विश्व पालक जग घट जामीजी । नित तेजकवि यशगावे ॥ आवू० ॥ ५ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ देशी ढूरमें ॥

सहस्त्रकूटजी का दरशन करवा, सिद्धाचल गिरि जावा एलो । भाव धरीने प्रभुपद फरसां, मनचिंत्या फल पावांएलो ॥सहस्त्र० ॥ १॥ पांचभरत और पांच ऐरवत, दशक्षेत्र विरदावां एलो ॥ अतिन अनागत वर्त्तमानसों, तीसो गुणगुणावाएलो ॥ सहस्त्र०॥२॥ महाविदेयकेअठोतरविजयमे, एकसोसाठ पुरावाएलो। चोवीसेजिनवरका कल्याणक,वीसोतरवरतावाएलो ॥ सहस्त्र० ॥३॥ पांचमहाविदेहेमे वीसा, विहरमान वतावाएलो । चारशाश्वता सवकोय जाने, विधिसुं पूजन करावाएलो ॥ सहस्त्र० ॥४॥ एक सहस्त्र चोवीस बिंब छाजे, चरनफरस चितचावाएलो। कोदर ने श्रीमुखकी शोभा, इणसम गुणमें जतावांएलो ॥ सहस्त्र० ॥५॥ केशरने कस्तूरी चरचां, रतनाकी आंगियां रचावांहेलो। कनकथालआरती उतारी, परदक्षणाफललयावांएलो ॥ सहस्त्र० ॥६॥ आठपहर अरु घमी पलपलमें, हिरदे श्रीजिनवर ध्यावां-

एलो। शाम समे नित जाय मंदिरमें, भक्ति भावना भावांएलो ॥ सहस्र० ॥७॥ दीनवचन आधीन पणेसो, श्रीजिनराजमनावाएलो । अष्टमहोत्सव आनंद अधिको, तालमृदंग बजावांएलो॥ सहस्र० ॥ ८ ॥ श्रीगोडीपारस प्रभु थांरे, चरणां शीश नमावाएलो। सेवक तेज कवि करजोडे, वार वार यश गावांएलो॥ सहस्र० ॥ ९ ॥ इति पद संपूर्णम् ॥

## ।देशी गोटी पणीहारी अवलूरी रंगतमें।

प्रभुजी सोनारो सूरज ऊगीयो, सहिया समेत शिखर पर आज जिनेश्वर, परतक्ष बीसांइ भेटिया ॥ १ ॥ प्रभुजी अजितनाथ संभवस्वामी, सहिया अभिनंदन महाराज। जिनेश्वर परतक्ष बीसाइ० ॥ २ ॥ प्रभुजीसुमतिनाथ पद्म प्रभु, सहिया सुपार्श्वजिनराज ॥ जिनेश्वर परतक्ष० ॥ ३ ॥ प्रभुजी चंदा प्रभुजी श्री सुबुधिजी, सहिया शीतल नाथ सारे काज ॥ जिनेश्वर परतक्ष बीसा० ॥ ४ ॥ प्रभु जी श्री श्रेयांसजी श्रीविमलजी, सहियां अनंत नाथ धर्मनाथ ॥ जिनेश्वर० ॥ ५ ॥ प्रभुजी शांति नाथ कुंथुनाथजी, सहिया ध्याउ हे जोडी हाथ ॥

जिनेश्वर० ॥ ६ ॥ प्रभुजी अरस्वामी मल्लिनाथजी; सहियां मुनिसुव्रतजीमनाथ ॥ जिनेश्वर० ॥ ७ ॥ प्रभुजी नमीनाथ श्री पार्श्वनाथजी, सहियां सबका दर्शन पाय ॥ जिनेश्वर० ॥ ८ ॥ प्रभुजी वीसाही जिन २ जिनवरा, सहियां मोक्ष सिधाये आप ॥ ॥ जिनेश्वर० ॥ ९ ॥ प्रभुजी समेतशिखर श्रेणि मोक्षकी, सहियां फरस्यां ही काटे पाप ॥ जिनेश्वर० ॥ १० ॥ प्रभुजी आज पूजन दिन पांमियो, सहियां अठाईमहोत्सव होत ॥ जिनेश्वर० ॥ ११ ॥ प्रभु गोडी पारस छाजे तखतपे, सहियां अटलजागरही जोत ॥ जिनेश्वर० ॥ १२ ॥ प्रभुजी वार २ नित विनवे सहियां तेज कवि करजोड ॥ जिनेश्वर० ॥ १३ ॥ इति पद संपूर्णम् ॥

## ॥ देशी ऊपर पराणा एचाल ॥

शतरभेद पूजा रचीजी मिलगावत भविजन साथ ॥ अब मुझ दरशन दीजो सांवराजी ॥ १ ॥ ए आंकणि । निरमल नीर पखालकेजी, अंगलोवत मधुरे हाथ ॥ अब० ॥ २ ॥ केशर चंदन चरचियाजी- फिर वरग कटोरी कोर ॥ अब० ॥ ३ ॥ अंगी रचाई प्रेमसुंजी, कर धूपनकी घमघोर ॥ अब० ॥ ४ ॥

जोती झिगमिग जागतीजी । अब आरतीयांरी छिव देख ॥ अब० ॥ ५ ॥ गगन नगारा घुर रयाजी हुवरया पुष्प विशेष ॥ अव० ॥ ६ ॥ सुरसब चढ़ विमान में जी, अरु इन्द्रादिक मिल आय ॥ अब० ॥ ७ ॥ भक्ति सहित भगवानकाजी, निज श्रीमुख दर्शन पाय ॥ अब० ॥ ८ ॥ ज्ञाता अगसु द्रोपदी जी, चित मनसु पूज्या जिनराज ॥ अब० ॥ ९ ॥ विधविधसो वरदान देकर, सारयामनरा काज ॥ अब० ॥ १० ॥ रावण और मदोदरीजी, मिल अष्टापद पर नाच ॥ अब० ॥११॥ जाव नारू की तार करीनेरेश्री जिन भक्ति साच ॥ अब० ॥ १२ ॥ अष्ट-महोत्सव आदसुजी, काछ दिन प्रति अधिक होय। अब० ॥ १३ ॥ श्रीगोड़ीपारस प्रभुजी, थारा दर्शन करे सबकोय ॥ अब० ॥ १४ ॥ तेजकवि करजोड़ केजी, तनमन से विनति तोय ॥ अब० ॥ १५ ॥ ॥ इति पद सपूर्णम् ॥

## ॥ देशी फूलजड़ीकी ॥

आज भले चित भावसु, मिलपूजो श्रीगुरुदेव। जिन आचार्य हो ॥१॥ जीयोंके गुरुवरपरतक्षपरचा देरहे, कलि काल समय महाराज ॥ जिनआचा० ॥२॥

गुरुवर श्री जिनदत्त दयालके, गुणमहिमा समुद्र जहाज ॥ जिन० ॥३॥ जीयोके गुरुवर जिनचंद्रसूरि प्रताप सो लिटवट परमणीप्रकाश ॥ जिनआ० ॥ ३ ॥ जीयो० गुरुवर दिल्लीमाणकचोकसे, नितसबकीपूरत-आस ॥ जिनआचा० ॥४॥ जीयो गुरुवर स्थान करायो बादशाह, जहां पूजे छत्तीसो पान ॥ जिनआचा० ॥६॥ जीयो गुरुवर जितोइ चरूपो चढरयो, सबलेरहे मुस-लमान ॥ जिनआचा० ॥७॥ जीयो गुरुवर श्री जिनकु-शल कृपालको समरो सब वारं वार ॥ जिन० ॥८॥ जीयो गुरुवरचोथा श्रीजिन चंद्रसूरि सम फिर न भये अवतार ॥ जिन० ॥९॥ जीयो गुरुवर प्रबल पूजावतपादका जक्तन- की सुणत पुकार ॥ जिनआचा० ॥१०॥ जीयो गुरुवर ज्ञान भंडारकरा-वियो वृद्धिचंदजी यती मुनिराज ॥ जिनआचा० ॥११॥ जियो गुरुवर अठाईमहोत्सव आद रच्यो शुभ-ज्ञान भक्ति के काज ॥ जिनआचा० ॥१२॥ जियो गुरुवर गुरांसा उपदेश देकरप्रथम उचारी वात ॥ जिनआचा० ॥ १३ ॥ जियो गुरवरशुद्ध चित्त घोट्याचोधरी, जबकलम शिरेमलहाथ ॥ जिन० ॥ १४ ॥ जियो गुरुवर श्रीसंघ सामिल प्रेरणाकर टीपणीआंक चराय। जिनआचा० ॥१५॥ जियो

गुरुवरयुग अषाढवद अष्टमी रवीपूजा गुरुकराय ॥ जिनआचा० ॥१६॥ जियो गुरुवर धुर पूजा पच ज्ञानकी चक्की हितकररिख वेस । जिनआचा० ॥१७॥ जियो गुरुवर दुजी नवपद नाथकी, सिद्धाचल तृतीय विशेष ॥ जिनआचा० ॥१८॥ जियो गुरुवर चोथी आबू राजकी, फिर सहस्र कूट आनद ॥ जिनआचा० ॥१९॥ गुरुवर छट्टी शिखरजी ऊपरे वीसांगएमोक्षजिणद ॥ जिनआचा० ॥ २० ॥ गुरुवर सतरभेदकी सातमें अरुपच प्रमेष्टी आठ ॥ जिनआचा० ॥ २१ ॥ गुरुवर दादाजीको देखियो नवमे दिन दुगणोठाठ ॥ जिनआचा ०॥२२॥ गुरुवर दिनपूजानिशि भावना, भविक मन अधिक उमग ॥ जिनआचा० ॥ २३ ॥ गुरुवरखरतरगच्छउपासेर, गोड़ीपार्श्वरटनश्रीसघ ॥ जिनआचा ० ॥२४॥ गुरुवरतेजकवि कथतान नितको गाय लगावतरग ॥ जिनआचा० ॥ २५॥ इति पद सपूर्णम् ॥

## ॥ देशीनारनोलके ख्यालकी ॥

लूद्रव पुरकल्पवृक्ष आछोचढ्यो, सबके मन भायोजी ॥ लूद्रव पुरकल्पवृक्षआछोचढ्यो ॥ टेक ॥ इदौर सेतीवणकरआयो ॥ लूद्रापुरके मांय । मारा प्रभुजी लूद्रवपुर के मांय । पाच सहस्र

रुपैया लागा, शोभाकहियनजाय ॥ माराप्रभुजी शोभा० । शुभदिनदेखवृक्षओरडुजो, दीनोकलशचढाय । माराप्रभुजीदीनो० । शुभदिनदेखकलशचढयो तो वहु । पूजाउत्सवकीन, करिप्रतिष्ठासरूपचंदजी । पंडितचतुर प्रवीण । सखिसवमंगलगायोजी ॥ लूद्रव० ॥ १ ॥ लूद्रवपुरमें कल्पवृक्षको । देख्यो अजवहेरोल ॥ मारा० देख्यो० ॥ पत्तोंकी हरियाली गहरी ॥ फलऔरपुष्पअमोल ॥ मारा० ॥ फल० ॥ ओर वृक्षपर तोता कोयल । पंछीकरतकिलोल ॥ मारा० पंछीकरतकिलोल वृक्षपर । दाखनरंजी खाय । कियोजापतो खूबचतुर्दिशदीजाली खीचवाय, शीशपरछत्रचढायोजी । लूद्रव०।२। लूद्रवपूरमे कल्पवृक्षकीदेखीअजववहार ॥ माराप्रभुजी० देखी० ॥ प्रभुपारशकादर्शनकरकेपायो हर्ष अपार ॥ मारा० पायो० ॥ संवतउन्नीसे चुंवालीस । तिथिद्वादशीरविवार ॥ मारा० तिथि० ॥ द्वितीयचैत्रके मध्यादिवसहुई । पूजासत्तरप्रकार । झाजताल मृदंग वजे । ओर गावे सवनरनार । छंदशिवचंद्रवणायोजी ॥ लूद्रव० ॥ ३ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

॥ इति श्रीवृद्धि रत्नमाला संपूर्णम् ॥

# अथ शिखरजीकी यात्राकोस्तवन

देशी विर्मकेगीतकी । चाल साजनगुमीजमाव तारेविंळा देतालवीमोर ॥ लवीमोर० ॥

श्री रेजिनेश्वर भेटताजी, मागेमनकेरापूरे आश ॥ मनरे० ॥ भलक्षपरचापार्श्वकाजी, ध्यावोपूर्णज्योति-प्रकाश ॥ पूर्ण० ॥ १ ॥ अस्पतजेशलमेरकाजी, मोटापटवाहे सेठ प्रमाण ॥ पटवा० ॥ सुजसवढायो-चादनेजी, ढाना प्रगट्याकुल पुन्यवान ॥ प्रगट्या० ॥ २ ॥ लक्ष्मी रे प्रगटीपावमेंजी, करीमुलकां मुलक-दूकान ॥ मुलका० ॥ मालवदिशरतलाममेजी, चा-वासेठतणानिजस्थान ॥ सेठ० ॥ ३ ॥ धर्मधुरधर नामणीजी, सुदआणदकुवरजत्साह ॥ आणद० ॥ शुभदिनकरणीयात्राजी, जलउपन्यामनमें नाव ॥ उपज्या० ॥ उगणीसे अम्सठ आसोजांजी, सुदीपकादशसजसग ॥ एका० ॥ कोटेहो क-लकत्तगयाजी, चित्तउजमणातणाउमग ॥ उजम-णा० ॥ ५ ॥ पावापुरीफिरसिद्धक्षेत्रयाजी, किनीया आमुदनिर्वाण ॥ यात्रा० ॥ मदिरनिहारजुहारियाजी, हारीकुरुकीयात्रामुजाण ॥ कुरु० ॥ ६ ॥ कुमनपुर-

कीयात्राजी, फेरराजगिरिकीजात ॥ राज० ॥
फिरकातीपूनमदिनेजी, कर कलकत्ते जागृणरात ॥
कलकत्ते० ॥ ७ ॥ सत्तरभेदीपुजारचीजी, करयो
स्वामीवत्सल सुखकाज ॥ स्वामी० ॥ मकशुदावाद-
पधारियाजी, वंद्याजसमुनिमहाराज ॥ जस० ॥ ८ ॥
अजीमगंजवालुचरमंदिरकाजी, दर्शनकरचितचाह॥
दर्शन० ॥ कटकोलाजससुनि राजकीजी, सुणीदे-
शनाआणंदआय ॥ देशना० ॥ ए ॥ पुजायों स-
त्तरभेदकीजी, करयोस्वामीवत्सलसमेल ॥ स्वामी०॥
येभाकीप्रभावनाजी, लारुरुपैया कटोरीनारेल ॥ रुप-
या० ॥ १० ॥ भागलपुरसुंचंपापुरीजी, भेट्यावासु-
पुज्यजी जाय ॥ वासु० ॥ नाथनगर सुं चालियाजी,
चित्तसमेतशिखर हरषाय ॥ समेत० ॥ ११ जिहां
गजराज चढावियोजी, फिर धर्मशाला धर्मविशेक
॥ धर्म०॥ विसांहीजिनवर भेटियाजी, और अंगियां
रचना अनेक ॥ अंगी० ॥ १२ ॥ कुशल कमाई
करणकुंजी, फिर काशी सुधारया काज, ॥ काशी०
चंद्रपुरी और संखपुरीजी, भाजेरतनपुरी जिनराज
रतन० ॥ १३ ॥ दर्शन कीना भावसुंजी, सारया
मनरा मनोरथ सोय ॥ मन० ॥ फिर २ देवजुहा-

रियाजी, जवरी बाग सागग्गज होय॥बाग० ॥ १४ ॥
लखनउ जाय अयोध्यामेंजी, चाल्योमेरु अमरकर
नाम ॥ मेरु० ॥ फिर गोपाल उज्जेनसुजी, आया
अपेणपुर रतलाम ॥ अपण० ॥ १५ ॥ बाग सोहाणे
बीचमेंजी, छाजे मंदिर श्री जिन देव ॥ मंदिर० ॥
अमियफराचंद्रप्रभुराजकीजी, थावे नित २
अधिकेसेव ॥ नित० ॥ १६ ॥ मंदिरश्री दत्तसू-
रिकोजी, चीतरज्ञानभंडारसोहाय ॥ ज्ञान० ॥
भावेनवि जनभावनाजी, मिलनरनारी मंगलगाय
॥ नर० ॥ १७ ॥ पाठशालादत्तसूरिकीजी,
सायेलायब्रेरीकुशलसूरिंद ॥ लाय० ॥ रूपकुंवर
एफराबियाजी, मिलफूलकुंवरआणंद ॥ फूल० ॥
१८ ॥ रायसाहबकेशरिसिंहजी, मानेआज्ञाहुक्मअ-
नेक ॥ आज्ञा० ॥ विनयजोपालत विदणोजी,
फूलकुंवरवृद्धिनिर्मलटेक ॥ कुंवर० ॥ १९ ॥ उग-
णीसे मित्तरे जेठमेंजी, वदचारमदिनगुरुवार ॥ वा-
र० ॥ जेशाणे धर्मरेउपासरेजीगुनस्तवनकरचोते-
च्यार ॥ स्तवन० ॥ वृद्धिचंदगुरुजैनकाजी, देवे-
धर्म नाणाउपदेश ॥ धर्म० ॥ तेजकविकथविनवे-
जी, गुणगावे हृदयदमेश ॥ गावे० ॥ २१ ॥ इति
पद सम्पूर्णम ॥

## ॥ देशी पन्नजीकी ॥

कामण गारोजी पारस प्रभु मन हर लीयो हमारोजी ॥ कामण० ॥ मनको वशकर लियो प्रभुते एसोजादुगारोजी ॥ तुझ सिवाय नहीं देव दूसरा लागत प्यारोजी ॥ कामण० ॥ १ ॥ लूद्रव पुरके मांय प्रभुजी देख्यो तोय छंदगारोजी ॥ दिनमें रुप के ही प्रगटे तुं मुलकसे न्यारोजी ॥ कामण० ॥ २ ॥ केशर चंदन मृगमद घसकर पुजुं अंग तुमारोजी ॥ शिवचंद कहे इस भवसागर से पार उतारोजी ॥ कामण० ॥ ३ ॥ इति पदं संपूर्णम् ॥

## ॥ देशी नारनोलके ख्यालकी ॥

जेशाणे मांहि किलापर सांचो पारस नाथजी ॥ जेशाणे० ॥ किलाउपर भला विराज्या वामासुतजिन-राय ॥ हीरावरण अंग प्रभुजीको, रविसेंतेज सिवा-य ॥ देख झिलक प्रभुके लिलाटको शशी गयो सरमायजी ॥ जेशाणे० ॥ १ ॥ सित्तर सहस्त्र रुपैयों की अंगी सोहत हे नगकारी ॥ शिरपर सहस्त्र फणामनसोहे, सुरत लागे प्यारी ॥ जिन २ को प्रभु परचा देवे पुजे दुनियां सारीजी ॥ जेशाणे० ॥ २ ॥

दूर देश सु नरनारी नृप, दर्शन करणे आवे केशर चंदन अतर लगावे मृगमद धूप खेवावे ॥ माणक मोती कनकरजतका जर २ थाल चढावेजी ॥ जेशाणे० ॥ ३ ॥ निर्धनकुं अतीदेत लक्ष्मी पलमें करे निहार, वांझ नारकु दे सुत चचल रोगी कियो निमार, शिवचंद कहे कुमति ओर विपदा देवामा सुत टारजी ॥ जेशाणे० ॥ ४ इति पद संपूर्णम् ॥

॥ शुभं भूयात् ॥



दक्षिण हैद्राबाद

# जीवरक्षा ज्ञान प्रचारक मंडली

स० १९७१ विक्रमी] स्थापना [सन १९१५ इस्वी

---

## उद्देश

अहिंसा प्रत्येक सामाजिक नीति का सच्चा और प्रजा मुख्य अंग है। इस तत्त्व का निश्चय कर सर्वसाधारण में सर्वतः प्रचार करना इस मंडली का मुख्य उद्देश है। यह मंडली निम्न लिखित सुधारों का आग्रह पूर्वक समर्थन व प्रयत्न पूर्वक प्रचार करेगी.

(अ) "इन्द्रियज्ञान वाले" सर्व प्राणियों को हरेक प्रकार की निर्दयता से बचाने का प्रयत्न करना.

(आ) वैज्ञानिक, आत्मिक, मित व्ययायिक और आयुर्वेदिक दृष्टया शुद्ध शाकाहार से व मद्यपानादि मादक द्रव्यों के त्याग से होनेवाले लाभ, प्रजा को समझाना.

(इ) धर्म अथवा रुढि के नाम से प्रचलित पशुबलि आदि निर्दयता पूरित प्रथाओं को संपूर्णतया बंद करने के लिये अधिकारी वर्ग से विनंति करना और प्रजामत तदनुकूल करना.

(ई) परदेश से मंगवाया हुआ अथवा मंडली द्वारा खास रचवा कर विविध भाषाओं में प्रकाशित किया हुआ अहिंसा संबंधी साहित्य जनता में बांटना.

(उ) जन कल्याण के अराजकीय प्रश्नों को अपनाना.

जीवरक्षा ज्ञानप्रचारक ग्रथमाला, पुष्प ३४ वॉ.




# एक ही प्याला ?

प्रयोजक

माधवराव केशवराव सैरे

स० १९९१ विक्रमी] एक आना [प्रत ५०००

# आमुख



मद्य या दारु पीने से कैसी २ हानिया होती हैं प्राय: सब समझदार लोक जानते हैं. धर्मशास्त्रो में इस का कडा निषेध किया गया है, व्यवहार में लोक दारु के व्यसनी जनों का विश्वास कम किया करते हैं, वे गुन्हावार एवं सजावार भी पाये जाते हैं. वैद्य हकीमों की राय है कि दारु के पीने से उन्माद आदि बीमारियां व अकाल मृत्यु हो जाती है, शराबी व उस के कुटुंब परिवार को सदा दरिद्री सताया करती है ऐसी एक नहीं अनेक बुराईयों के दिखने पर भी कैसे आश्चर्य व दु:ख की बात है कि मद्यपान देशभर में दिन ब दिन बढते ही जा रहा है! देश की भलाई चाहने वालों का कर्तव्य है कि वे इस अनर्थ से बचने के लिये प्रजा का ध्यान शीघ्र आकर्षित करें व ऐसी पुस्तकें पत्रिकायें वॉलपोष्टरे आदि साहित्य का विविध भाषाओं में प्रचार एव जाहेर भाषण आदि लोकजागृति के साधनादि शक्य प्रकारों से इस बढती हुई आपत्ति को रोकने का प्रयत्न करें.

यह छोटी पुस्तक श्री बबई लक्ष्मी आर्ट प्रिन्टिंग प्रेस के मालिक सेठ पुरुषोत्तम विश्राम मावजी द्वारा सुवर्णमाला मासिक में प्रकाशित “मद्यपान की करनी” नामक सचित्र कहानी पर से परिवर्धित कर लिखी गई है, यह कृतज्ञता पूर्वक व्यक्त किया जाता है। आशा है कि वाचकगण इसे पढ कर मित्र मंडल में इस मंडली के उपदेश का प्रचार करेंगे उपर्युक्तानुसार साहित्य छपाने में धनसहायता के लिये भी प्रार्थना है.

निवेदक

बी. जी. स्टेशन रोड
हैद्राबाद (दक्षिण.)



**लालजी मेघजी**
ऑ. सेक्रेटरी.

# सर्वनाश

या

# एक ही प्याला

?

(१)

मोहमयी मुंबा नगरी में गोपालराव नाम के गृहस्थ रहते थे पूर्वजों की प्राप्त की हुई स्थावर मिल्कत की वार्षिक आमदनी सिवाय सवा सौ रुपये मासिक वेतन था अर्थात् आर्थिक हालत अच्छी थी आप की पत्नी रमाबाई रूप-गुणवती आज्ञाकिता नारी थी आप का एकलौता पुत्र रंगराव होनहार नवयुवक अभी आर्ट्स कॉलेज में अभ्यास कर रहा था तरुण रंगराव का विवाह कुलवती सुशीला लड़की से किया गया था जिस का नाम था इंदिरा इंदिरा उर्फ लक्ष्मी अपने नामानुसार लक्ष्मी का अवतार थीं व लज्जाविनयादि गुणों से दोनो कुलों की शोभा को बढ़ा रही थीं इंदिरा की गोद एक लड़का व एक लड़की से हरीभरी होने से पुत्रवती बहू पर रमाबाई का अधिक प्रेम था पौत्रपौत्री की बालक्रीडा देख कर वृद्धा रमाबाई फूली न समातीं व उस का समय वात्सल्य रस में व्यतीत हो जाता था इस प्रकार गोपालराव का सुखी कुटुंब मानों प्रेम का शांतिधाम था

जिस किसी को निर्धनता गरीबी का दुःख हो, किसी को अपने मन के अनुकूल स्त्री न मिली हो, किसी को पुत्र

का लाभ न हो अथवा पुत्रवधू के कारण घर में सास-बहू की लडाई हो; किसी को पौत्र पौत्री नसीब न हुए हों इस प्रकार आधि व्याधि उपाधि पीडित कोई दुःखी प्राणी जब हमारे चरित्र नायक गोपालराव का कुटुंबसुख देखते तब उन के मुख से यह शब्द एकाएक निकल जाते थे कि "इस गृहस्थ के गृहस्थाश्रम को धन्य है" परमेश्वर किंवा कुदरत की कृपा से पुण्यवान प्राणी संसार में भी स्वर्गतुल्य सुखों का भोग कर सकते है इस का उस प्रेक्षक को प्रत्यक्ष अनुभव हो जाता था; हमारे इस कथन की सत्यता जांचने के लिये पाठकगण कृपया सामने के पृष्ठ पर 'सुखी कुटुंब' का चित्र नंबर १ देखें.

( २ )

परंतु संसार परिवर्तनशील है. भाग्य का चक्र हमेशां घूमते रहता है. सदाकाल सुख किस का रहा है? गोपालराव इस के अपवादरूप क्यों कर हो सकते? किसी ने ठीक कहा है कि 'विनाश काले विपरीत बुद्धि' गोपालराव नवीन रोशनी के याने सुधारक पंथी सद्गृहस्थ थे. धर्मबंधनों को वहम समझ कर कभी के त्याग चुके थे. आहार विहार एवं खानपान में स्वतंत्रता का प्रतिपादन बडे जोर से अपनी बात-चीत में वारंवार किया करते थे. यद्यपि अभी तक उन के घर में मद्यपान किंवा मांसाहार का प्रत्यक्ष प्रवेश न हुआ था तथापि श्रीमान् की राय में इन चीजों का उपयोग करने में कुछ भी बुराई न थी! इस जमाने में प्रचलित छोटे २ व्यसनों का याने चाय-सिगरेट आदि का यथेच्छ उपभोग किया करते थे. जीवन की इन अनियमितता के कारण कुछ

( चित्र नम्बर १ )



सुखी कुटुम्ब

(चित्र नंबर २)



एक ही प्याला.

दिन हुए अजीर्ण व्याधि आप को सताने लगी बदहजमी से बचने का उपाय आप के कुछ मित्रोंने कोई उत्तेजक पेय याने गुलाबी नशेदार पीना रोजाना पीनेकी सिफारिश की उनका अभिप्राय था कि उत्तम प्रकार की ब्रान्डी या व्हिस्की जैसी दारू यदि नित्य थोडी २ माफकसर ली जाय तो तदुरुस्तीको फायदा होगा इस के अनुमोदन में किसी एक डॉक्टर साहब ने अपनी समति प्रगट कर दी कि ऐसा करने से आराम रहेगा इन सब बातों का परिणाम यह हुआ कि एक दिन मित्रमडली के आग्रहवश भोलाशिकार बन के गोपालराव ने मद्यपान का श्रीगणेशा शुरु कर ही दिया एक ही प्याला पिलाने वाले मित्रों में गोपालराव दोनों हातों से निषेध करते हुवे चित्र नबर २ में पाये जाते हैं।

( ३ )

जिस ने विवेक को त्याग दिया उस का सर्वनाश अवश्यभावि है गोपालराव का दारू का व्यसन व्यसनी मित्रों की सगति में प्रति दिन बढने लगा धीरे २ उस दुर्व्यसन ने आप पर ऐसा अधिकार जमाया कि नित्य मद्य सेवन किये विना चैन न पाते मित्रों के आग्रहयुक्त आमत्रणों से आप उन के यहा मिजवानी पार्टीयों में जाया करते थे दारु भी वहा रहती थी कँईवार मित्रों को अपने घर पर पार्टी में बुलाते थे उन के स्वागत म कँट बोतलें खलास की जाती थीं इन मिजवानीयों की रातों में गोपालराव के घर में सब मित्रों द्वारा जो गडबड धीगामस्ती व नाच कूद गाना रोना मचाया जाता था उस मे सारा घर काँप ऊठता था बिचारी रमाबाई

अपने पति की यह विपरीत अवस्था देख, मन ही मन किस प्रकार सिसक जाती इस की कल्पना कीजिये. उस के कोमल हृदय में गहरी चोंट आई किन्तु लाचार! अनेक बार विनंति करने पर भी पतिदेव ने उस की एक न मानी! औंधे घडे पर पानी! ऐसी पति की दुर्दशा देख वह अबला फूट २ कर रोती, आंसूओं की धारा बहाती; इधर गोपालराव अपने मत-वाले मित्रों सहित मद्यपान के मजे में मस्त रहा करते थे! पूर्ण व्यसनाधीन दशा में उन के मित्रों का नृत्य सामने के पृष्ठ पर चित्र नंबर ३ में देख कर आप अवश्य दुःखी होंगे.

(४)

जिस घर के वडिल याने मुख्य पुरुष दुराचार के तरफ झुकते हैं उन का अनुकरण छोटे बच्चे वगैरा किया करते है. उन की बूरी चाल का बूरा संस्कार दूसरों पर पड जाता है. गोपालराव की उपर्युक्त चेष्टाओं का उन के पुत्र रंगराव पर विपरीत परिणाम हुआ. पिताजी नित्य मित्र मंडल में इतनी बोतलें स्वाहा कर जाते हैं इतनी इस दारु में क्या माधुरी होगी यह सहज प्रश्न तरुण रंगराव के चंचल मस्तिष्क में वारंवार घूमने लगा. एक वार दारु का स्वाद चखने के लिये वह उत्कंठित हो गया व चुपचाप कोई न देख सके ऐसे एकांत की ताक मे रहने लगा. एकांत मिलते ही थोडासा चखने का उस ने निश्चय कर लिया. दुर्भाग्यवश उसे एक दिन ऐसा प्रसंग मिल गया. घर में दूसरा कोई नहीं है ऐसा देख उस ने आलमारी खोली व एक बोतल में से एक ही प्याला भर के थोडा सा चखने के लिये उंगली डुबोकर चाट देखा! खबरदार

( चित्र नंबर ३ )



पूर्ण व्यसनाधीन दशा में

रंगराव ! क्या तूने कभी नहीं सुना कि दारु पीने से बुद्धिनाश होता है ? क्या तूने अपनी आखों से नहीं देखा कि दारु पीनेवालों की कैसी दुर्दशा होती है ? त पढा-लिखा समझदार होते हुवे इस समय तेरी सुधबुध, कहा गई ? सम्हल जा ! अब पतन से अपने आप को बचा ले ! क्या ! तेरी पत्नी इंदिरा व तेरे बालकों के लिये तेरे दिल में कुछ भी दया नहीं है ? होशियार ! इस एक ही प्याले को स्पर्श करने का कुविचार कभी मत कर, परंतु अरे ! कांपते हुवे हाथ से उसने वह प्याला उठा लिया, इतना हि नहीं, उस अविचारी मूर्ख ने पी भी डाला !! (चित्र नंबर ४) देखें

(५)

आम फलत परिवार सों, मधुक फलत पत खोय।
ता को रस साजन पिये, काहे न निर्लज्ज होय ? ॥

चोरी छुपी से दारु पीते २ रंगराव का व्यसन धीरे २ प्रबल होते चला प्रारंभ में वह अपनी पत्नी इंदिरा से छुपा कर पिया करता था किन्तु ऐसा कहा तक चले ? अंत में एक दिन इंदिरा ने देख लिया कि रंगराव मेज पर बैठे मद्य का प्याला भर रहा है ! पत्नी ने देख लिया यह मालुम होते ही वह निर्लज्जता धारण कर कहने लगा "मेरी तबीयत के सुधार के लिये दवा के तौर पर एक ही प्याला लेता हु" ऐसा कहे कर बात को टाल दी

दुर्भागी इंदिरा ! तेरे पति को दुर्भाग्य ने घेर लिया है उस को बचाने के लिये तू अपने अन्तःकरण की दुःखी आह उसे सुनाने का व्यर्थ प्रयत्न कर रही है ! देवि ! इस

में संदेह नहीं कि तू अपना कर्तव्य पालन कर रही है किन्तु भोली! तेरे सदुपदेशक हित वचन सुनने के लिये अभाग रंगराव के कान कहां हैं? इस कि बुद्धि मद्य के प्याले में डूब चुकी है! अब तेरे लिये एक उपाय बाकी है कि उस दयालु परम पिता परमात्मा की प्रार्थना कर कि वह प्रभु तेरे रंगराव को असत् से सन्मार्ग पर ले जाये, घोर अंधेरे में से उजियाले में प्रयाण कराये : प्राणनाथ के समीप निष्फल प्रार्थनायें करती हुई गृहदेवी इंदिरा को चित्र नंबर ५ में देखिये.

( ६ )

मद्य पी कर मतवाला बना हुआ रंगराव मध्य रात्रि के शुमार पर बाज़ार से घर को लौट रहा था. बेहद पीने के कारण उस का पैर जमीन पर न टिकता था. उस का मस्तिष्क घूम रहा था. एकाएक उसे चकरी आ गई और वह धाड सा भूमि पर गिर पडा. भला हुआ जो पास में बहेती हुई नाली की किनार पर पत्थरों से कपाल फूटते बच गया! इधर गटार की बाजु में बेहोश पडे हुए रंगराव और जीवरहित शरीर याने मुर्दा इस में कुछ विशेष भेद नहीं दिखता यह वाचकगण देख सकते हैं. अरे रे! मद्यपान के कारण इस मनुष्य देह की कैसी दुर्दशा! मृत शरीर पर ज्यों गीध कौवे लोचने के लिये टूट पडते हैं उसी प्रकार बेहोश शराबी के खीसे पाकीट चोर डाकूओं द्वारा टटोले जाते हैं, वे उसे उल्टापुल्टा कर धन हरण कर लेते है. परम कृपालु परमात्मा ने मनुष्य को बुद्धिका दान दिया है जिससे भला बुरा जान सके किन्तु अविचार व प्रमाद से जब बुद्धि को तिलांजलि दी जाती है, मद्य के प्याले में

( चित्र नम्बर ६ )



निष्फल प्रार्थनायें

(चित्र नंबर ६)



बेहोशी की हालत.

जब बुद्धि को डुबो दी जाती है तो परम पिता परमात्मा की आज्ञा उल्लंघन का पाप होता है जिसकी शिक्षा याने फल-स्वरुप यों बुद्धिरहित जड देह की ऐसी दुर्दशा चोर डाकूओं के द्वारा होना स्वाभाविक है शराबी के चेतनारहित शरीर को चोर लूट सकते हैं, रोग अपना सहारक पञ्जा आसानी से डालते हैं कारण जिस देह में विवेक बुद्धि रूपी दीपक नहीं, जहा सार विचार सहित सुमति का निवास नहीं ऐसे अंधेरे उजाड घर में चूटे घूस का होना कोई आश्चर्य नहीं ! बेशुद्ध होकर पडा हुआ रंगराव लुट रहा है यह तो ठीक, परंतु ऐसी बेहोशी की हालत पाने के लिये, घर के दाम गँवाके लोकों में अप्रतिष्ठा कमाने के लिये उस ने आज तक अपने घर की बहुतसी अमूल्य चीजें दारवालों की दुकान पर या साधकार के यहा गिरवी रख चुका है यह कैसी दु:खद घटना है प्रत्यक्ष अपनी जन्मदात्री माता और पत्नी व बालकों के मुख में से अन्न का कौर व अंग पर से ओढने का वस्त्र खींच कर बेचने में उसने शरम नहीं की रंगराव के देह की दुर्दशा बेहोशी की हालत में चित्र नंबर ६ से दिखती है

(७)

अरे यह कौन अभागा औरत को पीट रहा है? वही सुधारक शिरोमणि गोपालराव का लाडका पुत्र रंगराव जिसने अपने मद्यपी पिता का अनुकरण कर 'बाप से बेटा सवाया' प्रत्यक्ष कर दिखाया व अपने सर्वनाश को आमंत्रण दिया रंगराव का व्यसन उत्तरोत्तर बढते ही गया जिस प्रकार किसी ऊंचे पहाड की चोटी पर से लुढकता हुआ बडा पत्थर उतार की ओर अधिकाधिक वेग से गिरता हुआ किसी से नहीं रोका जा सकता किन्तु उसे रोकने की चेष्टा करने वाले का कपाल फोड कर उसे भी अपने साथ ले गिराता है उसी प्रकार रंगराव अब ऐसी हद तक पहुच गया था कि उसका सुधार

असंभवसा प्रतीत होने लगा. आगे वर्णित हो चुका है कि घर की बहुतसी चीजें, औरत के जेवर भी बेच के पी चुका था. अब बेचने के लिये घरमें बाकी ही क्या था ? अर्थात् पत्नी के गले का सौभाग्यचिन्ह—मंगलसूत्र पर पतिदेव रूपी शनि महाराज की नजर पडी ! मंगलसूत्र तोड देने के लिये इंदिरा को फरमाया गया ! हिन्दु धर्मानुसार सौभाग्यवती स्त्री अपना सौभाग्यचिन्ह—मंगलसूत्र नहीं तोड सकती इस लिये इंदिराने नम्रतासे पतिदेव को बहुतेरी विनंतियां कीं परंतु लात मार के उसे गिरा दी गई व उस बिचारी का गला घोंट कर जबरदस्ती मंगलसूत्र तोड ही लिया, और गुस्से से अनेक प्रकार की गंदी गालिया देते हुवे उसे बेतकी छडी से जानवर के समान पीटने लगा.

वाचक गण ! जहां हार्मोनियम बाजा का संगीत सुनाई देता था आज उसी घरमें औरत व बच्चों का यह रोना चीखना कैसा ? लक्ष्मी के समान लाड में पली हुई इंदिरा आज जानवरों के जैसी बेत की छडीयों से पीटी जा रही है इस का क्या कारण है ? यह किस का प्रताप है ? सज्जनो ! यह उस एक ही प्याले की करतूत है जिसे पहिले दवाई के तौर पर पिया गया था ! यह उस एक ही प्याले का पराक्रम है जिस के कारण रंगराव के बच्चे आज सूखी रोटी के लिये तरसते हुवे नंगे भूखे रो रहे है. चित्र नंबर ७ से उस हतभागी कुटुंब को देखें.

( ८ )

उत्तेजक पेय या गुलाबी नशा समझ कर पिया हुआ एक ही प्याला ! इस प्याले में यह मतवाला मद्यरस है या उन निराधार विधवाओं व अनाथ बालकों के आंसूओं से यह प्याला छलाछल भरा हुआ है ? इस एक ही प्याले में श्रीकृष्ण का यदुवंश डूब गया, इस एक ही प्याले में नित्य कँई कुटुंब डूब रहे हैं, फिर भी इस की मोहनी नहीं छूटती ! कैसी

( चित्र नंबर ७ )



हतभागी कुटुंब

इंदिरा के सीनेपिरोने के काम की मजदूरी का मिला था. उस में से आठ आने का अनाज लाकर घर में डाला व बाकी के आठ आने ले कर रंगराव ने बाजार के तरफ चल दिया!

सायंकाल का समय था. रंगराव सीधा दारुवाले की दुकान पर गया. उस ने आठ आनी दे कर अखीर का एक ही प्याला लिया व पी गया. वाचकगण, रंगराव को क्या मालूम कि यह उस का अखीर का एक ही प्याला था?!

प्याला पी कर मतवाला रंगराव, विना उद्देश सडक पर से गुजरने लगा. विशाल रस्ता उस के चलने के लिये बस न था. वह इस बाजु से उस बाजु, दोरी तूटे हुवे पतंग के माफक गोते लगा रहा था कि सामने से आती हुई मोटरकार के साथ अथड पडा. मोटर उसे गिरा कर पलायन हो गई. रात का समय था, रस्ता चलनेवाले थोडे थे. रंगराव खून से भरा हुआ वेहोश पड रहा था. धीरे २ लोक जमा हो गये. किसी दयालु पुरुष ने पानी मँगवाया व रंगराव के मस्तक पर छिनक के उसे शुद्धि में लाने का यत्न किया. इतने में पोलिस आ गई व रंगराव को वेहोशी की हालत में अस्पताल पहुंचाया गया. राहदारियोंमें से किसीने रंगराव को नहीं पहिचाना; यदि पहिचान सकते तो उस के घर पर समाचार दिये जाते; किन्तु कोई क्यों न हो, मनुष्य के जैसा ज्ञानवान प्राणी, दारु के व्यसन के आधीन हो ऐसी दुर्दशा को प्राप्त होता है यह प्रत्यक्ष देख सब प्रेक्षकगण दारु का तिरस्कार एवं दारुबाज के लिये दया का भाव व्यक्त करने लगे (चित्र नंबर ९).

(१०)

मध्य रात्रि हो गई; अभी रंगराव घर नहीं आया देख, उस की पत्नी इंदिरा व मातुश्री रमाबाई को अतिशय चिंता होने लगी. मित्रों के यहां कहीं मिजवानी मे गया होगा समझ कर राह बहुत देखी. अभी २ रंगराव नित्य रातको बडी देरी से घर आया करता था परंतु आज के जितनी देरी कभी न हुई थी.

( चित्र नंबर ९ )



मद्यपान का परिणाम

कर विलख २ कर रोने लगे परंतु 'पछताये क्या होत जब चिडिया चुग गई खेत ?'

गोपालराव को समस्त संसार शून्य दिखने लगा. किसी प्रकार इस दुःखी जीवन का अंत कर देने का उन्होंने निश्चय कर लिया. उन की पत्नी रमाबाई सेवासुश्रुषा निमित्त हमेशां हाजिर रहा करती थी. एक रात को रमाबाई को कुछ नींद आ गई देख कर गोपालराव ने अपना निश्चय पूर्ण करने का अवसर पा लिया. समीप में मेज पर शीशी में जहरी दवा जो सिर्फ लगाने की दवा थी उसे पी लिया. उस कातिल जहर ने गोपालराव का जीवन-दीपक बुझा दिया !

रमाबाई जागी तो क्या देखती है ? पति मीठी नींद में शांत सो रहे हैं ! बहुत रातों से नींद नहीं आयी, आज कुछ सो गये होंगे समझ कर कुछ समय ठहर गई ! अखीर धीरज न रही ! पति को हिला कर जगा रही है परंतु पति कहां ? मद्यपान के महालोक में अपनी करनी का फल चाखने के लिये पति ने कभी को चल दिया था.

अभागिणी रमाबाई का सौभाग्यसूर्य अस्त हो गया. उस की आंखों में अंधेरा छा गया. गोपालराव की मृत्युशय्या के पास बैठ कर रोती हुई उस विचारी विधवा की दशा देख कर कैसी भी कठिन छाती के पुरुष को दया आयेगी. गरमी से लोहा भी पिघल जाता है फिर मनुष्य की क्या कथा ! चित्र नंबर ११.

( १२ )

गोपालराव के मरण से एक समय के सुखी परंतु वर्तमान में अभागी कुटुंब का आधारस्तंभ बैठ गया. पुत्र की अकाल मृत्यु के बाद पति की आत्महत्या इन एक के बाद एक आनेवाली आपत्तियों की परंपरा से रमाबाई का चित्त भ्रमित सा होगया. फिर भी धैर्य से रहीसही जिंदगी के दिन कष्ट से गुजार रही थीं. रंगराव की विधवा इंदिरा व उसके बेटाबेटी की जोडी उसके अंधकारमय जीवनमार्ग में आशा का एक मात्र किरण था. रंगराव का बेटा मधुकर कल बडा

( चित्र नंबर १२ )



दुःखमय अंत.

हो जायगा इसी आशातंतु के सहारे रमाबाई जी रही थीं

परंतु क्रूर दैव को यह कब मंजूर था? वह इंदिरा कोमल हृदय की लड़की थी पति की अकालमृत्यु व ससुर की आत्महत्या जैसी दुःखों की परंपरा से उस का धैर्य गल गया बरफ की तुफान युक्त वर्षा को कमलिनी कैसे सह सकती? अखीर उस ने अपने छोटे २ बच्चों व वृद्धा सास को भाग्य के भरोसे छोड़ना ठान लिया एक अंधेरी सुमसाम रात्रि में एकान्त देख कर घर के कुंए में इंदिराने आत्मसमर्पण कर दिया, आत्महत्या कर ली

इंदिरे! तुने यह क्या किया! तेरी वृद्धा सास रमाबाई की न सही, तेरे कोमल बालकों की भी तुझे दया न आई? किन्तु बेटी तेरा क्या उपाय? जिस ने कभी दुःख के दिन देखे न थे, जो पिता के घर में व पति के मकान में गृहदेवता तुल्य मान सन्मानसे पली थी, वह ऐसे कठोर दुःखों की परंपरा को कैसे सह सकती?

भारतवासी भाईयो व बहेनो! मद्यपी गोपालराव के भोलेपन पर आप को दया आती है? डाकटर रंगराव के लिये आपके दयालु अंतःकरण में करुणाभाव उत्पन्न होता है? दुर्भागी विधवायें रमा इंदिरा व उन अनाथ बालकों की पुकार सुन आपका दिल पसीजता है? तो आओ! इन सब अनर्थों के मूलरूप उस एक ही प्याले का बहिष्कार करो! आप उस मोहक प्याले के फंदे मे कभी न फंसो, व और भाईयों को इसकी मोहनी से छुडाओ! यदी तुमको अपनी माँ बहेनों के सुख की थोडी भी परवा है, रमा इंदिरा की दुःखी पुकार से तुम्हारे अंतःकरण में दयारस उत्पन्न हुआ है, तो इस पुण्यभूमि से मद्यपान का दुर्व्यसन नष्ट होने के लिये समस्त भारतवासियों को सद्बोध प्रदान करो, सत्य ज्ञान का प्रचार करो, इस विषय पर बोध देनेवाली पुस्तकें पत्रिकायें प्रकाशित कर के नवीन संतानों को मद्यपानसे बचनेका ज्ञान प्रदान करो, जिस से मद्यपान के कारण होनेवाला ऐसा दुःखमय अंत कभी न देखना पड़े दिन नंबर १२

# गायन



खाना खराब कर दिया, बिलकुल शराबने;
जो कुछ कि न देखा था, दिखाया शराब ने ॥१॥
इज्ज़त के बदले ज़िल्लतें इस के सबब मिलीं
मुफ़लिस बने मरीज़ बनाया शराब ने ॥२॥
बुल्बुल की तरह बाग में लेते थे बुए गुल;
मंडास नालियों गिराया शराब ने ॥३॥
मैदाने जंगमें थे कभी जो कि शहसवार;
कीचड की नालियों में गिराया शराब ने ॥४॥

x x x x x

पी कर शराब क्यों न करे, शोरोशर बशर;
पेहले तो शर बशर में है, और फिर शराब में ॥५॥



# जीवरक्षा ज्ञान प्रचारक ग्रंथमाला

## सूचिपत्र



| विषय पुस्तक का नाम | हिन्दी | गुजराती | मराठी | उर्दू | तेलगी | कानडी | अंग्रेजी | मुल्य |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पुत्र बलि या पशुबलि ? | ,, | ,, | ,, | | ,, | ,, | | ॥ आना |
| देवीभक्तों से अपील | ,, | | ,, | | ,, | | | । आना |
| पब्लिक से अपील | ,, | | ,, | ,, | ,, | | | । आना |
| नागपूजा या नागपीडा ? | , | | ,, | | ,, | | | । आना |
| जीवरक्षा भजनावली | ,, | ,, | | ,, | | | | -। आना |
| दयाजनक दृश्य | ,, | ,, | | | ,, | | ,, | २ आने |
| नियमोंप नियम | ,, | | | | | | ,, | अमूल्य |
| अहिंसा संगीत रत्नावली | ,, | | ,, | | ,, | | | १ आना |
| रूपरखा | ,, | | | | | | | ॥ आना |
| सर्वनाश या एक ही प्याला ? | ,, | | | | | | | १ आना |
| सुवर्ण पिंजर | | ,, | | | | | | १ आना |
| मिजलस या मोतने मार्गे | | ,, | | | | | | ॥ आना |
| सव प्राणी नी सेवा | | ,, | | | | | | ॥ आना |
| आहार मु आरोग्य मु | | | | | ,, | | | ॥ आना |
| देवीआज्ञा (सात्विक पूजा प्रकाश) | | | ,, | | | | | । आना |
| मनुष्य योग्य स्वाभाविक आहार | | | | | ,, | | | ॥ आना |
| ग्राम देवता | | | | | ,, | | | ॥ आना |
| अहिंसा | | | | | ,, | | | । आना |
| त्रिधिअन्स व मांस भक्षण | | | | | ,, | | | । आना |
| गाय की कहानी | | | | ,, | | | | ॥ आना |
| जानवरों की फरिआद | | | | ,, | | | | १॰ आना |

